श्री आचार्य देशभूषण मुनि महाराज ग्रन्थ माला का ९ वां पुष्प

श्री रत्नाकर कवि विरचित

# भरतेश वैभव

## प्रथम भाग

## भोग विजय ( प्रथम खंड )

कन्नड काव्य के


हिन्दी अनुवादक व सम्पादकः—

श्री १०८ आचार्य देशभूषण मुनि महाराज

तथा

अंग्रेजी अनुवादकः—

प्रो० श्यामसिंह जैन

एम० ए० ( इतिहास ) एम० ए० (राजनीति) एल० एल० बी






संशोधक-श्री वीर निर्वाण सम्वत् २६१६, प्रचलित-श्री वीर निर्वाण सम्वत् २४७८

का० शु० १
वि० सं० २००८

मूल्य १०)

प्रथम आवृत्ति
११००

Shri Acharya Deshbhusan Muni Maharaj Granth Mala Ka 9th of the series

# BHARTESH VAIBHAV

## 16th Century Kannad Classic

*By*

## Ratnakar Varni

## Part Ist Bhog Vijai

## Vol. 1st.

HINDI VERSION

*By*


## Shri 108 Acharya Deshbhushan

## JAIN MUNI


ENGLISH VERSION


Prof. Shyam Singh Jain M. A. (Hist) M. A. (Pol. Sc.) L. L. B.

*Subhash College UNNAO*





*Actual Shri Veer Nirvan Sambat 2616.*

*Present Shri Veer Nirvan Sambat 2478.*

K. S.
V. S. 2008

Price Rs. 10/-

1st. Edition
1100

# "भरतेश वैभव" भोग विजय प्रथम खंड में भूमिका, शास्त्र तथा चित्रों का सूची पत्र

## "भूमिका सूची पत्र"



## "शास्त्र सूची पत्र"



## "भूमिका में चित्र सूची पत्र"

"शास्त्र में चित्र सूची पत्र"







चरित्र चक्रवर्ती श्री १०८ आचार्य शांतिसागर जी मुनि महाराज



अंग्रेजी अनुवाद कर्ता श्री श्याम सिह जी जैन सुपुत्र-श्री भगवान दास जी जैनी, लखनऊ

श्री १०८ आचार्य देशभूषण जी महाराज हिन्दी अनुवाद कर्त्ता

अंग्रेजी सहायक अनुवाद कर्त्ता श्री भगवानदास जी जैनी लखनऊ

# श्री भरतेश्वर वैभव ग्रन्थ के बारे में पूज्य आचार्य विद्यालंकार श्री १०८ देशभूषण जी महाराज के दो शब्द

यह भरतेश्वर वैभव महान् ग्रन्थ है, श्री रत्नाकर कवि ने महापुराण के आधार पर महाराजा भरत के चरित्र वैभव, शारीरिक सौंदर्य का वर्णन कनाडी भाषा की कविता में इस शैली से किया है कि इसे सुन कर योगी तथा भोगी सभी इसमें प्रफुल्लित होकर मग्न हो जायँ। इस ग्रन्थ का प्रथमवार सरल हिन्दी अनुवाद "वर्द्धमान पार्श्वनाथ न्याय तीर्थ पण्डित जी ने किया था" परन्तु उसमें सरल हिन्दी न होने व त्रुटि रहने के कारण पाठकों को पढ़ने में रुचि बहुत कम होती थी और इसी से उससे पूर्ण लाभ नहीं उठा सकते थे। कुछ महानुभावों की यह भी प्रेरणा थी कि ग्रन्थ का सरल हिन्दी के साथ साथ अङ्गरेजी भाषा में भी अनुवाद किया जावे पर हमें बहुत समय तक हिन्दी तथा अङ्गरेजी दोनों का एक साथ अनुवाद करने का साधन नहीं मिला। श्रीसम्मेदशिखर जी की यात्रा करके जब उत्तर प्रान्त में भ्रमण करने लगे तब यह शुभो-वसर उपलब्ध हुआ। सबसे प्रथम तो आरा में चतुर्मास कर के जैन सिद्धान्त सरस्वती भवन में अति ही लाभ हुआ वहाँ अनेक ग्रन्थों के परिचय तथा स्वाध्याय करने का अवसर मिला। वहाँ पर ज्योतिषाचार्य पं० नेमचन्द्र शास्त्री ग्रन्थों की देखभाल व अनुवाद किया करते थे। वहाँ ही हमें श्री नयसेन आचार्य द्वारा रचित कनाडी काव्य धर्मामृत का तथा रत्नाकर कवि विरचित रत्नाकर शतक का हिन्दी अनुवाद करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ। उसके पश्चात् चतुर्मास समाप्त होने पर बनारस, प्रयागादि नगरों में विहार करते हुए उत्तर प्रदेश की राजधानी लखनऊ में हमारा आना हुआ और लगभग एक मास तक यहाँ रहना हुआ क्योंकि यहाँ की जैन व अजैन समाज ने प्रवचन सुनने में अति ही रुचि दिखलाई। सभा मण्डप सदा श्रोताओं से भरा रहता था, यह क्षेत्र धर्मोन्नति के लिए अति ही उत्तम जान पड़ा क्योंकि बहुतों ने धर्म लाभ लिया। यहाँ के प्रसिद्ध आफिसर श्री भगवानदास जैनी एम० ए० डिप्टी कमिश्नर लैंड रिफार्मस (भूमि व्यवस्थापक) लखनऊ ने विशेष रूप से धर्म लाभ में रुचि ली और उन्होंने रत्नाकर शतक का हिन्दी में अनुवाद देखकर भरतेश्वर वैभव के कनाडी से हिन्दी में अनुवाद होने के लिए आग्रह किया और अङ्गरेजी में स्वयं अनुवाद करानेका आश्वासन दिया और अपने पुत्र प्रो० श्यामसिंह जी जैन एम० ए० एल-एल० बी० के द्वारा इस शास्त्र का अङ्गरेजी में अनुवाद कराने की व्यवस्थाकी और तब यह कार्य आरम्भ कर दिया गया और भगवानदास जी जैनी ने बड़े उत्साह व भाव पूर्वक भाग लिया यहाँ से पुनः हमारा विहार बाराबङ्की, टिकैतनगर, दरियाबाद, गनेशपुर, प्रयाग को हो गया, इधर लखनऊ वालों ने अति ही आग्रह चतुर्मास करने के लिए किया। इन नगरों में विहार करते हुए लखनऊ में ही चतुर्मास हो गया। जिससे हमें भरतेश्वर वैभव का अनुवाद पूर्ण करने का सौभाग्य प्राप्त हुआ क्योंकि यहाँ भगवानदास जी का पूर्ण सहयोग था आप वास्तविक इस काल में एक अति ही धार्मिक सत्यमार्गी, सरल स्वाभावी तथा परोपकारी व्यक्ति हैं इतने बड़े अफसर होते हुए भी और अवकाश न मिलने पर भी इस कार्य को पूर्ण करने का ही भरसक यत्न हीं नहीं किया, किन्तु कितने ही व्रतादि भी लिएयज्ञोपवीत ग्रहण किया और शूद्र जलादि का भी त्याग कुछ मर्यादा तक किया और आप प्रतिदिन देव, दर्शन, पूजन, स्वाध्याय, सामायिक उचित समय पर करते हैं इस प्रकार श्रावक के पूर्ण व्रत पालते हैं।

इस ग्रन्थ में मूल कनाडी श्लोक तथा हिन्दी व उसके नीचे अङ्गरेजी में अनुवाद किया गया है। अङ्गरेजी में अनुवाद भोग विजय का समाप्त हो चुका है और आगे के भागों का अङ्गरेजी में अनुवाद किया जा रहा है, यह ग्रन्थ पाँच भागोंमें विभाजित होनेके कारण एक एक भागमें दो-दो खण्डके रूपमें किया गया है। राजा भरत की दिन चर्या का जो विषय है उसके बारे में सुन्दर २ चित्र भाव भरे हुए दिए गए हैं जिनसे अवश्य ही पाठकों के हृदय पर राजा भरत के सर्व ही कार्यों का प्रभाव पड़ेगा। अङ्गरेजी अनुवाद केवल इस अभिप्राय से किया गया है कि अन्य देशवासी भी जो कनाडी व हिन्दी भाषा से अनभिज्ञ हैं उन्हें भी इस भारतवर्ष के महान चक्रवर्ती तथा जैन शासन का पूर्ण परिचय मिल जाय और उनके भाव भी इस अहिंसा मई धर्म में लगें। इस लिए भगवानदास को हमारा आशीर्वाद है कि वे सर्व सांसारिक विघ्नों के ऊपर विजय पाकर आत्म कल्याण करें।

ग्रन्थ संशोधन में पं० बन्शीधर जी त्रिपाठी व्याकरण साहित्य तथा आयुर्वेदाचार्य और पं० सत्येशदत्त मिश्रा व्याकरणाचार्य वस्ती निवासी तथा केशरचन्द्र जैन ( मैनेजर जनता प्रेस बाराबङ्की ) का सहयोग मिला है। और लिखने में पं० जगन्नाथ पांडे की सहायता मिली जो कि अलमोड़ा जिले के रहने वाले हैं। इसलिये सभी को हमारा आशीर्वाद है।

इस प्रकार एक महान ग्रन्थ के एक भाग के अनुवाद का कार्य लखनऊ में पूर्ण होने से यह चतुर्मास अति ही उल्लेखनीय हो गया है। यहां के सब ही श्रावकों ने धर्मलाभलिया। बाराबङ्की जो यहांसे लगभग १८ मील है वहां से प्रायः प्रति दिवस ५०-६० स्त्री पुरुष प्रवचन सुनने आते रहे। उन सब के लिए हमारा आशीष है उन्हें धर्म वृद्धि होवे।

इस ग्रन्थ के प्रथम भाग में १६ अध्याय हैं जिसमें से एक खंड ८ अध्याय का पूर्ण हो चुका है जो कि पाठकोंके हाथमें है इसलिए जो प्राणी इस ग्रन्थ को मन लगाकर राजा भरतके भोग व योग का वर्णन सुनेगा वह राजा भरत के समान अतुल सम्पत्ति व वैभव प्राप्त करेगा इसमें सन्देह नहीं है। इस ग्रन्थ के अनुवाद करने में कोई त्रुटि हो तो उस त्रुटि पर ध्यान न देवें किन्तु इसमें जो महान पुरुषों का वर्णन है उसके सार को ग्रहण करें। बाकी के खण्ड अभी प्रेस में है जैसे २ यह ग्रन्थ मुद्रित होकर आ जायेगा वैसे ही वह दाताओं के हाथ में पहुँच जायेगा। जिन महानुभावों ने अपना अमूल्य द्रव्य लगाकर इस ग्रन्थ को प्रकाशित कराया अथवा चित्र लगवाये उन्हें हमारा बार २ आशीष है। प्रत्येक प्राणी का कर्तव्य है कि वह निज धर्म (आत्म धर्म) को न भूलें और उसे उज्ज्वल बनाने का प्रयत्न करें क्योंकि मनुष्य भव बार २ नहीं मिलता। इस ग्रन्थ को सब पाठक विनय पूर्वक मनन करें जिससे ज्ञान ज्योति प्रकट हो ऐसा हमारा आशीर्वाद है।

जिन महानुभावों ने इस ग्रन्थ में सहायता व जो कुछ भी मदद किया है उनके लिये हमारा पूर्ण आशीर्वाद है।

"देशभूषण"

# श्री १०८ आचार्य पायसागर मुनि महाराज जी के संघ से प्रेषित भक्तवर इन्द्रचन्द्र जैन ( लखनऊ ) को शुभाशीर्वाद !

श्री १०८ देशभूषण मुनि महाराज जी द्वारा भरतेश वैभव का किया हुआ हिन्दी अनुवाद सरल भाषा में होने के कारण उत्तर प्रदेशीय व दक्षिण प्रदेशीय जनता को समझाने के लिए बहुत सुगम हो गया है।



( श्री १०८ आचार्य श्री पायसागर जी मुनि महाराज )

भरत जी के इतिहास से मालूम पड़ता है कि राजनीति का कार्य वर्णाश्रम के अनुसार श्रावक धर्म को किस प्रकार चलाना चाहिए। ये सभी बातें उसमें कूट कूटकर भरी हुई हैं। इस ग्रन्थ का स्वाध्याय करने वाले प्राणियों को इस लोक व पर लोक के सुख प्राप्त करने का ज्ञान हो जायगा। ऐसे योग-भोगको तत्वज्ञान युक्त तथा मार्मिक नवरस सहित श्रावकों को बतलाने वाले अन्य किसी ग्रन्थों में नहीं मिलते।

इसका कारण यह है कि गृहस्थ धर्म में रहते हुए भी आध्यात्मिक श्रावक धर्म का साधन किस प्रकार करना चाहिए।

समय समय में अशुभ कर्मों को रोककर सम्यक् श्रद्धा ज्ञान के अनुसार आत्म हित के साध्य साधक का विवेचन भली भाँति इस ग्रन्थ में किया गया है।

कर्णाटक प्रान्त के जैन व अजैन दोनों मत के विद्वानों ने इस भरतेश वैभव नामक ग्रन्थ को सर्व प्रथम स्थान दिया है। इस ग्रन्थ में आत्म धर्म की आत्मानुभूति का लक्षण अच्छे प्रकार से बतलाया है। इसलिए इस ग्रन्थ की मान्यता प्रत्येक प्राणियों में अधिक है।

इस ग्रन्थ में अङ्गरेजी अनुवाद भूमि व्यवस्थापक डिप्टी कमिश्नर श्री भगवानदास जी जैनी लखनऊ उत्तर प्रदेश ने सहयोग देकर अपने सुपुत्र प्रोफेसर श्री श्यामसिंह जी एम० ए० एल एल बी० के द्वारा जो सरल रूप में किया है, वह आधुनिक काल के अङ्गरेजी प्रिय नवयुवकों के लिए बहुत हितकारी है। इस लिए श्यामसिंह जैन को हमारा शुभाशीर्वाद प्राप्त हो।

इस अङ्गरेजी अनुवाद को पढ़ने से बम्बई प्रान्त के माँगूर ग्राम वासी श्री अरविन्द नरेन्द्र पाटिल एम० ए० एल-एल बी० और सौभाग्यवती सुमता ताई अरविन्द पाटिल बी० ए० एल-एल० बी को बहुत आनन्द प्राप्त हुआ, क्योंकि ये दोनों बहुत धार्मिक वृति वाले मनुष्य हैं। इस ग्रन्थ की पूर्ति होना परमावश्यक है। यह जैन धर्म का साहित्य तथा सत्य धर्म का प्रसार होना नितान्त आवश्यक है।

इस ग्रन्थ का लखनऊ, बाराबङ्की, टिकैतनगर इत्यादि स्थानों के धर्म प्रिय दाताओं ने इसके प्रकाशनार्थ जो आर्थिक सहायता प्रदान कर रहे हैं उन समस्त दाताओं को भी हमारा शुभ आशीर्वाद हो। और यह कार्य निर्विघ्नता पूर्वक समाप्त हो जाय यह हमारा शुभाशीर्वाद है।

पोस्ट माँगूर जिला बेलगाँव
प्रान्त बम्बई

माँगूर
ता० २-१२-५१



# PREFACE

Bhartesh Vaibhav literally means the glory of Bharat. This has been very beautifully described in this book.

Bharat was the eldest son of the first Tirthankar Lord Adinath or Rishab Deva. Bharatvarsha, our mother land, derives its name from him. He was the first of the twelve chakravarties. These Chakravarties as a rule used to undertake the conquest of six regions of the world. Each region was perhaps as big as the present known world. This was done to stablize the governments in those regions to make the rulers there to feel their responsibilities towards the subjects so that the administration might be carried on with efficiency and justice and there should be no discontent among the people.

Raja Bharat also undertook the same conquest.

The compilation has three part known as - (1) Bhog Vijay (2) Dig Vijay (3) Yog-Vijay, Moksha Vijay and Arikirti Vijay. The Bhog Vijay has 19 chapters, Dig Vijay 34, Yog Vijay 17, and Moksha Vijay and Arikirti Vijay 27. The first part, Bhog Vijay describes the daily conduct of the king, his enjoyments and pleasures, The second deals with his conquest, the third with his renunciation of the worldly acquisitions and those of other members of his family, their penances and attainment of Moksha. The main tenets of jainism have been beautifully explained in the last part.

There is a special reason why the glory of this king has been the subject of this composition. He was a Raja Yogi. He had realized the individuality of his soul as distinct from the non-soul, his body and material acquisitions. All his actions were marked with this special characteristic. He was an ideal king and an ideal man. He was the most efficient of the administrators and highest of the saints at the same time. To all he looked as engrossed in the pleasure of senses, but he did not feel any attachment to them. He had 96 thousand most charming queens and inspite of the pleasures of their company he had no heart in the sense pleasure. The special feature was that he was thorough in both his duties, worldly and spiritual.

The author of this compilation which is in Canarese was Shri Ratnakar a poet who lived in the sixteenth century A. D. in Madras Province. He was a very learned author and wrote several plays and religious books. He had also acquired high psychic powers. He has based this on the Maha Puran an authoritative work of ancient days. The other compilation is Ratnakar Shatak. Other works were destroyed by communal frenzy.

The author was so much fascinated with this unique conduct of the king that he has tried to bear the fact out in almost every chapter and this is the reason why this compliation is specially interesting. It is held in high esteem by the Jains and even non-Jains. It has been due to this reason that Shri 108 Acharya Desh Bhushan, Jain saint, has undertaken to translate the book from the Canarese language in to Hindi and under his directions English translation has also been rendered. If the book is read, bearing in mind the object behind it, it will be useful to all. The work has been undertaken in great hurry and might contain numerous errors. I crave reader's indulgence for it.

Shri 108 Acharya Desh Bushanji, who has translated this work in to Hindi, is a Jain Muni of high order. He attained the rank of Acharya three years back. He has proficiency in several languages, Sanskrit, Canarese, Marathi, Hindi, Gujrati. He also knows Bengali. He has translated some old authoritative works suchas Dharma by Acharya Kalyan Kiriti, Ratnakar Shatak by Ratnakar, Pramatma Prakash in Canarese verses, one part of Bhartesh Vaibhav in Marathi verses, and Vidya Anuvad by Mallisen Acharya His original works are, 1 ) Niranjan Stuti in Marathi, 2 ) Ahinsa-ka-Sandesh, 3 ) Grihasta Dharma, Prachin Arbachina.

He developed the sense of renu ciation in his early age and adopted the vows of the Jain ascetic when he was hardly 19. Since then he has performed severe penances and has covered a large part of this country.

Lucknow has been fortunate that Shri Desh Bhushan stayed here during the rainy season for his 'Chaturmas', as it was during this period that this laborious work of translating Bhartesh Vaibhav was undertaken by him.

I have no adequate words to express my devotion to him. It is due to the inspiration which I derived from him that I made this virgin attempt to translate a religious work.

I acknowledge that the translation is crude as I do not possess suitable ability in rendering such works. I crave my readers indulgence for it. They may kindly look to the object under lying the work and overlook my mistakes.

I acknowledge with gratitude the assistance which I got from different gentlemen.

I owe my gratitude to my respected father, Shri B. D. Jaini. Dy. Commissioner Land Reforms, who inspite of heavy duties found time to help me in my efforts and who has been a source of inspiration.

Shyam Singh Jain

# शास्त्र और उसके लेखक का परिचय



इस ग्रंथ के नाम को देखकर कोई ऐसी कल्पना करे कि यह कथानक अयोध्या पति श्री रामचन्द्रजी के लघुभ्राता भरत जी का चरित्र है अथवा महाराज दुष्यंत के पुत्र भरत का भरतेश वैभव है परंतु नहीं इन दोनों बातों में से एक भी ठीक नहीं है और न इस ग्रंथ में उपरोक्त दोनों भरत में से किसी एक का भी चरित्र नहीं है। अपितु श्री आदि तीर्थंकर भगवान ऋषभदेव के पुत्र भरत चक्रवर्ती का यह चरित्र है जो कि प्रथम चक्रवर्ती १६ वे मनु अयोध्या नाथ, राज राजेन्द्र महाराजाधिराज षटखंडाधिपति नाम से विख्यात हैं।

महान् ऋषियों का जन्म स्थान, अनेक ग्रंथों का साहित्य स्थान प्रायः कर्नाटक प्रांत ही है बड़े २ विद्वान व शास्त्रज्ञ और ग्रन्थ रचयिता अधिकांश में इसी प्रदेश में उत्पन्न हुये हैं जिनके द्वारा विपुल जैन साहित्य गद्य, पद्य रचनावों में प्रायः कर्नाटकीय भाषा में ही रचा गया है प्रस्तुत "भरतेश वैभव" काव्य भी इसी भाषा में लिखा गया है।

यह महाकाव्य पांच विभागों में रचा गया है। प्रथम भोगविजय, द्वितीय दिग्विजय, तृतीय योगविजय, चतुर्थ मोक्षविजय और पंचम अर्क कीर्ति विजय क्रमशः पांच कल्याणांगों में रचित हैं, इस महाकाव्य में ८४ संधि और ८४ प्रकरण थे किन्तु प्रस्तुत महाकाव्यानुवाद ८० प्रकरणों में नौ हजार नौ सौ साठ श्लोकों में प्राप्त काव्य का ही किया गया है।

सुनने में आया है ४ प्रकरण जो अनुपलब्ध हैं उन में भरत महाराज के बाल्यकाल का पवित्र चरित्र अङ्कित है, और दक्षिण में किसी स्थान पर भोजपत्र और ताड़पत्र पर लिखी हुई मौजूद हैं जो मिल भी गई हैं जो किसी समय सुविधानुसार प्रकाशित की जायेंगी।

इस महाकाव्य के रचयिता महाकवि रत्नाकर वर्णी थे जो कि क्षत्रिय वंश में उत्पन्न हुये थे जिन्होंने स्वयम् अपने शब्दों में इस भाँति परिचय दिया है, अर्थात् जगत में मेरा क्षत्रिय वंश ही कहने में आता है परन्तु यह हमारा विशेषण नहीं है सिद्धपद के प्रति यह विशेषण नहीं है परन्तु सिद्ध पद की प्राप्ति के लिये मैं मुग्ध होकर "रत्नाकरसिद्ध" अपने प्रति नियोजित कर लिया है।

शुद्ध निश्चय नय से मैं तो निरंजन सिद्ध हूं, जन्म, मरण, रोग, शोक, से युक्त माता पिता के परिचय से अपना परिचय देना उचित नहीं समझता हूँ क्योंकि यह वास्तविक माता पिता न होकर मुझे दुःख ही देने वाले हैं इसलिये मैं इन लोगों का परिचय देना अच्छा नहीं समझता हूं। मेरे वास्तविक माता पिता श्रीमंधर स्वामी हैं और उन्हें ही पिता कहने में मुझे अन व आनन्द मिलता है। मेरा जीवन एक रहस्य है। सिद्धांत तत्वों को जानकर संसारकी अनेकप्रकार की दुःख-

दाई अवस्थाओं से विरक्त सा हूं क्योंकि उस कार्य से ऊँचा स्थान प्राप्त नहीं हो सकता है और न वह ऊँचा कहला सकता है, जगत में प्राणीमात्र को उच्च स्थान देनेवाले "आत्महित" को जो देने में समर्थ हैं वही मुझे इष्ट हैं और मेरे लिये योग्य है।

मेरे गुरू योगीन्द्र चारुकीर्ति हैं परन्तु मोक्ष गुरू तो हंसनाथ सिद्ध भगवान हैं परन्तु उन्होंने दीक्षा लेने के बाद अपने जीवन का उल्लेख कदाचित उन्होंने उपरोक्त प्रकार से किया था किंतु देवचन्द्र के राजा बलि कथा से यह मूड़बिद्री के सूर्य वंशीय राजकुलीय देवराज के पुत्र प्रतीत होते हैं उन्होंने ही उनका नाम रत्नाकर रखा था अनुमानतः मुझे ऐसा मालूम पड़ता है कि दीक्षा लेने के बाद वर्णी अन्य सिद्ध यह जो विशेषण आये हैं वे दीक्षा लेने के बाद योगाभ्यास के द्वारा सिद्धत्व को प्राप्त करने की इच्छा अधिक रहने के कारण मिले होंगे।

महाकवि रत्नाकरने बाल्यावस्था में ही काव्यालंकार लक्षण शास्त्रों में प्रवीणता प्राप्त करली थी केशववर्णी कृत सारत्रय की व्याख्या को श्री कुंदकुंदाचार्य प्रणीत अध्यात्म सिद्धांत को तथा प्रभेन्दु द्वारा की हुई टीका को श्री पूज्यपादाचार्य के समाधि शतक को और अमृत चंद्राचार्य कृत समयसार नाटक को तथा योगरत्नाकर, नियमसार, अध्यात्मसार पद्मनंदी कृत स्वरूप संबोधन, इष्टोपदेश अध्यात्मनाटक इत्यादि ग्रंथोंको उद्धत पूर्वक जानकर कवीश्वर हुये उससमयके राजा भैरव की राज सभामें शृङ्गार कविकी उपाधिसे विभूषित किया था और वे सभी विद्वानोंमें श्रेष्ठगिने जाते थे और उनकी निरंजनसिद्ध नाम की पदवी है कवियों का मत है निरंजनसिद्ध, चिदम्बर पुरुष उनको इच्छित देव के अङ्कितनाम अनेक तरफ गुरुवे निरंजन सिद्ध, गुरुवे चिदंबर पुरुष बारंबार आने से स्पष्ट होता है कि महाकवि को शृङ्गार कवि देशराज इत्यादि पदवी इसी काव्य के लिखने पर उन्हें प्राप्त हुई होगी।

महाकवि रत्नाकर ने अपने त्रैलोक्य शतक में मणिसेलम् गतिइन्दु शालिवाहन शकमें रचना किया है इसप्रकार इस महाकाव्य का समय शालिवाहन शक १४७९ अर्थात् ईसवी सन् १५५७ होता देवेन्द्रचन्द्र ने ऐसा समझाया है, यह भरतेशवैभव पूर्ण होने के बाद इसमें ५० पद्य अधिक हैं वे पद्य अन्य कृत हैं इनकी शैली से ही यह विदित होता है परन्तु जिन्होंने लिखा है वह इस काव्य का एक अङ्ग है ऐसा समझकर भ्रम से अन्त में प्रवेश कर दिये हैं।

उसमें रहने वाले एक वाक्य से यह ग्रन्थ शक १५८२ अर्थात् सन् १६६० ई० में रचित है ऐसे भ्रम में लोग पड़े हुये हैं त्रिलोक शतक को सन् १५५७ ई० में लिखा है अतएव १६८० में रहना असंभव होने के कारण इस ग्रन्थ के प्रतिको निकले हुये समय ( १६६० ) की है ऐसा व्यक्त होता है।

इस कवि के द्वारा ग्रन्थ में लिखे हुए संदर्भ को लेकर देवचन्द्र ने निम्नलिखित कथा का वर्णन किया है। रत्नाकर कवि राजा भैरव की राजसभा के स्थायी कवि होकर बहुत ख्याति को प्राप्त किया। उसकी प्रसिद्धि देखकर राजा भैरवकी पुत्री कवि रत्नाकर पर मोहित होगई और उस

के साथ समागम करने को उत्कंठित होगई। कवि रत्नाकर ने इसकी पूर्ति के लिए योगाभ्यास द्वारा दशों वायु की साधना की और उनके द्वारा अर्थात् वायु द्वारा राज महल पर चढ़कर खिड़की के मार्ग से भीतर प्रवेशकर राजकन्या के साथ भोग भोगने लगा। यह वात जव राजा भैरव को मालूम हुई तो राजा ने कवि रत्नाकर को वन्दी वनाकर राज दरवार में उपस्थित करने की आज्ञा जारी कर दिया जव कवि रत्नाकर को यह राजाज्ञा मालूम हुई तो उसने उसी रात्रि में अपने निज गुरू महेन्द्रकीर्ति से अणुव्रत धारण कर के दीक्षित होगया और आगम शास्त्र में अति निपुण होकर अध्यात्म तत्व में हमेशा रत रहने लगा। वहां विजयकीर्ति नामक पट्टाचार्य के शिष्य विजयन्न ने द्वादशानुप्रेक्षाओं को कन्नड भाषा में संगीत रूप से रचकर और उस ग्रन्थ को हाथी के ऊपर रखकर जुलूस के साथ प्रभावना करते हुये निकाला। इसे देखकर रत्नाकर कवि ने "भरतेश वैभव" की रचना किया और हाथी के ऊपर जुलूस के साथ निकालने की आज्ञा पट्टाचार्य से मांगी। पट्टाचार्य ने कहा उसमें दो तीन शब्द विरोध युक्त हैं अतएव ऐसी आज्ञा हम नहीं दे सकते और कहा कि सात सौ श्रावकों में से किसी को भी कवि रत्नाकर का आदर सत्कार नहीं करना चाहिए। इस आज्ञा के होने पर रत्नाकर अपनी व ि न के घर पर ही भोजन करने लगा और जैन धर्म के ऊपर घृणा करने लगा। सोचने लगा कि आत्मज्ञानी को जाति कुल समान ही है ऐसा कहते हुए गले में रुद्राक्ष धारण करके शैव होगया और शैव शास्त्रों की रचना करके वसु पुराणादि अनेक शास्त्रों को वनाकर उसी मार्ग पर चलने लगा।

## रत्नाकर कवि के सम्बन्ध में:-

रत्नाकर अल्पवय में ही संसार से विरक्त होगये थे। इन्होंने चारुकीर्ति योगी से दीक्षा ली थी। दिन रात तपस्या और योगाभ्यास में अपना समय व्यतीत करते थे। इनकी प्रतिभा अद्भुत थी, शास्त्रीय ज्ञान भी निराला ही था। थोड़े ही दिनों में रत्नाकर की प्रसिद्धि सर्वत्र हो गयी। अनेक शिष्य उनके उपदेशों में शामिल होने लगे। रत्नाकर प्रतिदिन प्रातःकाल अपने शिष्यों को उपदेश देते थे। शिष्य दो घड़ी रात शेष रहते ही इनके पास एकत्रित होने लगते थे। कवि प्रतिभा इन्हें जन्म जात थी, जिससे राजा महाराजाओं तक इनकी कीर्ति कौमुदी पहुँच गयी थी।

परन्तु अन्य कविलोग इनके प्रति हमेशा द्वेष बुद्धि से जलते थे और एक दिन ऐसे मौन देखकर कलंक लगाया। इसलिये कवि को अपना स्थान छोड़कर अन्यत्र जाना पड़ा। यद्यपि अनेक लोगों ने उनसे वहीं रहने की प्रार्थना की, पर उन्होंने किसी की वात नहीं सुनी। कुछ दूर चलने पर कवि को एक नदी मिली। इसने इस नदी में यह कहते हुए डुबकी लगायी कि मुझे जैन धर्म की आवश्यकता नहीं है, मैं आज इसे तिलाञ्जलि देता हूं कवि स्नान आदि से निवृत्त होकर आगे चला। उस रास्ते में हाथी पर एक शैवग्रन्थ का जुलूस गाजे वाजे के साथ आता हुआ मिला। कवि ने इस ग्रन्थ को देखने को मांगा और देखकर कहा इसमें कुछ सार नहीं है। लोगों ने यह समाचार राजा को दिया, राजा से उन्होंने कहा कि एक कवि ने सार रहित कहकर इस ग्रन्थ का अपमान किया है। राजा ने

दूत भेजकर रत्नाकर कवि को अपनी सभा में बुलाया और उससे पूछा कि इसमें सार क्यों नहीं है ? तुमने इस महाकाव्य का तिरस्कार क्यों किया ?

हमारी सभाके सभी पण्डितों ने इसे सर्वोत्तम महाकाव्य बताया है, फिर आप क्यों अपमान कर रहे हैं ?

आप का कौन सा रस मय महाकाव्य है ?

रत्नाकर कवि—महाराज ! नौ महीने का समय दीजिए तो मैं आपको रस क्या है ? यह बतलाऊँ ।

राजा से इस प्रकार समय मांगकर कवि ने नौ महीने में भरतेश वैभव ग्रन्थ की रचना की और सभा में उसको राजा को सुनाया । इसे सुनकर सभी लोग प्रसन्न हुए, राजा कवि की अप्रतिम प्रतिभा और दिव्य सामर्थ्य को देखकर बहुत प्रसन्न हुए और कवि से शैव धर्म को स्वीकार करने का अनुरोध किया । कवि ने जैन धर्म छोड़ने का निश्चय पहले ही कर लिया था, अतः राजा के आग्रह से उसने शैव धर्म ग्रहण कर लिया । मरण काल निकट आने पर कवि ने पुनः जैन धर्म ग्रहण कर लिया । उसने स्पष्ट कहा कि मैं यद्यपि ऊपर से शिव लिंग धारण किये हूं पर अन्तरंग में मैं सदा से जैन हूं । अतः मरने पर मेरा अन्तिम संस्कार जैनाम्नाय के अनुसार किया जाय । उपर्युक्त दोनों कथाओं का समन्वय करने पर प्रतीत होता है कि कवि जन्म से जैन धर्मानुयायी था बीच में किसी कारण से शैव धर्म को उसने ग्रहण कर लिया था, पर अन्त में वह पुनः जैनी बन गया था ।

## कवि का उद्देश्य—

इस काव्य ( भरतेश वैभव ) की रचना मत्सर बुद्धि से होने पर भी दूसरों के लिए मत्सर बुद्धि का उपदेश इसमें नहीं दिया गया है । रत्नाकर कह रहे हैं कि इस काव्य में मैंने अपने गुरू हंसनाथ की आज्ञा से अपनी आत्म लीला का वर्णन किया है ।

जिस प्रकार पुष्प स्वेच्छा से विकसित होकर आत्म प्रशंसा से रहित हो कर अपना दिव्य सुगंध परोपकार के लिये वायु में फैलाता है उसी प्रकार आत्म प्रशंसा से रहित होकर मैंने पुष्प सुगन्ध के समान इस काव्य की रचना लोक हितार्थ ही किया है । भिन्न भिन्न प्राणिओं की भिन्न भिन्न भावनायें हैं अतः जिसकी इच्छा हो वह ग्रहण करे और जिसकी इच्छा न हो वह छोड़ दे इसमें मुझे लेशमात्र भी हर्ष व विषाद नहीं है क्योंकि मैं निराकांक्षी हूं ।

इस काव्य को पढ़कर बहुत से लोग परमानन्दित हुये, किन्तु कुछ ईर्ष्या द्रोही कुकवियों ने आत्म प्रशंसा की वृद्धि के निमित्त से इस काव्य की निंदा करते हुए इसे अधूरे में ही छोड़ दिया । इस अपमान से मुझे तो कुछ कष्ट नहीं हुआ पर राजा ने इस बात से रुष्ट होकर उन लोगों को राजसभा से पृथक कर दिया ।

यह काव्य विद्वानों व त्यागियों के लिए ही बनाया गया है जिससे कि वे दत्तचित्त होकर इसका मनन करें।

## कवि का समय और गुरु परम्परा

इस कवि ने अपने त्रिलोक शतक में "मणि शैलंगति इन्दु शालीशतकं" का उल्लेख किया है, जिससे ज्ञात होता है कि, शालिवाहन शक १४७९ (१५५७ ई०) में शतकत्रय की रचना की है। भरतेश वैभव में एक स्थान पर उसका रचना काल शक सं० १५८२ (१६६० ई०) बताया है। पर यह समय ठीक नहीं जंचता है। पहली बात तो यह है कि त्रिलोक शतक और भरतेश वैभव के समय में १०३ वर्ष का अन्तर है, अतः एक ही कवि १०३ वर्ष तक कविता कैसे करता रहा होगा। इसलिये दोनों ग्रन्थों में से किसी एक ग्रन्थ के समय का प्रमाण मानना चाहिये अथवा दोनों के रचयिता दो भिन्न कवि होने चाहिये।

रचना शैली आदि की दृष्टि से विचार करने पर प्रतीत होता है कि भरतेश वैभव में लगभग ५० पद्य प्रक्षिप्त हैं, जिन्हें लोगों ने भ्रमवश रत्नाकर कवि का समझ लिया है। उपर्युक्त समय भी प्रक्षिप्त पद्यों में ही आया है, अतः यह प्रक्षिप्त पद्यों का रचना समय है, भरतेश वैभव का नहीं। त्रिलोक शतक तथा सोमेश्वर शतक में दिये गये समय के आधार पर यह स्पष्ट कहा जा सकता है कि इस कवि का समय ईस्वी सन् की सोलहवीं शताब्दी का मध्य है।

इस कवि के दो गुरु प्रतीत होते हैं। एक देवेन्द्रकीर्ति और दूसरे चारुकीर्ति, इस कविकी विरुदावलि में श्रृङ्गार कवि राज हंस ऐसा उल्लेख आता है, जिससे कुछ लोगों का अनुमान है कि श्रृङ्गार कवि राज हंस यह कोई स्वतन्त्र कवि है, इनके गुरु देवेन्द्रकीर्ति थे तथा रत्नाकर के गुरु चारुकीर्ति थे। पर विचार करने पर यह ठीक नहीं जंचता, श्रृङ्गार कवि राजहंस यह विरुदावली कवि रत्नाकर की ही है। क्योंकि भरतेश वैभव श्रृङ्गार रस की खान है, अतः "श्रृङ्गार कवि राज हंस" यह उपाधि कवि को मिली होगी। राजा वली कथा के अनुसार देवेन्द्रकीर्ति और महेन्द्रकीर्ति एक ही व्यक्ति के नाम हैं।

रत्नाकर शतक में कविने अपने गुरु का नाम महेन्द्रकीर्ति कहा है। देवेन्द्रकीर्ति नाम की पट्टावली हुम्बुच के भट्टारकों की है और चारुकीर्ति पट्टावली मूडबिद्री के भट्टारकों की थी। कवि ने प्रारम्भ में चारुकीर्ति भट्टारक से दीक्षा ली होगी। मध्य में शैव हो जाने पर वह कुछ दिन इधर-उधर रहा होगा। पश्चात् पुनः जैन होने पर हुम्बुच गद्दी के स्वामी महेन्द्रकीर्ति या देवेन्द्रकीर्ति से उसने दीक्षा ली होगी।

जैन धर्म से विरत होकर, शैव दीक्षा लेने पर इसने सोमेश्वर शतक की रचना की है। इस शतक में समस्त सिद्धांत जैन धर्म के हैं, केवल अन्त में "हरहरा सोमेश्वरा" जोड़ दिया गया है। नमूने के लिये देखिये:—

श्लोक—वर सम्यत्त्वसुधर्म जैनमत दोल्लतां पुट्टिया दीक्षयं ।
धरिसीसन्नुत काव्य शास्त्र गळलनुं निर्माणमं माडुतं ॥
वर रत्नाकर योगि येंदु निरुत वैराग्य वंदे रत्नां ।
कर दीक्षा व्रतना देनै हरहरा श्री चेन्न सोमेश्वरा ॥

इससे स्पष्ट है कि कवि ने अपने जीवन में एक बार शैव दीक्षा ली थी, पर जैन धर्म का महत्व उसके हृदय में बना रहा था, इसी कारण अन्त समय में उसे पुनः जैन बनने में विलम्ब नहीं हुआ।

## कथा सार

कौशल देश की अयोध्या नगरी में प्रथम तीर्थंकर के प्रथम पुत्र भरतेश षट्खंडाधिपति होकर सत्कथा, विनोद के साथ राज्य का पालन करते थे। वे अनेक प्रकार के कवियों एवं गायकों के साथ नाना प्रकार की कविता तथा संगीत कला के द्वारा सुन्दर प्रभात काल को व्यतीत करते थे। मध्याह्न काल में मुनि भुक्ति नियमों को पालन करके रनिवास में जाकर अपनी ९६००० (छियानवे हजार) रानियों के साथ भोग-योग करते हुये राजयोग नामक कीर्ति को प्राप्त किया।

१—पहले अध्याय में राज दरबार का वर्णन है।
२—दूसरे अध्याय में द्विविज कलाधर नामक कवि के द्वारा राजाभरत के प्रति उनके गुणों का वर्णन तथा अध्यात्म का वर्णन किया गया है।
३—तीसरे अध्यायमें राजा भरतकी दिनचर्या का वर्णन व मुनि भुक्ति आहार दान का वर्णन किया गया है।
४—चौथे अध्याय में राजा भरत के अपनी रानियों सहित भोजन करने का वर्णन किया है।
५—पांचवें अध्याय में रानियों द्वारा भेंट तथा गायन कला सेवा का वर्णन किया गया है।
६—छठवें अध्याय में राजा भरत की अत्यन्त प्रेम पात्र कुसुमा जी रानी द्वारा एक तोते के साथ राजा का गुण गान किया है।
७—सातवें अध्याय में तोते के द्वारा राजा भरत और कुसुमा जी रानी का वर्णन।
८—आठवें अध्याय में राजा भरत अमराजी सुमनाजी तथा कुसमाजी पर मुग्ध होकर आलीङ्गन रूप में सन्मान करना
९—नवमें अध्याय में सरस वार्तालाप और कुसुमाजी बहन मकरन्दा जी से वार्तालाप

इस प्रकार प्रथम खण्ड के नौ अध्याय पूर्ण होते हैं।



# श्री ऋषभदेव तीर्थंकर के जीवन के विषय में श्रीमद्भागवत व जैन शास्त्रानुसार दोनों में से संक्षिप्त वर्णन

## भागवत् में श्री ऋषभदेव जी का चरित्र



श्री शुकदेव जी बोले—राजन् ! आग्नीध्र के पुत्र नाभि के कोई सन्तान न थी इसलिए उन्होंने अपनी भार्या मरु देवी के सहित पुत्र की कामना से एकाग्रता पूर्वक भगवान यज्ञ पुरुष का भजन किया। यद्यपि श्री भगवान द्रव्य, देश, काल, मंत्र ऋत्विज, दक्षिणा और विधि इन यज्ञ के साधनों से सहज में नहीं मिलते, तथापि वे भक्तों पर तो कृपा करते ही हैं। इसलिए जब महाराज नाभि ने श्रद्धा पूर्वक विशुद्ध भाव से उनकी आराधना की तो उनका चित्त अपने भक्त का अभीष्ट कार्य करने के लिए उत्सुक होगया यद्यपि उनका स्वरूप सर्वथा स्वतन्त्र है तथापि उन्होंने प्रवर्ग्य कर्म का अनुष्ठान होते समय उसे मन और नयनों को आनन्द देने वाले आवयवों से युक्त अति सुन्दर हृदयाकर्षक मूर्ति में प्रकट किया। उनके श्री अङ्ग में रेशमी पीताम्बर था, वक्षस्थल सुमनोहर श्री वत्स चिंह सुशोभित था, भुजाओं में शङ्ख, चक्र, गदा, पद्म तथा गले में वन माला और कौस्तुभ मणि की शोभा थी। सम्पूर्ण शरीर अङ्ग प्रत्यङ्ग की कान्ति को बढ़ाने वाले किरण जाल मण्डित मणि-मय मुकुट,कुण्डल,कङ्कण,करधनी, हार, बाजू बन्द और नूपुर आदि आभूषणों से विभूषित था। ऐसे परम तेजस्वी चतुर्भुज मूर्ति पुरुष विशेष को प्रकट हुआ देख ऋत्विज सदस्य और यजमान आदि सभी लोग ऐसे आह्लादित हुये जैसे निर्धन पुरुष अपार धन राशि पाकर फूला नहीं समाता। फिर सभी ने सिर झुकाकर अत्यन्त आदर पूर्वक प्रभु की अर्घ द्वारा पूजा की और ऋत्विजों ने उनकी स्तुति की।

ऋत्विज बोले—पूज्यतम ! हम आपके अनुगत भक्त हैं, आप हमारे पुनः पुनः पूज्यनीय हैं। किन्तु हम आपकी पूजा करना क्या जाने ? हम तो बार बार आपको नमस्कार करते हैं बस इतना ही हमें महापुरुषों ने सिखाया है। आप प्रकृति और पुरुष से भी परे हैं फिर प्राकृत गुणों के कार्य भूत इस प्रपंच में बुद्धि फँस जाने से आपके गुण गान में सर्वथा असमर्थ ऐसा कौन पुरुष है ? जो प्राकृत नाम रूप एवं आकृति के द्वारा आपके स्वरूप का निरूपण कर सके ? आप साक्षात् परमेश्वर हैं। आपके परम मङ्गलमय गुण सम्पूर्ण जन समूह के दुखों का दमन करने वाले हैं। यदि कोई उन्हें वर्णन करने का साहस भी करेगा तो केवल उनके एक देश का ही वर्णन कर सकेगा। किन्तु प्रभो ! यदि आपके भक्त प्रेम गद्गद् वाणी से स्तुति करते हुए सामान्य जल विशुद्ध पल्लव तुलसी और दूब के अंकुर आदि सामग्री से ही आपकी पूजा करते हैं तो भी आप सब प्रकार सन्तुष्ट हो जाते हैं। हमें तो अनुराग के सिवा इस द्रव्य कालादि अनेकों अङ्गों वाले यज्ञ से भी आपका कोई प्रयोजन नहीं दिखलाई देता क्योंकि आपके स्वतः ही क्षण क्षण में जो सम्पूर्ण पुरुषार्थ का फल स्वरूप परमानन्द स्वभावतः ही निरन्तर प्रादुर्भूत होता रहता है आप साक्षात् उसके स्वरूप ही हैं। इस प्रकार यद्यपि आपको इन यज्ञादि से कोई प्रयोजन नहीं है, तथापि अनेक प्रकार की

कामनाओं की सिद्धि चाहने वाले हम लोगों के लिए तो मनोरथ सिद्धि का पर्याप्त साधन यही होना चाहिए। आप ब्रह्मादि परम पुरुषों की अपेक्षा भी परम श्रेष्ठ है। हम तो यह भी नहीं जानते कि हमारा परम कल्याण किसमें है और न हमसे आपकी यथोचित पूजा ही बनी है, तथापि जिस प्रकार तत्वज्ञ पुरुष बिना बुलाये भी केवल करुणावश अज्ञानी पुरुषों के पास चले जाते हैं, उसी प्रकार आप भी हमें मोक्ष संरक्षक अपना परमपद और हमारी अभीष्ट वस्तुएँ प्रदान करने के लिए अन्य साधारण यज्ञ दर्शकों के समान यहां प्रकट हुए हैं। पूज्यतम्! हमें सबसे बड़ा वर तो आपने ये ही दे दिया कि ब्रह्मादि समस्त वरदायकों में श्रेष्ठ होकर भी आप राजर्षि नाभि की इस यज्ञशाला में साक्षात् हमारे नेत्रों के सामने प्रकट होगए। अब हम और वर क्या मांगें।

प्रभो! आपके गुण गणों का गान परम मङ्गलमय है। जिन्होंने वैराग्य से प्रज्वलित हुई ज्ञानाग्नि के द्वारा अपने अन्तःकरण के राग-द्वेषादि सम्पूर्ण मलों को जला डाला है, अतएव जिनका स्वभाव आप ही के समान शान्त है; वे आत्माराम मुनिगण भी निरन्तर आपके गुणों का गान ही किया करते हैं। अतः हम आपसे यही वर मांगते हैं कि गिरने, ठोकर खाने, छींकने अथवा जम्हाई लेने और सङ्कटादि के समय एवं ज्वर मरणादिक की अवस्थाओं में आपका स्मरण न हो सकने पर भी किसी प्रकार आपके सकल कलिमल विनाशक "भक्तवत्सल" "दीनबन्धु" आदि गुण द्योतक नामों का हम उच्चारण कर सकें।

इसके सिवा कहने योग्य न होने पर भी एक प्रार्थना और है। आप साक्षात् परमेश्वर हैं स्वर्ग अपवर्ग आदि ऐसी कोई वस्तु नहीं है जिसे आप न दे सकें। तथापि जैसे कोई कंगाल किसी धन लुटाने वाले परम उदार पुरुष के पास पहुँच कर भी उससे भूसा ही मागें उसी प्रकार हमारे यजमान ये राजर्षि नाभि सन्तान को ही परम पुरुषार्थ मानकर आप ही के समान पुत्र पाने के लिए आपकी आराधना कर रहे हैं। परन्तु यह कोई आश्चर्य की बात नहीं है। आपकी माया का पार कोई पा नहीं सकता और न वह किसी के वश में ही आ सकती है। जिन लोगों ने महापुरुषों के चरणों का आश्रय नहीं लिया उनमें ऐसा कौन है जो उनके वश में नहीं होता उसकी बुद्धि पर उसका पर्दा नहीं पड़ जाता और विषय रूप विष का वेग उसके स्वभाव को दूषित नहीं कर देता? हे, देव! आप भक्तों के बड़े बड़े काम कर देते हैं। हम मन्द मतियों ने कामनावश इस तुच्छ कार्य के लिए आपका आवाहन किया यह आपका अनादर ही है। किन्तु आप समदर्शी हैं अतः हम अज्ञानियों की इस धृष्टता को आप क्षमा करें।

श्री भगवान बोले—ऋषियो! बड़े असमंजस की बात है। आप सब सत्यवादी महात्मा हैं आपने मुझसे यह बड़ा दुर्लभ वर मांगा है कि राजर्षि नाभि के मेरे समान पुत्र हो। मुनियो! मेरे समान तो मैं ही हूँ क्योंकि मैं अद्वितीय हूं। तो भी ब्राह्मणों का वचन मिथ्या न होना चाहिए, द्विजकुल मेरा ही तो मुख है इसलिए मैं स्वयं ही अपनी अंशकला से आग्नीध्रनन्दन नाभि के यहां अवतार लूँगा क्योंकि अपने समान मुझे कोई और दिखाई ही नहीं देता।

श्री शुकदेव जी कहते हैं—महारानी मरुदेवी के सामने ही उसके पति से इस प्रकार कहकर भगवान अन्तर्धान होगए। परीक्षित्! उस यज्ञ में महर्षियो द्वारा इस प्रकार प्रसन्न किए जाने पर श्री भगवान महाराज नाभि का प्रिय करने के लिए उनके रनिवास में महारानी मरुदेवी के गर्भ से दिगम्बर सन्यासी और अर्ध्वरेता मुनियों का धर्म प्रगट करने के लिए शुद्ध सत्वमय विग्रह से प्रकट हुए। उनके लिए यह कोई आश्चर्य की बात नहीं समझनी चाहिए, क्योंकि तुम्हें याद ही होगा कि उन्होंने गर्भ के अन्दर तुम्हारी रक्षा की थी।

## ऋषभदेव जी का राज्य शासन

श्री शुकदेव जी कहते हैं—राजन्! नाभिनन्दन जन्म से ही भगवान विष्णु के वज्र-अंकुश आदि चिन्हों से युक्त थे, समता, शान्ति, वैराग्य और ऐश्वर्य आदि महा विभूतियों के कारण उनका प्रभाव दिनों दिन बढ़ता जाता था। यह देखकर प्रजा, मन्त्री, ब्राह्मण और देवताओं की यह उत्कृष्ट अभिलाषा होने लगी कि ये ही पृथ्वी का शासन करें। उनके सुन्दर और सुडौल शरीर विपुल कीर्ति तेज, बल, ऐश्वर्य, यश पराक्रम और शूर वीरता आदि गुणों के कारण महाराज नाभि ने उनका नाम "ऋषभ" (श्रेष्ठ) रक्खा।

एक बार भगवान इन्द्र ने ईर्ष्यावश उनके राज्य में वर्षा नहीं की। तब योगेश्वर भगवान ऋषभ ने इन्द्र की मूर्खता पर हंसते हुए अपनी योगमाया के प्रभाव से अपने वर्ष भरत नाम खण्ड में खूब जल बरसाया। महाराज नाभि अपनी इच्छा के अनुसार श्रेष्ठ पुत्र पाकर अत्यन्त आनन्द मग्न होगए और अपनी इच्छा से मनुष्य शरीर धारण करने वाले पुराण पुरुष श्री हरि का सप्रेम लालन करते हुए, उन्हीं के लीला विलास से मुग्ध होकर 'वत्स! तात!' ऐसा गद्गद् वाणी से कहते हुए बड़ा सुख मानने लगे।

महाराज नाभि लोम तक का बड़ा आदर करते थे। जब उन्होंने देखा कि पुरवासी और मंत्रिगण ऋषभदेव को बहुत मानते हैं, तो उन्होंने उन्हें धर्म मर्यादा की रक्षा के लिए राज्याभिषिक्त करके ब्राह्मणों की देख रेख में छोड़ दिया। आप अपनी पत्नी मरुदेवी सहित बदरिकाश्रम को चले गये। वहां अहिंसा वृत्ति से कठोर तपस्या और समाधि योग के द्वारा भगवान वासुदेव के नर नारायण रूप की आराधना करते हुए समय आने पर उन्हीं के स्वरूप में लीन होगये।

पाण्डुनन्दन! राजा नाभि के विषय में यह लोकोक्ति प्रसिद्ध है—

राजर्षि नाभि के उदार कर्मों का आचरण दूसरा कौन कर सकता है जिनके शुद्ध कर्मों से संतुष्ट होकर साक्षात् श्री हरि उनके पुत्र होगये थे। महाराज नाभि ब्राह्मणों में भक्ति भी बहुत रखते थे। इसी कारण ब्राह्मणों ने प्रसन्न होकर इन्हें विष्णु भगवान के दर्शन करा दिए।

भगवान ऋषभदेव भरत खण्ड को कर्मभूमि मानकर लोक संग्रह के लिए कुछ काल गुरुकुल में वास किया। गुरुदेव को यथोचित दक्षिणा देकर गृहस्थ में प्रवेश करने के लिए उनकी आज्ञा ली। पुनः देवराज इन्द्र की कन्या जयन्ती से विवाह किया तथा श्रौत स्मार्त्त दोनों प्रकार के शास्त्रोपदिष्ट कर्मों का आचरण करते हुए उसके गर्भ से अपने ही समान गुण वाले सौ पुत्र

उत्पन्न किए। उनमें महायोगी भरत जी सबसे बड़े और सबसे अधिक गुणवान थे। उन्हीं के नाम से लोग इस भरत खण्ड को "भारतवर्ष" कहने लगे। उनसे छोटे कुशावर्त, इलावर्त, ब्रह्मावर्त, मलय, केतु, भद्रसेन, इन्द्रस्पृक्, विदर्भ और कीकट ये नौ राजकुमार शेष नब्बे भाइयों में बड़े एवं श्रेष्ठ थे। उनसे छोटे कवि, हरि, अन्तरिक्ष, प्रबुद्ध, पिप्पलायन, आविर्होत्र, द्रुमिल, चमस और करभाजन ये नौ राजकुमार भागवत धर्म का प्रचार करने वाले बड़े भगवद्भक्त थे। इनसे छोटे इक्यासी जयन्ती कुमार पिता की आज्ञा का पालन करने वाले, अति विनीत महान वेदज्ञ और निरन्तर यज्ञ करने वाले थे। वे पुण्य कर्मों का अनुष्ठान करने से शुद्ध होकर ब्राह्मण होगए थे।

भगवान् ऋषभदेव, यद्यपि परम स्वतन्त्र होने के कारण स्वयं सर्वदा ही सब प्रकार की अनर्थ परम्परा से रहित, साक्षात् ईश्वर ही थे, तो भी अज्ञानियों के समान कर्म करते हुये उन्होंने काल के अनुसार प्राप्त धर्म का आचरण करके उसका तत्त्व न जानने वाले लोगों को उसकी शिक्षा दी। साथ ही सम, शांत, सुहृद और कारुणिक रहकर धर्म, अर्थ, यश, सन्तान भोग-सुख और मोक्ष का संग्रह करते हुये गृहस्थाश्रम में लोगों को नियमित किया, क्योंकि महापुरुष जैसा जैसा आचरण करते हैं, दूसरे लोग उसी का अनुकरण करने लगते हैं। यद्यपि वे सभी धर्मों के सार रूप वेद के गूढ़ रहस्य को जानते थे, तो भी ब्राह्मणों की बतलाई हुई विधि से साम-दामादि नीति के अनुसार ही प्रजा का पालन करते थे। उन्होंने शास्त्र और ब्राह्मणों के उपदेशानुसार विधि पूर्वक सुसम्पन्न सभी प्रकार के सौ-सौ यज्ञ किये। भगवान् ऋषभदेव के शासन काल में कोई भी पुरुष उनसे अनुराग के अतिरिक्त किसी वस्तु की इच्छा नहीं करता था। एक बार भगवान् ऋषभदेव घूमते-घूमते ब्रह्मावर्त देश में पहुँचे। वहां प्रेम से युक्त होकर पुत्रों को शिक्षा देने के लिये इस प्रकार कहाः—

## श्री ऋषभदेव जी का पुत्रों को उपदेश और स्वयं अवधूत वृत्ति ग्रहण करना

श्री ऋषभदेव जी बोले पुत्रो! इस मृत्यु लोक में नर देह पाकर जीव को दुःखमय विषय भोगों में ही नहीं फँसे रहना चाहिये। ये भोग तो विष्ठा भोजी सूकर कूकरादि को भी मिलते ही हैं। इस शरीर के द्वारा तो दिव्य तपही करना चाहिये, जिससे अन्तः करण शुद्ध हो और अनन्त ब्रह्मानन्द की प्राप्ति हो सके शास्त्रों ने महा पुरुषों की सेवा को मुक्ति का और स्त्री संगी कामियों के संग को नरक का द्वार बताया है। महा पुरुष वे ही हैं जो समान चित्त, परम शान्त तथा प्राणी मात्र के शुभ चिन्तक हैं। मनुष्य जो प्रमादी होकर कुकर्म करने लगता है, उसकी वह प्रवृत्ति इन्द्रियों को तृप्त करने के लिये ही होती है।

जब तक यह लौकिक वैदिक कर्मों में फँसा रहता है, तब तक मन में कर्म की वासनाएं भी बनी ही रहती हैं और इन्हीं से देह बन्धन की प्राप्ति होती है। अतः जब तक उसकी मुझ वासुदेव में प्रीति नहीं होती, तब तक वह देह बन्धन से छूट नहीं सकता। स्वार्थ में पागल जीव जब तक विवेक दृष्टि का आश्रय लेकर इन्द्रियों की चेष्टाओं को मिथ्या नहीं देखता, तब तक आत्मस्वरूप की स्मृति खो बैठने के कारण वह अज्ञान वश विषय प्रधान गृह आदि में आसक्त रहता है और तरह तरह के क्लेश उठाता रहता है।

स्त्री और पुरुष इन दोनों का जो परस्पर दाम्पत्य भाव है, इसी को पण्डित जन उनके हृदय की दूसरी स्थूल एवं दुर्भेद्य ग्रन्थि कहते हैं। पुत्रो ! संसार सागर से पार होने में कुशल तथा धैर्य, उद्यम एवं सत्त्वगुणविशिष्ट पुरुष को चाहिये की सबके आत्मा और गुरुस्वरूप मुझ भगवान् में भक्ति भाव रखने से, घर में मैं मेरे पन के भाव को त्यागने की इच्छा से, मन के पूर्ण संयम से, ब्रह्मचर्य से, कर्त्तव्य कर्मों में निरन्तर सावधान रहने से, वाणी के संयम से, सर्वत्र मेरी ही सत्ता देखने से, अनुभव ज्ञान सहित तत्त्व विचार से और योग साधन से अहङ्कार रूप अपने लिंग शरीर को लीन कर दे। इस प्रकार अविद्या के कारण पड़ी हुई कर्मोंकी बीज रूप इस हृदय ग्रन्थ को पूर्वोक्ति साधनों द्वारा सावधानी से पूर्णतया नष्ट करके फिर इन साधनों से भी निवृत्त हो जाय।

पुत्रो ! तुम संपूर्ण चराचर भूतों को मेरा ही शरीर समझकर शुद्ध बुद्धि से पद-पदपर उनकी सेवा करो, यही मेरा पूजन होगा। ऋषभदेवजी के पुत्र यद्यपि स्वयं ही सब प्रकार सुशिक्षित थे, तो भी लोगों को शिक्षा देने के उद्देश्य से महाप्रभावशाली परम सुहृद भगवान् ऋषभ ने उन्हें इस प्रकार उपदेश दिया।

## ऋषभदेव जी का देहत्याग

राजा परीक्षित् ने पूछा—भगवन् ! योग रूप वायु से प्रज्वलित हुये ज्ञानाग्नि से जिनके रागादि कर्म बीज दग्ध हो गये हैं। उन आत्माराम मुनियों को दैववश यदि स्वयं ही अणिमादि सिद्धियां प्राप्त हो जायं, तो वे उनके राग-द्वेषादि क्लेशों का कारण तो किसी प्रकार हो नहीं सकती। फिर भगवान् ऋषभने उन्हें स्वीकार क्यों नहीं किया ?

श्री शुकदेव जी कहते हैं—तुम्हारा कहना ठीक है, किंतु संसार में जैसे चालाक व्याध अपने पकड़े हुये मृग का विश्वास नहीं करते, उसी प्रकार बुद्धिमान् लोग इस चंचल चित्त का भरोसा नहीं करते। ऐसा ही कहा भी है "इस चंचल चित्त से कभी दोस्ती नहीं करनी चाहिये। देखो, इसमें विश्वास करने से ही मोहनी रूप में फंसकर महादेव जी का चिरकाल का संचित तप क्षीण हो गया था। जैसे व्यभिचारिणी स्त्री जार पुरुषों को अवकाश देकर उनके द्वारा अपने में विश्वास रखने वाले पति का वध करा देती है उसी प्रकार जो योगी मन पर विश्वास करते हैं, उनका मन काम और उसके साथी क्रोधादि शत्रुओं को आक्रमण करने का अवसर देकर उन्हें नष्ट-भ्रष्ट कर देता है काम, क्रोध, मद, लोभ मोह और भय आदि शत्रुओं का तथा कर्म-बन्धन का मूल तो यह मन ही है, इस पर कोई भी बुद्धिमान कैसे विश्वास कर सकता है ?

इसी से भगवान् ऋषभदेव यद्यपि इन्द्रादि सभी लोक पालों के भी भूषण स्वरूप थे, तो भी जड़ पुरुषों की भांति अवधूतों के-से विविध वेष, भाषा और आचरण से अपने ईश्वरीय प्रभाव को छिपाये रहते थे। अन्त में उन्हों ने योगियों को देह त्याग की विधि सिखाने के लिये अपना शरीर छोड़ना चाहा। इस प्रकार लिंग देह के अभिमान से मुक्त भगवान् ऋषभदेव जी का शरीर योग-माया की वासना से केवल अभिमानाभास के आश्रय ही इस पृथ्वीतल पर विचरता रहा। वह कर्णाटक देश में गया और मुंह में पत्थर का टुकड़ा डाले तथा बाल बिखेरे उन्मत्त के समान दिग-

भ्वर रूप से कुटकाचल के वन में घूमने लगा। इसी समय वायु वेग से झूमते हुये वासों की रगड़ से प्रवल दावाग्नि प्रकट हुई। उसने उस वन को जलाते हुये उसी के साथ ऋषभदेव जी के शरीर को भी भस्म कर दिया।

## भरत-चरित्र

श्री शुकदेव जी कहते हैं कि हे राजन्! महाराज भरत बड़े ही भगवद्भक्त थे। जब भगवान् ऋषभदेव ने उन्हें पृथ्वी की रक्षा करने के लिये नियुक्त करने का विचार किया, तो उनकी आज्ञा से उन्हों ने विश्व रूप की कन्या पञ्चजनी से विवाह किया। जिस प्रकार तामस अहंकार से शब्दादि पांच भूततन्मात्र उत्पन्न होते हैं। उसी प्रकार पञ्चजनी के गर्भ से उनके सुमति, राष्ट्रभृत् सुदर्शन, आवरण और धूम्रकेतु नामक पांच पुत्र हुये जो सर्वथा उन्हीं के समान थे। इस वर्ष को जिसका नाम पहले अजानवर्ष था, राजा भरत के समय से ही 'भारतवर्ष' कहते हैं।

महाराज भरत सभी विषयों के ज्ञाता थे। वे अपने अपने कर्मों में लगी हुई प्रजा का अपने वाप-दादों के समान स्वधर्म में स्थित रहते हुये अत्यन्त वात्सल्यभाव से पालन करने लगे। एक करोड़ वर्ष वीत जाने पर उन्हों ने राज्य भोग का प्रारब्ध क्षीण हुआ जानकर अपनी भोगी हुई वंश परम्परागति संपत्ति को यथा योग्य पुत्रों में बांट दिया। फिर अपने सर्वसंपत्ति संपन्न राजमहल का मोह छोड़कर वे पुलहाश्रम ( हरिहर क्षेत्र ) में चले आये। इस पुलहाश्रम में रहने वाले भक्तों पर भगवान् का बड़ा ही वात्सल्य है। राजर्षि भरत के पवित्र गुण और कर्मों की प्रशंसा भक्तजन भी करते हैं उनका यह चरित्र बड़ा कल्याणकारी, आयु और धन की वृद्धि करने वाला, लोक में सुयश बढ़ानेवाला और अन्त में स्वर्ग तथा मोक्ष की प्राप्ति कराने वाला है। जो पुरुष इसे सुनता या सुनाता है अथवा इसका आदर करता है उसकी सारी कामनायें स्वयं ही पूर्ण हो जाती हैं; दूसरों से उसे कुछ भी मांगना नहीं पड़ता।

श्री शुकदेव जी कहते हैं कि राजन्! भरत जी का पुत्र सुमति था, वह पहले कहा जा चुका है। उसने ऋषभदेव जी के मार्ग का अनुसरण किया। उसकी पत्नी वृद्धसेना से देवताजित नामक पुत्र हुआ। देवताजित के असुरी के गर्भ से देवद्युम्न, देवद्युम्न के धेनुमती से परमेष्ठी और उसके सुवर्चला के गर्भ से प्रतीह नामक पुत्र हुआ। इसने अन्य पुरुषों को आत्मविद्या का उपदेश कर स्वयं शुद्ध चित्त होकर परम पुरुष श्री नारायण का साक्षात् अनुभव किया था। महाराज "गय" के गयन्ती के गर्भ से चित्ररथ, सुगति और अवरोध नामक तीन पुत्र हुये। उनमें चित्ररथ की पत्नी ऊर्णा से सम्राट का जन्म हुआ। सम्राट के उत्कला से मरीचि और मरीचि के विन्दुमतीसे विन्दुमान् नामक पुत्र हुआ। उनके सरघा से मधु, मधु, के सुमना से वीरव्रत और वीरव्रत के भोजा से मन्थु और प्रमंथु नामक दो पुत्र हुये। उनमें से मन्थु के सत्या के गर्भ से भौवन, भौवन के दूषणा के उदर से त्वष्टा, त्वष्टा के विरोचना से विरज और विरज के विसूची नाम की भार्या से शतजित् आदि सौ पुत्र और एक कन्या का जन्म हुआ। विरज के विषय में यह श्लोक प्रसिद्ध है—जिस प्रकार

## जैन शास्त्रों के अनुसार ऋषभदेव के चरित्र का थोड़ा बहुत संक्षेप में परिचय दिया जाता है जो पाठक गण तथा वैदिक लोग अलग अलग उनके बारे में जो कल्पना करते हैं उसका खुलासा संक्षेप में दिया जारहा है।

मोक्ष पुरुषार्थ के उपयोगी धर्म, अर्थ और काम इस त्रिवर्ग की कथा ही वास्तविक कथा कहलाती है। उसमें भी जब मुख्यतः स्वर्ग और मोक्षदायक धर्म कथा का निरूपण किया जाता है उसे सत्कथा या धर्मकथा कहते हैं। धर्म के फलस्वरूप जो जो अभ्युदय प्राप्त होते हैं, उनमें अर्थ और काम भी मुख्य हैं। अन्यथा धर्म शून्य अर्थ कथा और काम कथा कुकथा कहलाती हैं, जिससे केवल पापाश्रय होता है। जो कथा दुराचार छुड़ाकर सदाचार के सम्मुख करे, जो अधर्म रूप दुराचारों का दुष्फल नरकादि गमन और धर्मानुराग युक्त सत्आचरणों का शुभफल स्वर्गमोक्षादि प्राप्ति के लिये एक या अनेक उदाहरणों द्वार धार्मिक कार्यों में रुचि और धर्म विरुद्ध कार्यों में अरुचि उत्पन्न करे और जो आत्मा में रत्नत्रय धर्म अर्थात् सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान तथा सम्यक् चारित्र उत्पन्न करने के लिये कारण भूत हो, वही कथा वास्तव में "सद्धर्म कथा" है। इसके द्रव्य, क्षेत्र, तीर्थ, काल, भाव, फल, और प्रकृति ये सात अङ्ग हैं।

### २—पुराण लक्षण

जिस धर्म कथा में या धर्म कथाके ग्रंथमें तीर्थंकर, चक्रवर्ती, बलिभद्र, नारायण, प्रतिनरायण इन महा पुण्याधिकारी शलाका पुरुषों के चरित्र तथा इनके सम्बन्ध में अन्य पदवी धारक पुण्य पुरुषों अथवा अन्यान्य प्रसिद्ध पुरुषों की कथा का या पुरातन इतिहास का निरूपण हो उसे पुराण कहते हैं। पुराण के मुख्य अङ्ग पांच हैं। क्षेत्र ( त्रिलोक ), काल ( त्रिकाल ), तीर्थ ( रत्नत्रय धर्म ), सत्पुरुष ( शालाका पुरुष ) और सत्पुरुषों की क्रियायें ( सच्चरित्र )।

### ३—वक्ता के लक्षण

सद्धर्म कथा कहने वाला सद्वक्ता कहलाता है। वक्ता के अन्य नाम वद, वदावद और वक्तृ भी हैं। उसके लक्षण ये हैं कि शिथिलाचार रहित सदाचारी हो, जिसकी सभी इन्द्रियां समर्थ हों। जिसके अङ्ग सुडौल और सुन्दर हों, जिसके वचन मिष्ट स्पष्ट सर्व प्रिय और निर्दोष हों, जिसकी चित्तवृत्ति सर्वज्ञ वीतराग प्रणीत आगम रूपी महासमुद्र के वाक्यार्थ रूपी जल से धुली हुई अति निर्मल हो, जो तेजस्वी और अनेक सभा विजयी हो, प्रतिष्ठित और यशस्वी हो, प्रत्येक विषयमें जिसकी बुद्धि प्रवेश कर सकती हो, अनेक प्रश्नों तथा अनेक तर्क कुतर्कों को सहन करने वाला हो, निरभि-

श्वर रूप से कुटकाचल के वन में घूमने लगा। इसी समय वायु वेग से झूमते हुये वासों की रगड़ से प्रबल दावाग्नि प्रकट हुई। उसने उस वन को जलाते हुये उसी के साथ ऋषभदेव जी के शरीर को भी भस्म कर दिया।

## भरत-चरित्र

श्री शुकदेव जी कहते हैं कि हे राजन्! महाराज भरत बड़े ही भगवद्भक्त थे। जब भगवान् ऋषभदेव ने उन्हें पृथ्वी की रक्षा करने के लिये नियुक्त करने का विचार किया, तो उनकी आज्ञा से उन्हों ने विश्व रूप की कन्या पञ्चजनी से विवाह किया। जिस प्रकार तामस अहंकार से शब्दादि पांच भूततन्मात्र उत्पन्न होते हैं। उसी प्रकार पञ्चजनी के गर्भ से उनके सुमति, राष्ट्रभृत् सुदर्शन, आवरण और धूम्रकेतु नामक पांच पुत्र हुये जो सर्वथा उन्हीं के समान थे। इस वर्ष को जिसका नाम पहले अजानवर्ष था, राजा भरत के समय से ही 'भारतवर्ष' कहते हैं।

महाराज भरत सभी विषयों के ज्ञाता थे। वे अपने अपने कर्मों में लगी हुई प्रजा का अपने बाप-दादों के समान स्वधर्म में स्थित रहते हुये अत्यन्त वात्सल्यभाव से पालन करने लगे। एक करोड़ वर्ष बीत जाने पर उन्हों ने राज्य भोग का प्रारब्ध क्षीण हुआ जानकर अपनी भोगी हुई वंश परम्परागति संपत्ति को यथा योग्य पुत्रों में बांट दिया। फिर अपने सर्वसंपत्ति संपन्न राजमहल का मोह छोड़कर वे पुलहाश्रम ( हरिहर क्षेत्र ) में चले आये। इस पुलहाश्रम में रहने वाले भक्तों पर भगवान् का बड़ा ही वात्सल्य है। राजर्षि भरत के पवित्र गुण और कर्मों की प्रशंसा भक्तजन भी करते हैं उनका यह चरित्र बड़ा कल्याणकारी, आयु और धन की वृद्धि करने वाला, लोक में सुयश बढ़ानेवाला और अन्त में स्वर्ग तथा मोक्ष की प्राप्ति कराने वाला है। जो पुरुष इसे सुनता या सुनाता है अथवा इसका आदर करता है उसकी सारी कामनायें स्वयं ही पूर्ण हो जाती हैं; दूसरों से उसे कुछ भी मांगना नहीं पड़ता।

श्री शुकदेव जी कहते हैं कि राजन्! भरत जी का पुत्र सुमति था, यह पहले कहा जा चुका है। उसने ऋषभदेव जी के मार्ग का अनुसरण किया। उसकी पत्नी वृद्धसेना से देवताजित नामक पुत्र हुआ। देवताजित के असुरी के गर्भ से देवद्युम्न, देवद्युम्न के धेनुमती से परमेष्ठी और उसके सुवर्चला के गर्भ से प्रतीह नामक पुत्र हुआ। इसने अन्य पुरुषों को आत्मविद्या का उपदेश कर स्वयं शुद्ध चित्त होकर परम पुरुष श्री नारायण का साक्षात् अनुभव किया था। महाराज "गय" के गयन्ती के गर्भ से चित्ररथ, सुगति और अवरोध नामक तीन पुत्र हुये। उनमें चित्ररथ की पत्नी ऊर्णा से सम्राट का जन्म हुआ। सम्राट के उत्कला से मरीचि और मरीचि के बिन्दुमतीसे बिन्दुमान् नामक पुत्र हुआ। उनके सरघा से मधु, मधु, के सुमना से वीरव्रत और वीरव्रत के भोजा से मन्थु और प्रमंथु नामक दो पुत्र हुये। उनमें से मन्थु के सत्या के गर्भ से भौवन, भौवन के दूषणा के उदर से त्वष्टा, त्वष्टा के विरोचना से विरज और विरज के विषूची नाम की भार्या से शतजित् आदि सौ पुत्र और एक कन्या का जन्म हुआ। विरज के विषय में यह श्लोक प्रसिद्ध है-जिस प्रकार

# जैन शास्त्रों के अनुसार ऋषभदेव के चरित्र का थोड़ा बहुत संक्षेप में परिचय दिया जाता है जो पाठक गण तथा वैदिक लोग अलग अलग उनके बारे में जो कल्पना करते हैं उसका खुलासा संक्षेप में दिया जारहा है।

मोक्ष पुरुषार्थ के उपयोगी धर्म, अर्थ और काम इस त्रिवर्ग की कथा ही वास्तविक कथा कहलाती है। उसमें भी जब मुख्यतः स्वर्ग और मोक्षदायक धर्म कथा का निरूपण किया जाता है उसे सत्कथा या धर्मकथा कहते हैं। धर्म के फलस्वरूप जो जो अभ्युदय प्राप्त होते हैं, उनमें अर्थ और काम भी मुख्य हैं। अन्यथा धर्म शून्य अर्थ कथा और काम कथा कुकथा कहलाती हैं, जिससे केवल पापाश्रय होता है। जो कथा दुराचार छुड़ाकर सदाचार के सम्मुख करे, जो अधर्म रूप दुराचारों का दुष्फल नरकादि गमन और धर्मानुराग युक्त सत्आचरणों का शुभफल स्वर्गमोक्षादि प्राप्ति के लिये एक या अनेक उदाहरणों द्वार धार्मिक कार्यों में रुचि और धर्म विरुद्ध कार्यों में अरुचि उत्पन्न करे और जो आत्मा में रत्नत्रय धर्म अर्थात् सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान तथा सम्यक् चारित्र उत्पन्न करने के लिये कारण भूत हो, वही कथा वास्तव में "सद्धर्म कथा" है। इसके द्रव्य, क्षेत्र, तीर्थ, काल, भाव, फल, और प्रकृति ये सात अङ्ग हैं।

## २—पुराण लक्षण

जिस धर्म कथा में या धर्म कथाके ग्रंथमें तीर्थंकर, चक्रवर्ती, बलिभद्र, नारायण, प्रतिनरायण इन महा पुण्याधिकारी शलाका पुरुषों के चरित्र तथा इनके सम्बन्ध में अन्य पदवी धारक पुण्य पुरुषों अथवा अन्यान्य प्रसिद्ध पुरुषों की कथा का या पुरातन इतिहास का निरूपण हो उसे पुराण कहते हैं। पुराण के मुख्य अङ्ग पांच हैं। क्षेत्र ( त्रिलोक ), काल ( त्रिकाल ), तीर्थ ( रत्नत्रय धर्म ), सत्पुरुष ( शालाका पुरुष ) और सत्पुरुषों की क्रियायें ( सच्चरित्र )।

## ३—वक्ता के लक्षण

सद्धर्म कथा कहने वाला सद्वक्ता कहलाता है। वक्ता के अन्य नाम वद, वदावद और वक्तृ भी हैं। उसके लक्षण ये हैं कि शिथिलाचार रहित सदाचारी हो, जिसकी सभी इन्द्रियां समर्थ हों। जिसके अङ्ग सुडौल और सुन्दर हों, जिसके वचन मिष्ट स्पष्ट सर्व प्रिय और निर्दोष हों, जिसकी चित्तवृत्ति सर्वज्ञ वीतराग प्रणीत आगम रूपी महासमुद्र के वाक्यार्थ रूपी जल से धुली हुई अति निर्मल हो, जो तेजस्वी और अनेक सभा विजयी हो, प्रतिष्ठित और यशस्वीहो, प्रत्येक विषयमें जिसकी बुद्धि प्रवेश कर सकती हो, अनेक प्रश्नों तथा अनेक तर्क कुतर्कों को सहन करने वाला हो, निरभि-

# भगवान ऋषभदेव का वैराग्य और मुनि दीक्षा ग्रहण

## ( आदि पुराण १७ )

भगवान ऋषभ देव" जब लगभग २० लाख पूर्व कुमार अवस्था में और लगभग ६३ लाख पूर्व राज्य शासन के सुख भोगने में, अर्थात् अपनी आयु के सर्व लगभग ८३ लाख पूर्व ( ४४४५२८०००००००००००००० वर्ष छह अंक १५ शून्य, सर्व २१ स्थान प्रमाण वर्ष ) व्यतीत कर चुके और लगभग एक लाख पूर्व की उनकी आयु जब शेष रही तब एक दिन पूर्ण राज्य विभूति संयुक्त राज्य सभा में रत्न जड़ित सिंहासन पर बड़े सुख पूर्वक विराजे थे कि अचानक गन्धर्व जाति के देवों और अनेक सुन्दर रूपवान अप्सराओं को साथ लिये हुये पूजन की सामाग्री संयुक्त "सौधर्मेन्द्र" ने भगवान की सेवार्थ राज्य सभा में प्रवेश किया। अतिशय भक्ति वश होकर भगवान का पूजन आराधन करने के लिये अप्सराओं का नृत्य कराना प्रारंभ कर दिया। भगवान ऋषभ जिस प्रकार राज्य और भोगों से विरक्त होके यही सोचकर इंद्र ने उस समय नृत्य में नीलांजना नामक एक ऐसी अप्सरा ( नृत्य करने वाली देवांगना ) को खड़ा किया कि जिसकी आयु लगभग पूर्ण हो चुकी थी अर्थात् एकादि क्षण ही की शेष थी। वह अतिशय रूपवान सुंदरी अनेक प्रकार से हाव, भाव, विभ्रम तथा रस, ताल, पाद संचारादि युक्त सर्व सभाजन के मन को मोहित करने वाली नृत्य करते करते आयु के पूर्ण हो जाने से चंचल विजली के समान एक दम नष्ट ( अदृश्य ) हो गई। उसके अदृश्य होते ही नृत्य के रस का भङ्ग न हो इस भय से इन्द्र ने तुरन्त ही अपनी देव माया से उसकी जगह हूवहू वैसी ही दूसरी "नीलांजना" रचकर ज्यों की त्यों नृत्य करती हुई खड़ी करदी। सभाजनों में से किसी ने इस परिवर्तन को न पहचाना, किन्तु "भगवान ऋषभ" अपने असाधारण ज्ञानबल से इस परिवर्तन को पूर्णरूप से ताड़ गए। नीलांजना देवी के समान जगत की माया और सर्व राज्य वैभव आदि को क्षण स्थायी और विनश्वर विचारते हुए तुरन्त ही भोगो से विरक्त हो गये और संसारकी असारता का स्वरूप विचारते हुए वारम्बार द्वादशानुपेक्षाओं का चिंतन करने लगे। इन्द्र ने अपने "अवधिज्ञान" से जगतगुरु भगवान ऋषभ के अन्तःकरण में संचार करते हुये अतिशय संवेग और वैराग्य रूप विशुद्ध भावों को जान लिया।

उसी समय नियोगानुसार भगवान् को वैराग्य में अधिक दृढ़ करने के विचार से तथा तप कल्याण की पुजा के लिये "लौकान्तिक देव" भी "ब्रह्म लोक" से आगये और अत्यन्त विनम्रता युक्त भक्ति भाव से उनका स्तवन आदि कर उन्हें पूर्णरूप से दृढ़ता के साथ तपश्चरण ग्रहण करने के संमुख कर दिया और अपने स्थान को लौट गये। इतने ही में आसन कंपायमान होने पर अपने अपने अवधिज्ञान द्वारा भगवान् के तप ग्रहण करने का अवसर जानकर सब इंद्रादिक देव अनेक विक्रिया युक्त आने लगे और आकर अयोध्यापुरी के चारों ओर ठहर गये।

तदनंतर इंद्रादिक देवों ने भगवान के निष्क्रमण अर्थात् तपश्चरण धारण करने का महा कल्याणकोत्सव करने के लिये क्षीरसागर के पवित्र जल से उनका महाभिषेक कर उन्हें दिव्य वस्त्राभूषणादि से अलंकृत किया। पश्चात् उसी समय भगवान् ने अपने ज्येष्ठ पुत्र भरत को अभि-

षेक पूर्वक अपने साम्राज्य पद पर स्थापन कर वाहुवली को "युवराज" पद दिया। अन्य पुत्रों को भी अपनी राज्य संपत्ति का यथा योग्य बंटवारा कर दिया।

तदनंतर जगत् गुरू भगवान् ऋषभदेवने अपने पिता "नाभिराय" तथा माता "मरुदेवी" आदि कुटुम्बी जनों से पूछकर सुदर्शना नामक दिव्य पालकी में पदार्पण किया जिसे वड़ी भक्ति भाव से पहले तो राजा लोग पृथ्वी पर सात पेंड़ तक, फिर विद्याधर लोग आकाश में सात पेंड़ तक ले चले। पश्चात् इंद्रादिक देव वड़ी प्रसन्नता के साथ जय जय कार करते हुये आकाश मार्ग से ले जाकर और १२ योजन लम्बी ९ योजन (१ योजन ४ कोश या १६ सहस्र गज का अथवा ८ मील से कुछ अधिक होता है।) चौड़ी अयोध्यापुरी से कुछ ही दूर दक्षिण की ओर के निकट वर्ती "सिद्धार्थक" नामक विशाल वन में पहुँचकर (जहां आजकल का इलाहावाद या प्रयाग नगर वसा है उसके निकट उसकी उत्तर दिशा की ओर) भगवान की पालकी देवों द्वारा पहले ही से स्थापित एक चंद्रकांत मणि की स्वच्छ और उन्नत गोलाकार शिला पर उतरी। भगवान् पालकी से उतरकर उस शिला पर विराजे। जिस तिथि और नक्षत्र में भगवान ऋषभ का जन्म हुआ था वही तिथि और नक्षत्र अर्थात् चैत्र कृ० ९ तिथि और उत्तराषाढ़ नक्षत्र तथा शुभ लग्न और शुभ मुहूर्त इस समय विद्यमान थे। सायंकाल का समय था जब कि भगवान् ने वट वृक्ष के तले पद्मासन से पूर्व मुख वैठकर और सिद्धों को नमस्कार कर के वड़े हर्ष और परम उत्साह के साथ पहले पंचमुष्टि केश लोंच किये, मानो काले केशों के आकार में फैली हुई मोह कर्म की वेलों के समूह ही को अपने सिर से उखाड़ कर फेंक दिया। पश्चात् वहिरंग और अन्तरंग दोनों प्रकार के सर्व परिग्रह त्याग कर और दिगम्बर रूप धारण कर मुनि दिक्षा ग्रहण कर ली। भगवान् के सिर से उतरे हुए वे पंचमुष्टि केश "सौधर्मेन्द्र" ने वड़े आदर और भक्ति भावसे एक रत्न पिटारेमें रख कर "क्षीरसमुद्र" में प्रवाहित कर दिये। जिस समय भगवान् ने मुनि दीक्षा ग्रहण की उसी समय उनके साथ उनके सेवक चार सहस्र अन्य राजाओं ने भी विना समझे केवल उनको अटल भक्तिवश उनके अनुकरण रूप मुनि दीक्षा ग्रहण कर ली। इन्द्रादिक देव भगवान् की पूजा स्तुति आदि कर अपने अपने स्थान को चले गये। भगवान् के पुत्र भरत आदि भी पूजा स्तुति कर अयोध्या को लौट आये।

## भगवान ऋषभ का तपश्चरण और एक वर्षोपवास के पश्चात् प्रथम पारणा

(आदि पुराण पर्व १८,१९,२०।३--२१७)

भगवान् ने मुनि दीक्षा धारण करते समय षट् मासोपवास व्रत की अर्थात् छह महीने के लिए अन्न जलादि आहार ग्रहण करने के त्याग की प्रतिज्ञा की। और चित्त के समस्त संकल्प विकल्प रोक कर कायोत्सर्ग धारण कर के चन्द्र कांत शिला पर खड़े हुये नासाग्र-दृष्टि युक्त मन एकाग्र करने के प्रयत्न में लग गये। उसी समय विशुद्ध परिणामों के वल से भगवान् को 'मनः पर्य्ययज्ञान' की भी प्राप्ति हो गई।

जिन "कच्छ" "महाकच्छ" आदि ४ सहस्र राजाओं ने मुनि व्रत पालने के स्वरूप और

नियमादि को समझे विना ही भगवान् के साथ साथ मुनि दीक्षा ग्रहण की थी, वे भूख प्यासादि के कष्ट को अधिक समय तक सहन न कर सके। दो तीन मास भी अपने धैर्य को स्थिर न रख सके। वन के कन्द मूल फल आदि खाकर अपनी क्षुधा निवृत्ति करने लगे। स्त्री व राज्य वैभव आदि अनेक भोगोपभोग जन्य सुखों का वारम्वार चिंतन करते हुये अधिक कष्ट न सहन कर सकने से अपने अपने नगर को लौट जाना चाहते थे; परन्तु अज्ञानवश यह समझ कर न लौटे कि भगवान् अपना संकलिपत कोई महान् कार्य सिद्धि कर के कुछ न कुछ दिन पीछे अवश्य घर को लौटेंगे ही, तब हमारी इस धृष्टता और भक्ति विमुखता के लिए हम से अवश्य प्रसन्न हो जायंगे। अथवा भगवान् को अकेले वन में छोड़ जाने से महाराज भरत अवश्य कोपित होंगे। अतः वन ही में रहकर वन फल खाते, सरोवरों का जल पीकर अन्त में दिगम्बर वेश को भी त्याग कर कोपीनादि ग्रहण कर भगवान के लौट चलने की प्रतीक्षा करने लगे। अपनी अपनी इच्छानुसार किसी ने अपने शरीर पर भस्म लगा ली, कोई इकदंडी और कोई त्रिदंडी वन गये, किसी ने वृक्षों की छाल आदि को अपने वस्त्र वना कर शरीर को ढका, कोई पत्तों व टहनियों की झोपड़ियां वनाकर उनमें निवास करने लगे। यह सव कुछ अयोग्य कार्य करने पर भी जल पुष्पादि से भगवान के चरणों का पूजन करते हुये अपना भक्तिभाव प्रकट करते रहे।

जव कि भगवान कर्म शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने के लिये ध्यानारूढ़ थे उसी अवसर में भगवान के श्वशुर, "कच्छ" "महाकच्छ" के सुकुमार तरुण पुत्र (भगवान के साले) "नमि" "विनमि" भोगाभिलाष वश भगवान के पास आये और उनके चरण पकड़कर वड़ी विनय के साथ वारम्वार कहने लगे—"भगवान्! आपने अपने भरतादि पुत्रों को तो अपना साम्राज्य वाँटा, परन्तु हमको भूल ही गये। उस समय तो हमें कुछ न दिया, अव तो प्रसन्न होकर हमें कुछ दीजिये।" भगवान ध्यानावस्थ थे, कुछ न वोले। परन्तु भगवान के ध्यान में विघ्न पड़ता देखकर और उनके चरणों में उनकी अति प्रशंसनीय गाढ़ भक्ति पाकर नागेन्द्र ने उन्हें विजयार्द्ध पर्वत पर अपने विमान पर ले जाकर और उसकी दक्षिण श्रेणी की ५० और उत्तर श्रेणी की ६० विशाल नगरियों तथा सारे पर्वत की मनोहारिणी शोभा भले प्रकार दिखाकर उन्हें उन सर्व नगरियों का अधिपति और वहाँ के सर्व विद्याधर राजाओं का शिरोमणि वना दिया। दक्षिण श्रेणी में पूर्व दिशा की ओर से २३ वें नगर "रथनूपुर चक्रवाल" में ले जाकर राज्याभिषेक पूर्वक "नमि" को दक्षिण श्रेणी का और "विनमि" को उत्तर श्रेणी का अधिपति वनाया। चलते समय वह नागेन्द्र उन दोनों को विधिपूर्वक "गान्धार पदा" और "पन्नग पदा" ये दो विद्यायें भी दे गया। इधर जव अपनी प्रतिज्ञानुसार भगवान ऋषभ को छह मास निराहार तपश्चरण में वीत गये तो वे आहार ग्रहण करने का मार्ग प्रकट करने और सुख पूर्वक शरीर की स्थित द्वारा अपना इष्ट कार्य अर्थात् मोक्षप्राप्ति का साधन सिद्ध करने के विचार से शुद्ध आहार ग्रहण करने के लिये ईर्यापथ-शुद्धि पूर्वक वस्ती की ओर चले। मुनियों को आहार देने की विधि न जानने और भगवान के मन का अभिप्राय न पहचानने से ग्राम नगरादि निवासी लोग वड़ी प्रसन्नता और भक्ति पूर्वक उनके

सम्मुख आ आकर उनसे पूछते थे "भगवान" किस कार्य के लिये आप यहां पधारे हैं? हमारे योग्य हमें कोई सेवा कार्य बताइये।" यह सुनकर भी जब भगवान मौन धारण किये आगे बढ़ जाते तो कुछ लोग कुछ दूर तक उनके पीछे पीछे जाते। कोई बहुमूल्य रत्न आदि लाकर भेंट स्वरूप उनके सम्मुख रखते कोई उत्तम से उत्तम अश्व, गज, वस्त्र आभूषण और कन्या आदि ला लाकर भगवान से उन्हें ग्रहण करने की प्रार्थना करते और कोई कोई स्नान करने की सामग्री के साथ साथ नाना प्रकार की भोजन-सामग्री लाकर उन्हें बड़े विनय के साथ चरणों में मस्तक नवा नवा कर स्नान व भोजन कराने का प्रयत्न करते थे। भगवान ऋषभ इन सब क्रियाओं को अन्तराय मानकर मौनावलम्बी हुये आगे को बढ़ जाते अथवा बस्ती में से वन को लौट आते और ध्यानारूढ़ हो जाते थे।

इस प्रकार यथाविधि निरंतराय आहार ग्रहण करनेके लिये विहार करते भगवानको छह मास से अधिक और भी व्यतीत हो गये, अर्थात् निराहार तप करते एक वर्ष से अधिक समय बीत गया। तब भगवान ऋषभ विहार करते हुए एक दिन कुरुजांगल देश की राजधानी हस्तिनापुरी में पहुँचे। हस्तिनापुर नरेश "सोमप्रभ" के लघु भ्राता "श्रेयांस" को भगवान के दर्शन करते ही जाति स्मरण (पूर्व भव की स्मृति) हो जाने से उसे मुनियों को नवधा भक्ति पूर्वक शुद्ध आहार देने की सब विधि स्मरण हो आई। अतः इसने नवधा भक्ति पूर्वक भगवान को निरंतराय इक्षुरस का शुद्ध आहार कराया। तपश्चरण ग्रहण करने के शुभ दिन से १३ मास और ९ दिन पीछे शुभ मिती वैशाख शु० ३ के दिन भगवान ऋषभ का पहला पारणा हुआ। जिसके अतिशय पुण्य से उसी समय वहां देवोकृत पंचाश्चर्य हुये और जिस रसोईघर में भगवान ने इक्षुरस ग्रहण किया था वहां उस दिन के लिये अक्षय अर्थात् अटूट भोजन हो गया। इसी लिये यह शुभ तिथि वैशाख शु० ३ उसी दिन से "अक्षय तृतीय" या "अखय तीज" के नाम से प्रसिद्ध हुई। आहार दिवस की पूर्व रात्रि के अन्तिम प्रहर में राजकुमार "श्रेयांस" ने भगवान के शुभागमन सूचक सात शुभ स्वप्न भी देखे थे। यह "श्रेयांस" कुमार भगवान ऋषभदेव के पूर्वभव धारी राजा वज्रजंघ की अतिशय प्रिय रानी "श्रीमती" का जीव था। (देखो पृष्ठ ४४।२)

निरन्तराय आहार हो जाने के पश्चात् भगवान वन में जाकर तपश्चरण करने लगे। पंच महाव्रत, पंचसमिति, पंचेन्द्रिय निरोध, षडावश्यक और केशलुंच आदि सप्त प्रकीर्णक, ये २८ मूलगुण पूर्ण रूप से पालन करते थे। १८ सहस्र भेदरूप मैथुन कर्म के दोषों से बचकर अष्टादश सहस्र शीलांग और चौरासी लक्ष उत्तर गुणों के पालनार्थ प्रतिक्षण पूर्ण प्रयत्न-शील थे। अष्टांग सम्यक्दर्शन, अष्टांग सम्यक्ज्ञान और त्रयोदश सम्यक् चारित्र के धारक भगवान ऋषभ पंचाचार द्वादश तप, द्वाविंशति परीषहजय, दशलक्षण धर्म, द्वादशानुप्रेक्षा चिंतन, इत्यादि को यथाविधि त्रिशल्य रहित पालन करने में प्रतिक्षण तत्पर रहते थे। आवश्यकता के समय ३२ प्रकार के अन्तराय रहित और ४६ दोष वर्जित शुद्ध आहार भी ग्रहण करते थे। इन सर्व व्रत और नियमादि को यथा विधि पालन करते हुये आर्त्त और रौद्र ध्यानों के त्यागी वे भगवान ऋषभ यथा अवसर

पिन्डस्थ, पदस्थ, रूपस्थ और रूपातीत, इन चार प्रकार के धमध्यान द्वारा अनेक शुभ कर्मों की निर्जरा कर रहे थे।

इस ग्रन्थ में "भगवान ऋषभ देव" का जीवन चरित्र सूक्ष्म रूप में दिया गया है और इनके पुत्र "भरत" "बाहुबली" इन दोनों के चरित्र का वर्णन विस्तृत रूप से "भरतेश वैभव" इत्यादि ग्रंथों में दिया गया है।



भरतेश वैभव के प्रथम भाग के छपाने वाले दानदाताओं के चित्र



ला० नेमदास जी जैन सुपुत्र ला० धनकुमार दास जी जैन मु० टिकैतनगर ज़िला बाराबङ्की



धर्मपत्नी ला० पुत्तीलाल जी जैन मु० टिकैतनगर ज़ि० बाराबङ्की



ला० बाबूलाल जी जैन सुपुत्र ला० जैचन्द जी जैन मु० टिकैतनगर ज़िला बाराबङ्की



ला० पन्नालाल जी जैन सुपुत्र लाला शीतलप्रसाद जी मु० टिकैतनगर ज़िला बाराबंकी

# जि० बाराबङ्की स्थान टिकैतनगर निवासियों के कुछ धनी-मानी दानदाताओं का संक्षिप्त परिचय



## ( ला० नेमदास जी जैन )

लाला नेमदास जी के पिता का नाम ला० धनकुमारदास था आप टिकैतनगर जिला बाराबङ्की (अवध) के निवासी हैं अपने गांवमें यह सबसे अधिक धनीमानी व्यक्ति गिने जाते हैं सम्मेद शिखर की तीर्थ यात्रा आपने कई बार किया और भी तीर्थ स्थानों की यात्रायें आपने कीं अपने गांव में कई बार रथयात्रा महोत्सव करवाया अयोध्या धर्मशाला में यात्रियों के ठहरने के लिए कोठरी बनवाई स्थानीय जैन मन्दिर में एक उच्च अवगाहनाकी पद्मासन ऋषभदेव की धातु निर्मित मूर्ति पधराई वैसी मूर्ति किसी बड़े तीर्थ स्थान पर ही देखने को मिल सकती है समयानुसार आपने बराबर दान देकर अपने द्रव्य को सार्थक किया अपने गांव में सबसे पहिले और सबसे अधिक आपही की रकम लिखी जाती थी ब्रह्मचारी शीतलप्रसाद जी की प्रेरणा से स्थानीय जैन पाठशाला के स्थायीफंड में १५००) आपने प्रदान किया इनके सुयोग्य पुत्र ला० नेमदास जी भी धर्म में रुचिवान व्यक्ति हैं तीनों समय जिन दर्शन करने की आपकी प्रतिज्ञा है कई साल तक आप आनरेरी मजिस्ट्रेट भी रहे आपके तीन पुत्र अजितप्रसाद, साहेबलाल, कस्तूरचन्द हैं जो सभी व्यवसाई हैं और परिश्रमी हैं इन्होंने भरतेश वैभव ग्रन्थ के प्रकाशनार्थ १०००) रुपया प्रदान किया है धार्मिक चन्दा देने में पूरा सहयोग देते हैं।

## ( ला० जैचन्द जी जैन )

ला० जैचन्द जी के पिता का नाम ला० विमलदास था बाल्यावस्था में ही माता का देहान्त हो जाने से इनका पालन पोषण ला० नेमदास ( ला० विमलदास के परिवार के ही थे ) के यहां हुआ ला० नेमदास जी के कोई पुत्र नहीं था। अतएव यह ला० नेमदास के दत्तक पुत्र हुये और ये ही उनके उत्तराधिकारी हुए ला० नेमदास यद्यपि विशेष पढ़े लिखे नहीं थे, परन्तु आप धर्म के अच्छे मर्मज्ञ थे शास्त्र सभा में आप विशेष सहयोग देते थे और छंदोबद्ध ग्रन्थों का अर्थ करके श्रोतागणों को आप ही समझाते थे इस तरह प्रतिभाशाली व्यक्तियों में आपकी गिनती थी यद्यपि आप अधिक धनवान नहीं थे तो भी समयानुसार आप सहर्ष दान करते रहते थे। स्थानीय जैन

मंदिर में मकराने के पत्थर की वेदी लगवाने में आपने भी दान दिया था ला० जैचन्द जी ने जबसे दूकान का कारोबार सम्भाला दिन दूनी रात चौगुनी वृद्धि होने लगी इन परोपकारी मिलनसार स्वभाव को देखकर सभी वर्ग के आदमी इनको अपना हितैषी मानने लगे गरीब दुखियों की सहायता अन्न वस्त्रादि से हर समय आपका करना ध्येय है एक औषधालय भी इन्हों ने खोला था किन्तु प्रद्युम्नकृष्ण शास्त्री का परलोकवास हो जाने के कारण बंद हो गया अपने अध्यवसाय सच्चरित्रता परोपकारितादि गुणों के कारण व्यापार में खूब उन्नति की इस समय आप धन शाली प्रतिभा सम्पन्न व्यक्ति समझे जाते हैं दान देने में सदैव सबसे आगे रहते हैं और सर्वाधिक देते हैं इनके एक मात्र सुयोग्य पुत्र चि० राजेन्द्रकुमार उर्फ बाबूलाल जी अपने पिता के समान ही धर्मात्मा प्रतिभा सम्पन्न गुणज्ञ और व्यवसायी कुशल पुरुष हैं प्रति वर्ष तीर्थयात्रा आपलोग अवश्य करते हैं भरतेश वैभव प्रकाशनार्थ के लिए आपने १००१) दान दिया है अयोध्या तीर्थ के पुनरुद्धार ला० जैचन्द जी के परिश्रम और अध्यवसाय का फल है एक समय था जबकि तीर्थ पर रहने के लिये गंदी कोठरियां थीं ठहरने की इच्छा नहीं होती थी आज एक विशाल स्वच्छ धर्मशाला बनकर तैयार है और ठहरने में आनंद आता है प्रतिवर्ष चैत्रकृष्ण नवमी को रथ यात्रा का प्रबंध विशेषकर आपकेही द्वारा होताहै स्थानीय जैन पाठशाला के एक स्थायीफंड में १०००) आपने प्रदान किया था रत्नपुरी की धर्मशाला बनने में आपने २५१) प्रदान किया और बराबर सहयोग देते रहते हैं।

## ( ला० पुत्तीलाल जी जैन )

पुत्तीलाल जी के पिता का नाम प्रभूदयाल था, धर्मात्मा और परोपकारी पुरुषों में इनकी गिनती थी बहुत ही सरल स्वभावी व धन सम्पन्नशाली भी थे, समयानुसार दान भी करते रहते थे अयोध्या जी के धर्मशाला में कोठरी यात्रियोंके लिये बनवाई थी, स्थानीय जैन पाठशालामें आपने १०००) स्थाईफंड में दिया जिसका व्याज पाठशाला में खर्च होता है और पाठशाला की प्रबंधकारिणी के मेम्बर व ट्रस्टी भी थे इनके देहावसान के पश्चात् इनके पुत्र पुत्तीलाल जी उत्तराधिकारी हुए इन्हों ने भरतेश वैभव के प्रकाशन में ५००) दान दिया है ( आपके तीन पुत्र ज्ञानचन्द बच्चूलाल नपेन्द्रकुमार है ) समयानुसार दान भी आप करते रहते हैं।

## ( ला० पुत्तीलाल कन्हईलाल जी जैन )

पुत्तीलाल कन्हईलाल के पिता का नाम धनपतिराय था इनकी गिनती प्रतिष्ठित और धनाढ्य एवं प्रतिभाशाली मनुष्यों में थी और सदैव धर्म साधन में तत्पर रहते थे और समयनुसार दान भी करते रहते थे, पुत्तीलाल कन्हईलाल की बाल्यावस्था में ही पिता का देहान्त होजाने के कारण इनके ताऊ लाला धरमदास ने इनका यथोचित् कारोबार सम्भाला और जब वयस्क हुये तो स्वयं दोनों भाई अपना कारोबार करने लगे और प्रामाणिक व्योहार के कारण अच्छी ख्याति प्राप्त की स्थानीय जैन पाठशाला के स्थाईफंड में आपने भी दान दिया था तीर्थयात्रा भी किया भरतेश वैभव के प्रकाशनार्थ में ५०१) आप लोगों ने प्रदान किया है।

## ( ला० पन्नालाल जी जैन )

पन्नालाल के पिता का नाम शीतलप्रसाद था यह साधारण श्रेणी के मनुष्य थे और वैष्णव धर्मावलंबी थे किंतु जैन उत्सवों में बराबर शरीक होते थे पन्नालाल की माता जैन धर्मावलंबनी थी इन्हीं का प्रभाव अधिकतर पड़ने से पन्नालाल की रुचि जैन धर्म के ऊपर बढ़ती गई और पं० लोकमणिदास फिरोजाबाद वालों के संसर्ग से जैन धर्म पर गाढ़ श्रद्धा हो गई संस्कृत का विद्याध्ययन भी इन से प्राप्त किया जैन धर्म की प्रभावना का सदैव ध्यान रखते हैं। बुद्धि की तीक्ष्णता के कारण बुद्धिशाली होने में देर नहीं लगी अंग्रेजी, फारसी, बंगला का भी ज्ञान प्राप्त किया और पिता के देहावासन के पश्चात् व्यापार में कुशलता प्राप्त करके प्रामाणिक व्यवहार के कारण व्यापार की अच्छी उन्नति की तथा यश भी उपार्जन किया स्थानीय जैन पाठशाला में ३०१) स्थाई फंड में दिये और उसके मंत्री बनाये गये आज भी उसी पद पर प्रतिष्ठित हैं और एक प्रभावशाली धर्मज्ञ प्रतिष्ठित मनुष्य गिने जाते हैं जिस समय कांग्रेस की मिनिस्ट्री हुई थी यह सर्किल कांग्रेस कमेटी टिकैतनगर के प्रेसीडेंट निर्वाचित हुये और उसी समय तहसील कांग्रेस का विशेष अधिवेशन आपने करवाया जिसका जनता पर बहुत प्रभाव पड़ा अयोध्या तीर्थ क्षेत्र कमेटी के कोषाध्यक्ष हैं और प्रत्येक अवसर पर अयोध्या तीर्थ का कार्य सम्भालते रहते हैं भरतेश वैभव के प्रकाशन में ३०१) आपने प्रदान किया है रत्नपुरी के धर्मशाला में ५००) आपने दिया है और बराबर सहयोग देते रहते हैं।





श्री १०८ आचार्य देश भूषण मुनि महाराज जी




यह चित्र धर्मपत्नी लाला कपूरचन्द जी जैन सुपुत्र लाला सरजू प्रसाद जी जैन के द्वारा छपा।

जनता प्रेस, बाराबंकी

# ॥ धन्यवाद ॥

लखनऊ निवासी ला० मुन्नेलाल कागजी के सुपुत्र ला० जुगुलकिशोर जी अहियागंज, अनन्तदास इन्द्रचन्द जैन चौक, जम्बू प्रसाद सुपुत्र धर्मचन्द जैन अमीनाबाद, लाभचन्द जैन चौक इत्यादि और बाराबंकी निवासी ला० सरजू प्रसाद जी के सुपुत्र कपूर चन्द जैन व ला० झम्मन लाल जी के सुपुत्र ला० महावीर प्रसाद व पदम कुमार जी जैन व ला० मथुरादास जी के सुपुत्र ला० हुकुमचन्द जी जैन व ला० गुलाब राय जी के सुपुत्र ला० धर्मचन्द जी जैन इत्यादि व बनारस निवासी ला० किशोरीलाल जी इत्यादि ने महाराजजी के विहार में अपने कुटुम्ब सहित रहकर धर्मलाभ ले करके वापस लौटकर लखनऊ में चतुरमास कराया और अपने तन, मन, धन, कुटुम्ब सहित सेवा की वह अवर्णनीय है इसलिये मेरी यह तुच्छ भावना है कि ऐसी ही सब श्रावकों को मुनि सेवा करना चाहिये और यही इहलोक और परलोक में लाभदायक है और जन्म सार्थक है। इस प्रथम भाग का टिकैटनगर निवासी श्री नेमदासजी' श्री बाबूलाल जी, श्री पुत्तीलाल जी (फूलसाह) श्री कन्हैयालाल जी, श्री पुत्तीलाल जी, श्री पन्नालाल जी जैन इत्यादि ने छपाने का भार उठाया है और द्वितीय भाग के अलग अलग खंड लखनऊ निवासी श्री लादूलाल लाल जी के सुपुत्र श्री सुमेरचन्द जी जैन पाटनी श्री रामचन्द जी कागजी के सुपुत्र श्री कपूरचन्द जी कागजी तथा श्री मूलचन्द जी जैन करवीवाले ने उठाया है ऐसे धर्मात्मा दानियों को हमारा धन्यवाद है।

केशरचन्द्र जैन
बाराबङ्की।

* श्री जिनायनमः *





# श्री आचार्य १०८ देशभूषण महाराज जी कृत "भरतेश वैभव" का

## मँगलाचरण

मंगलमय सिरि मंगलगान । पंच परम गुरू है महान् ॥
जिनवाणी मन में लाऊँ ध्यान । मो हरे कर्म दुष्ट बलवान ॥ १ ॥
सिद्धन के गुण गाँऊ गान । भक्ति सहित उर धाँरू ध्यान ॥
आचारज पाठक साधु जान । इन्हें करूँ नमन शिवशुख मान ॥ २ ॥
सूरि महागुण शान्ति बखान । पाय सिन्धु मुनि श्रेष्ट जान ॥
जय कीरत की है कीरत महान् । हरो गुरू मम कर्म थान ॥ ३ ॥
इन चरणन में शीश नमाव । श्री देशभूषण मनधर भाव ॥
मम हरे मन की तिमिर कुभाव । देवो बुद्धि मम होय सुभाव ॥ ४ ॥
आदि प्रभू का पुत्र सुजान । जिसे कहते हैं भरत महान् ॥
उनकी कथा कर्नाटक जान । हिन्दी में अब करूँ बखान ॥ ५ ॥
रचना करने का मुझको न ज्ञान । भविजन सुनो लगाकर ध्यान ॥
छंद अलंकार का नहिं मुझे भान । इस रचना की लय लगी जान ॥ ६ ॥
हिन्दी का मुझमें है अभाव । मैं तो जानूँ कर्नाटक भाव ॥
नहीं जानूँ शुद्धाशुद्ध भाव । रचना करने का लिए चाव ॥ ७ ॥
भरत भूप का यह यशोगान । यह है तदभव मोक्ष जान ॥
कटे कर्म भव भव के महान् । आदिपुत्र सम मिले आत्मज्ञान ॥ ८ ॥
मिल जाय मुक्ति पद मन में ठान । करूँ आरम्भ कथा सुन लग ध्यान ॥
यह है भरतेश वैभव महान् । भविजन को तारण तरणहि जान ॥ ९ ॥
न शोधें अवगुण ज्ञानी गुणवान । इसको सार ग्रहण करें महान ॥
कहते मुनि देशभूषण बखान । सुनो भविजन दे लगा कान ॥ १० ॥

॥ श्रीवीतरागायनमः ॥



रत्नाकर कवि विरचित

# भरतेश वैभव

( भोग विजय, प्रथम भाग )

कन्नड़ काव्य

का

आचार्य श्री १०८ देशभूषण मुनि महाराज कृत

सरल हिन्दी अनुवाद,

तथा

श्यामसिंह जैन, एम. ए. एल-एल. बी.

द्वारा

अंगरेज़ी अनुवाद

---

पद्य—परम परंज्योति कोटि चंद्रादित्य । किरण सुज्ञान प्रकाश ॥
सुरर मकुट मणि रंजित चरणाब्ज । शरणागु प्रथम जिनेश ॥ १ ॥

अर्थ–करोड़ों चन्द्र और सूर्यों से भी अधिक तेज मय केवल ज्ञान रूपी उत्कृष्ट ज्योति को धारण करने वाले देवताओं के मौलि मुकुटों से प्रति बिंबित श्री ऋषभदेव के चरण कमल हमारी रक्षा करें।

भावार्थ–जिन्होंने अपनी ध्यान रूपी अग्नि के द्वारा ज्ञानावरणी, दर्शनावरणी, मोहनीय और अन्तराय इन चार घातिया कर्मों को नष्ट करके चन्द्र तथा सूर्य से भी अधिक केवल ज्ञान प्रकाश को प्राप्त किया है तथा ऐसे प्रथम तीर्थङ्कर आदिनाथ भगवान के पवित्र चरण कमल जो देवताओं के मस्तक के उत्कृष्ट रत्न जटित श्रेष्ठ किरीटों से प्रतिबिंबित होरहा है हमारी रक्षा करें ॥ १ ॥

I bow my head to the feet of Lord Rishab Dev, the dazzling

power of whose sacred light is stronger than that of thousands of Suns and Moons and the reflection of the crown of Davendra can be seen in the glow of light emanating from his feet ( that is the Devendra has bowed his head at the feet of Lord Rishab Deo ) . ( 1 )

पद्य—सिद्धर सतत विशुद्धर बोधस । मृद्धर नेनेदु नानीग ॥
सिद्धरसदोळु लोहवनद्दिदंतात्म । सिद्धिय पडेवे निन्नेनु ॥ २ ॥

अर्थ-अष्ट कर्मों से रहित होने से तथा शुद्ध एवं केवल ज्ञान सम्पत्ति के अधिपति सिद्ध परमेष्ठी को मैंने नमस्कार किया है इसलिए सिद्ध रस में व पारस रस में डूबे हुए लोहे के समान अब मैं आत्म सिद्धि को प्राप्त करूंगा । अतः अब मुझको किस बात की चिन्ता है । इस बात को कवि वर्णन करता है ॥ २ ॥

भावार्थ-कर्म आठ प्रकार के हैं, ज्ञानावरण, दर्शनावरण, मोहनीय वेदनीय, नाम, गोत्र, अन्तराय, आयु इन आठों से रहित होने के कारण जो सिद्ध परमात्मा विविक्त है, चरम शरीर से किंचित ऊन होने से परिणामों से घट बढ़ नहीं सकते इसलिए अव्यय अवस्थित है । विद्वान लोग उनके अनुपम बोध की स्तुति व प्रशंसा करते हैं एवं समस्त पदार्थों के जानने वाले हैं, इसलिए बुद्ध हैं, अविनाशी होने से ध्रुव और पापों से रहित होने के कारण विकल्मष हैं । ऐसे सिद्ध परमात्मा को उनके स्वरूप को प्राप्त करने के लिए मैं नमस्कार करता हूँ । वह (परमात्मा) मेरे अन्दर भी अनादि काल से कर्म के भीतर लिप्त होकर द्रव्यार्थिक नय से सिद्ध परमात्मा मौजूद है । वह आत्म रूप में व्यक्त होकर सिद्ध पद को प्राप्त कर सिद्ध शिला में जाकर विराजमान होते हैं । इसलिए उन सिद्ध भगवान को मैं नमस्कार करता हूँ ॥ २ ॥

May such Lord Rishab Deo bestow his protection and I may derive inspiration from him. After making obeisance to Siddh Bhagwan I pray that He may repose in my heart. ( 2 )

पद्य—व्यवहार निश्चयवरिदु तम्मात्मत । त्ववनेम्मि निजव साधिसुवा ॥
नवकोटि मुनिगळु भूवरिल्लेनलु । टवरडिगळिगेरगुवेनु ॥ ३ ॥

अर्थ-व्यवहार और निश्चय को जानकर फिर अपनी आत्मा को पहिचान कर आत्म साधन करने वाले ऐसे तीन कम नव करोड़ मुनियों के चरणों में मैं नमस्कार करता हूं ॥ ३ ॥

भावार्थ-अढ़ाई द्वीप में एक समय में अधिक से अधिक इतने मुनि हो सकते हैं कि छठे गुण स्थान में ५९३९८२०६, सातवें गुन स्थान में उससे आधे अर्थात् २९६९९१०३, आगे उपशम श्रेणी के आठवें नवें दशवें और ग्यारहवें इन चार स्थानों में सब मिलकर ११९६ अर्थात् प्रत्येक में २९९ और

क्षपक श्रेणी के आठवें नवें दशवें बारहवें चौदहवें गुण स्थानों में मिलकर २९९० अर्थात् प्रत्येक में ५९८ और तेरहवें गुन स्थान में ८९८५०२ सबका योग ८९९९९९७, होता है यानी इससे अधिक मुनि एक काल में नहीं हो सकते। इसलिए उन सभी मुनि वृन्द को हम नमस्कार करते हैं ॥ ३ ॥

I bow to nine crores less three saints who have acquired faith in their soul and maintain soul's glory after gaining mastery over Vyavhar (un-real) and Nischaya (real) aspects. (3)

पद्य—परब्रह्म त्रिभुवनसार चिदंबर। पुरुष निरंजन सिद्धा ॥
दुरितंजय हंस नाथ नमो नमो। गुरुवे प्रत्यक्ष वागेनगे ॥ ४ ॥

अर्थ-हे आत्मन्! तुम परब्रह्म हो! तीनों लोकों में तुम्हीं श्रेष्ठ हो! ज्ञान ही तुम्हारा वस्त्र है सर्व कर्म कलंक रहित हो! और पापों को जीतने वाले हो! इसलिए तुमको नमस्कार है। विशेष क्या! ॥ ४ ॥

Oh, Par Brahma, Oh! Tribhawan Sar, Oh! Chidamber, Oh! Purush, Oh! Niranjan, Oh! Sidh, Oh. Destroyer of Karms, Destroyer of Sins, Oh! Hansnath, I bow to you again and again. ( 4 )

पद्य—विन्नह गुरुवे ध्यानके बेसरादाग। निन्नादियमाडिकोंडु ॥
कन्नडदोळगोदुं कथेय पेळुवेन दु। निन्नाज्ञे कंडानन्नोडेया ॥ ५ ॥

अर्थ-मेरे साक्षात् गुरु तुम्हीं हो! मुझे दर्शन दो आपसे एक प्रार्थना है कि जिससमय चित्त की एकाग्रता न रहेगी, उसी समय मन स्थिति के लिये आपका स्मरण करके आपकी आज्ञा से कर्नाट की भाषा में कथा कहूँगा ॥ ५ ॥

My Guru, give me light so that I may be able to concentrate on my work and sing your qualities in Canarese. ( 5 )

पद्य—कब्बिगरोदु गब्बव हाडुगब्बव। कब्बदोळोरे बरेवेरडु ॥
कब्बिवनंतिरबेकू बिदिरंते रचिसले। कब्ब हेळ्ळेले सरस्वतिये ॥ ६ ॥

अर्थ-काव्य ईख के समान सरस और बांस के समान नीरस इस तरह दो प्रकार के होते हैं। इसलिए हे सरस्वति मेरा यह काव्य सरस या नीरस जिस प्रकार का आप बनवाना चाहती हो वैसी बुद्धि मुझे देने की कृपा करो तथा यह काव्य सरस या नीरस बनाना चाहती हो तो मुझे वैसी बुद्धि दो ॥ ६ ॥

I beg your permission for the same. I invoke Goddess Sarswati. May

she bestow on me strength and ability to compose the poem sweet and juicy like sugarcane. ( 6 )

पद्य—अय्यय्या चेन्नादुदेने कन्नडिगडिगरू। रय्या मंचिदियेने तेलुगा ॥
अय्यय्य एंच पोलों डेंदु तुळुवरु। मेय्युब्बि केळ्वेकरणा ॥ ७ ॥

अर्थ-अय्या यस्ट्ठ, चन्नाई तप्पा, ऐसे कर्नाटकी लोग, अय्या मँचिदी तैलंगी लोग, अय्या एंच पोलॉड्ठ ऐसे तुलु भाषा के लोग (तेलंगी) ये काव्य कितना अच्छा हुआ है ऐसा कहते हुए उत्साह से समस्त भाषा भाषी मन लगाकर इसे सुने, पढ़े और इसका मनन करे ॥७॥

भावार्थ-भाषाकार देशभूषण सूरि की भी यह इच्छा है कि भव्यजीव महाकवि "रत्नाकर" निर्मित इस महाकाव्य का गम्भीरता पूर्वक अध्ययन करें तथा हिन्दी भाषा भाषियों को राजा भरत के वैभव को अवगत कराने के लिये यह टीका कर रहा हूँ इसे पढ़कर हिन्दी साहित्य प्रमी आत्म कल्याण करें। ऐसी मेरी भावना है ॥ ७ ॥

May my poem be so charming that on hearing it the Canarese may applaud it with "Ahya", "Ahya" the Telegus with "Rhya","Rhya" monch Jiami, the Tamils with "Anch Pur Land. ( 7 )

पद्य—रळकुळ शिथिलसमास मुंतादव। रोळगिल्लि केलवुळरुंटु ॥
केलबिल्लादरु बिल्लवेकेंदरवरको। टलेयेके हाडुगब्बदोटु ॥ ८ ॥

पद्य—सकल लक्षण वु वस्तुकके वर्णककिल्दु। विकल वादरु दोंपविल्ल ॥
सकल लक्षणकिवु बिरुसुमाडिदरे पु। स्तकद वदने कायहुदु ॥ ९ ॥

अर्थ-कतिपय कवि र, ळ, क्रु, ल, इत्यादि व्यञ्जन तथा समास आदि को ढूढ़ते हैं तथा इसीमें क्रिया-कर्ता कर्म इत्यादि को ही प्रधान देते हैं ॥ ८ ॥

अर्थ-इस काव्य में कहीं कहीं शब्द दोष-समास-दोष आदि हो तो आश्चर्य नहीं है, कारण सभी लक्षणों को लक्ष्यमें रखकर यदि काव्य की रचना करे तो वह काव्य कठिन हो जायगा, फिर तो वह काव्य न रहकर एक विचित्र ही काव्य हो जायगा ॥ ९ ॥

If I care for my critics, I shall not be able to make my work useful and it will become hopeless like Brinjal. ( 8-9 )

पद्य—चंदिनोळगे कप्पुंटु बेळ्दिगळु। कंदि हुदो निर्मल वो ॥
संधिसि शब्द दोषग ळोम्मे सुकथेगे। वंदरे धर्ममागुवदे ॥ १० ॥

अर्थ–दोष कहां नहीं है ? क्या चन्द्रमा में कलंक नहीं है ? तो क्या इससे चांदनी (रोशनी) भी कलङ्कित है ? नहीं, कदाचित नहीं ! शब्दगत दोष आ जावे तो इससे क्या कुछ धर्म में दोष आ सकता है ? नहीं ॥ १० ॥

There is a dark spot in the moon, but the beauty of the moon is not blurred by it. Similarly there may be defects in my writings but the glory of the Dhrama which I shall relate will not be affected by them. ( 9 )

पद्य—केळिरो भव्यरु निमगोंदु सुकथेय। हे ळुवेनति-मृदुवागि ॥
केळिदिरादरे निमगात्म सुखविंदु। नाळे नाडिदि नोडहुदु ॥ ११ ॥

अर्थ–हे भव्य सुनों, तुम्हें एक सुन्दर व आदर्श कथा सुनाता हूँ यदि आप सुनेंगे तो आपका आत्म कल्याण आज कल या परसों अर्थात् अत्यन्त शीघ्र हो जायगा ॥ ११ ॥

Oh. Bhavyas (Souls capable of liberation), I shall relate to you a "Katha" juicy and easy to grasp. Please hear it with rapt attention and you will in a day or two achieve soul's advancement. ( 11 )

पद्य—श्री भरतेश वैभवविदु केळिरो। सौभाग्य बहुद डिगडिगे ॥
शोभन बहु-दिद्रँ पद वियहु द्रु मोच। लाभ बहु दु कट्ट कडेगे ॥ १२ ॥

अर्थ–यह श्री भरतेश वैभव है, अर्थात् राजा भरत का वैभव है। अतः इसे ध्यान से सुनों, इसको सुनने से सौभाग्य की प्राप्ति होगी और मंगल होकर पाप का नाश होगा पुण्य की वृद्धि होगी। इन्द्र पद मिलकर अन्त में मोक्ष फल की प्राप्ति होगी॥ १२ ॥

Please hear the Katha of Bharat Chakravarti and you will attain happiness and if you hear it again and again, you will acquire the glory of Indras and in the end you may attain even Nirvana. ( 12 )

पद्य—गणने यिल्लदराज्य सुख दोळो लाडि धा रिणि मेच्चे जिन योगीयागि ॥
क्षणके कर्मव सुट्ट जिननाद भू भुजा। ग्रणिय वैभवय लालिसिरो ॥ १३ ॥

अर्थ–मैं जिस महाभाग की कथा कहने जारहा हूँ, उस महावैभव शक्ति सम्पन्न भरतने अपार निधियों का स्वामित्व तथा षट्खण्ड का एक छत्र राज्य पाकर सांसारिक सम्पदाओं से विमुक्त रह कर भी अपने आत्म विवेक से क्षण भर में कर्म निर्मूल कर दिए थे। ऐसे महान् पुरुष की जीवन गाथा क्या आप नहीं सुनना चाहेंगे ? मेरे विचार से अवश्य यह कथा सुनेंगे ? आप को रुचिकर होगी। अब उनके वैभव को सुनिए॥ १३ ॥

Endowed with glory and bestowing happiness on the people over whom he ruled, Raja Bharat was still a Raj Yogi.

Even though engrossed in the humdrum of daily life and the functions of his kingship he attained omniscience, at the moment he was renouncing the worldly possessions. Please hear his Katha. ( 13 )

पद्य—आगमव ध्यात्म वळ्वट्टु शृँङ्गार । त्याग भोगद मोडि मेरेये ॥
भोगियोगिगळेदे जुम्मु जुम्मेने नेम । दागि सोल्लिसुवे लालिसिरो ॥ १४ ॥

अर्थ-मैं अध्यात्म तथा शृंगारात्मक रीति से भरतेश वैभव का विवेचन करूंगा जिससे त्याग व भोग की सीमा ज्ञात हो जाय एवं त्यागी और भोगी इन दोनों के हृदय में उसका रोमाञ्चकारी अनुभव होजाय सुनिए मैं इसको सुनाऊंगा ॥ १४ ॥

I shall recite "Aagam" (Religious Scriptures), "Adhyatam" (Soul) and within it shall also include "Shringar"(Romance),"Tyag"(renunciation) and Bhog (Pleasures). ( 14 )

पद्य—प्रचुरदि पदनेंटु रचनेय वाक्य के । रुचिसुवरानंतु पेळे ॥
उचितके तकष्टु पेळ्वेन ध्यात्मवे । निचित प्रयोजन वेनगे ॥ १५ ॥

अर्थ—कविगण काव्य के कलेवर को पूर्ण करने के लिए समुद्र, नगर, राजा, रानी आदि का वर्णन करने की पद्धति से निरूपण किया करते हैं परन्तु वैसा हम नहीं करेंगे । कारण इस ग्रन्थ में मुझे प्रयोजनीय वर्णन कर चरित्र के साथ कुछ अध्यात्म का वर्णन करना इष्ट है ॥ १५ ॥

I shall compose the poem without thinking for its ornamentation and the readers may please appreciate it.

As far as possible I shall concentrate on the "Adhyatam" (The contemplation of soul) and that is my object. ( 15 )

पद्य—कृतिय पेळ्वात सामान्यहुदु काव्य । पति चक्रि सामन्यनल्ल ॥
कृतिगादि नाथन कूर्तु केळुवुदु काव्य । कृतन दोषव नोडवेड ॥ १६ ॥

अर्थ—यद्यपि इस कृति का रचियता मैं सामान्य मनुष्य हूँ । परन्तु चरित्रनायक तो सामान्य पुरुष नहीं हैं वह भगवान आदिनाथ के पुत्र हैं । इसलिए आप इस कथा को सुने और मेरा दोष न देखें ॥ १६ ॥

The writer (that is myself) is an ordinary being. But the one about whom I shall write is extra-ordinary one. Concentrate on the highest qualities of the son of Lord Adi Nath and do not look on my failings. ( 16 )

पद्य—ई पुण्य कथे पुण्य जीविगळिगेमेच्चु । का पुरुषरिगे मेचल्ल ॥
पापव केडिसि पुण्यवमाडि । स्वर्ग के पोपवेवेंबवरेल्ल केळी ॥ १७ ॥

अर्थ—यह पुण्य कथा पुण्यात्मा जीवों को ही रुचिकर होगी दुर्जनों को यह पसन्द न होगी। पाप को दूर कर पुण्य संचय करके स्वर्ग या मोक्ष की इच्छा रखने वाले सभी जीव इसको अवश्य सुनें ॥ १७ ॥

This "Katha" will import bliss to good persons but the bad ones will not derive it. Those who wish to destroy "demerits" and attain Heaven by earning merits (Punya) may hear this. ( 17 )

पद्य—ॐ नमयन्नि जिननमयेन्नि सि । ध्दंनमो हंसंनमामि ॥
एन्नि हागेंद मेली कथेगेच्छामि । योन्नि चेन्नागेन्नु केळ्ळे ॥ १८ ॥

अर्थ—ॐ नमः कहो, जिनम् नमः सिद्धम् नमामि कहो, ॐ हंसम् नमामि कहो-इत्यादि मन्त्रों को कहने के बाद इस कथा को सुनने की इच्छा हो तो इच्छामि कहो इतना ही नहीं अच्छी तरह से मन लगाकर सुनो ॥ १८ ॥

Let them first say "Om Namo Siddhibhya" (obeisance to Siddha) "Namami Jinam" (obeisance to Jinendra), "Namami Siddha" "Namami Hansam" and then hear the Katha. ( 18 )

पद्य—भरतभूतळ के सिंगार वादयोध्या । पुरदोळु मूलोक पोगळे ॥
भरत चक्रेश्वर सुख वाळु तिर्दना । सिरियनिन्ने नुचन्निपेनु ॥ १९ ॥

अर्थ—भारत भूतल को अलंकृत करने वाली ऐसी अयोध्या नगरी में तीन लोक के द्वारा पूजनीय तथा स्तुत्य आदिनाथ भगवान के प्रथम पुत्र चक्रवर्ती राजा भरत सुख पूर्वक राज्य करते थे। उनके विपुल ऐश्वर्य का मैं क्या वर्णन करूं ? ॥ १९ ॥

Ayodhaya is the holy of the holiest cities in the world. It is the city worthy of worship in the three worlds. Raja Bharat ruled in this city with undescribable bliss and glory. ( 19 )

पद्य—पुरु परमेशन हिरिय कुमारनु । नरलोक कोब्बने राय ॥
मुरिदु कण्णिट्टरे क्षणके मुक्तिय कांब । भरत चक्रियहेऌलवने ॥ २० ॥

भगवान आदिनाथ के ज्येष्ठ पुत्र नर लोक के एकमात्र सम्राट थे, वह क्षणमात्र दृष्टि बन्द कर मोक्ष को प्राप्त करने वाले उन चक्रवर्ती भरत का मैं क्या वर्णन करूं ॥ २० ॥

He was the eldest son of Lord Adi Nath. He was a ruler of whose kind there was none in the world. When he shut his eyes, he got absorbed in the contemplation of Moksha. It is impossible for one to describe his glory or to give an account of him. ( 20 )

पद्य—हदिनारनेमनु प्रथमं चक्रेश्वर । सुदति जनके राजमदन ॥
चदुरर तलेवणि तद्भवमोक्षासं । पदन वर्णिस लेन्न हवणे ॥ २१ ॥

अर्थ-सोलहवें मनु, प्रथम चक्रवर्ती, अन्तःपुर वासिनियों के लिए कामदेव, विवेकियों के चूड़ा मणि एवम् तद्भव मोक्षगामी भरत के वर्णन करने में मैं कहां तक समर्थ हो सकता हूँ ॥ २१ ॥

He was one of the sixteen "Manus" and the first Chakravarti [the conqueror of the whole world]. He was engrossed in the insinuating charms of Ninety six thousand queens, but even then he was the attainer of Nirvana, [Liberation] in the same birth and from the same body. ( 21 )

पद्य—होल्लद नृपरिगिल्लद गुणगळनिट्टु । स्पेल्लिप कृतिमार्गवल्ल ॥
उळ्ळ सद्गुणगळ कडेगंडु वर्णिस । वल्लवना नृपना ॥ २२ ॥

अर्थ-उन सम्राट भरत का गुण कीर्तन कैसे किया जाय क्योंकि उदाहरण देने के लिए उनके तुल्य न कोई राजा है और न कोई वस्तु । इसलिए किसी की उपमा देना कवि कृत्य में निन्दनीय है और समान गुण की कल्पना करना हृदय की शक्ति के बाहर है अतः मैं किन शब्दों में उनका वर्णन करूं ॥ २२ ॥

He was unparalleled in his glory and it is not easy to describe his qualities. ( 22 )

पद्य—हलवु मातेनोंद पेळ्वेना क्षत्रिय । कुलरत्न गाहारवुँटु ॥
मलविल्ल मूत्रु विल्लेंदरी लोकद । वळ्केगारर पेळ्व तेरने ॥ २३ ॥

अर्थ-बहुत क्या कहूँ ? वह क्षत्रिय कुल रत्न राजा भरत आहार तो करते थे । परन्तु निहार



राजा भरतजी की राज-सभा में विद्वान्, गायक तथा गायिका और अनेक लोग सब अपनी २ कलाओं को दिखला और सुना रहे हैं।

यह चित्र धर्मपत्नी ला० पदमचन्द जैन गोटेवाले, चौक लखनऊ, के द्वारा छपा।

नहीं था अर्थात् मल-मूत्र नहीं था। क्या यह जगतमें अलौकिक राजा नहीं है? अर्थात् अलौकिक है॥ २३॥

But I shall make an attempt to do so. Now look at my difficulties in giving an account of him. He used to take food but there was no excretae. Who can describe such a person. ( 23 )

पद्य—धरियोळेल्लव सुट्टु रुंटल्लि भस्म क। पुर्र व सुट्टरे भस्म वुंटे॥
नरतति गाहार निहारवुंटेम्म। भरतेशगिल्ल निहारा॥ २४॥

अर्थ-जैसे संसार में सभी पदार्थ जलाने से उसका भस्म तैयार होता है। परन्तु कपूर जलाने से कभी उसका भस्म तैयार होता है? उसीप्रकार सभी मनुष्यों को आहार और निहार प्रायः दोनों ही देखने में आता है। परन्तु राजा भरत में आहार तो है लेकिन निहार नहीं है। क्या यह अलौकिक व्यक्ति नहीं है॥ २४॥

If any thing is burnt, the ashes fall to the ground but this is not the case with camphor. Similarly although Raja Bharat took food there was no excreta. ( 24 )

पद्य—कोमलांगनु हेमवर्णनु जगवेल्ल। कामिस तक चेन्निगनु॥
आमोद वुक्कुव जव्वनिगनुसर्व। भूमीशरो डेयना चक्रि॥ २५॥

अर्थ-वह चक्रवर्ती भरत कोमल शरीर वाला था एवं स्वर्ण वर्ण था अपने रूप से संसार को मोहित करने वाला था। इतना ही नहीं, अपने शरीर के लावण्य और तारुण्य से सब राजाओं में श्रेष्ठ था॥ २५॥

He was delicate, full of self respect. Had golden complexion any-one who saw him got infatuated.

He was blooming with youth and all other kings obeyed his command. ( 25 )

पद्य—आविभु वोंदेन दुदय दोळेद्दु। देवतार्चनेयनु माडे॥
चावडिगैदे तानोलग वादोंदु। श्री विलासवनेननेवे॥ २६॥

अर्थ-वे सम्राट भरत एक दिन प्रातःकाल देव पूजा आदि नित्यक्रिया से निवृत्त होकर राजसभा में विराजमान थे, उस समय के शृङ्गार का मैं कहाँ तक वर्णन करूँ॥ २६॥

One day Raja Bharat got up in the morning and after finishing the

daily routine of life, he went to his court and sat on his marvellous throne. His beauty was beyond discription. ( 26 )

पद्य—नवरत्न हेमनिर्मित वेनिपा स्थान । भवनदोळ्ा राजरत्न ॥
छवि बड़े देसेदनु रत्न पुष्पक दोऊ । दिविजेंद्र नोप्पु वंददोळु ॥ २७ ॥

अर्थ-नवरत्न निर्मित स्थान भवन में राजा भरत रत्न निर्मित पुष्पक विमान में देवेन्द्र के समान सुशोभित होरहे थे। उनके गुणों का वर्णन मेरे समान क्षुद्र ज्ञानी क्या कर सकता है ॥२७॥

The throne was embedded with matchless jewels (Nau Ratna) .Bharat sitting on it looked like the glorious king of Heavens (Indra). ( 27 )

पद्य—सिंगरसिद झल्लिपट्टे पूमाले वे । डंगाद मंडपदल्लि ॥
शृङ्गार वनदोळु मेरे व वसंतरा । जंगे शे यादना सोवगा ॥ २८ ॥

अर्थ-वसन्त ऋतु के समय में प्रकृति के प्राकृतिक में सौन्दर्य से मण्डित नाना वर्ण की पुष्प मालाओं से युक्त शृङ्गार मण्डप में जैसे वसन्त राज सुशोभित होते हैं उसी तरह राजा भरत भी उस रत्न माला से सुशोभित रत्नमई मंडप में गौरव पूर्वक विराजमान होरहे थे ॥ २८ ॥

One thought Indra (the king of Heaven) was occupying the throne. There were decoration and ornamentation alround. It gave one an impression that the King spring had come down in all its glory. ( 28 )

पद्य—तनु कांतिसुंविद सभेयेंव कोळ्दल्लि । कनक सिंहासन वेंव ॥
कनकांवुजद मेला राजनि । इनु राज हंसनेंवंते ॥ २९ ॥

अर्थ-जिस प्रकार मानसरोवर में कमल के ऊपर राजहंस शोभा पाता है उसी तरह उस राज सभा रूपी सरोवर में शरीर कान्ति से परिपूर्ण कमल रूपी रत्न जटित सिंहासन के ऊपर वह राजहंस भरत शोभायमान हो रहे थे ॥ २९ ॥

The court looked like a serene lake full of beauty. Raja Bharat was sitting on throne as if a Raj Hans (Swan) was sitting on a lotus in the lake. ( 29 )

पद्य—उदय गिरिय मेले मेरेव भानुविंवे म । त्तिदिराद पति सूर्यनंते ॥
पदुळ्दुतुंग सिंहासनवेरि दे । इद कांति मेरे ये मेरेदनु ॥ ३० ॥

अर्थ–उदयाचल पर शोभा पाने वाले सूर्य को अपने सामने प्रतिसूर्य के तुल्य बैठे हुए ऐसे उच्च सिंहासन पर राजा भरत श्रेष्ठ कान्ति से शोभा पा रहे थे जैसे प्रति सूर्य (द्वितीय सूर्य) आ कर बैठा हो ॥ ३० ॥

Raja Bharat was glorious like the rising sun. The beauty of his body capturedthe whole court. ( 30 )

पद्य—आव विंकयो एडगाल गट्टुगेय मे । लोवि मडिदु मत्त केळगे ॥
हावुगेयोळु पेंडेयद वलगाळूरि । ठावियो ळेसेदनागया ॥ ३१ ॥

वलगैयोळानंत होन्नोरेय कठारिय । केलकूरि मत्तेडगैया ॥
मलगेन मेळूरे वीरसिरिय नाळ्दा । कलेगळ देव नोप्पिदनु ॥ ३२ ॥

अर्थ–महाराज भरत अपने बायें पैर को नीचे पादपीठ पर रक्खे हुए थे। एवं दायें पैर को किंचित सिकोड़ कर सिंहासन पर इस प्रकार रक्खे हुए थे, जिसे देखकर प्रजाजन को महाराज की गम्भीरता स्पष्ट प्रति भासित हो रही थी ॥ ३१ ॥

अथ–महाराज भरत दाहिने हाथ में स्वर्ण खचित करवाल को लेकर टेके हुए और बाँए हाथ को दाएं ओर मोड़े हुए वीर रस को पालन करने वाले भरत श्रेष्ठ सभी राजाओं से बहुत ही सुन्दर स्वरूपवान दिखाई दे रहे थे ॥ ३२ ॥

He sat in an imposing position, with left leg on right and the other resting on the footstool below, with go den sword in one hand ( 31-32 )

पद्य—नुरु सुय्य गाळिगे तेल्वदकूलद । सेरगु सेळवे दोरे होरेदु ॥
तेरपेनेद्य होंनजनिवारद रेखे । सेरे ये राजेंद्र मेरेदनु ॥ ३३ ॥

अर्थ–महाराज भरत के विशाल वक्षस्थल पर ओढ़ा हुआ रेशमी वस्त्र हलकी वायु की लहरों से समुद्री तरङ्गों की तरह लहराता हुआ सुशोभित होरहा था तथा स्वर्ण निर्मित यज्ञोपवीत की धारणा से जो रेखा थी वह भी अद्वितीय शोभा को प्राप्त होरहा थी। जिनका वर्णन नहीं किया जा सकता ॥ ३३ ॥

His apparels were dainty and used to stir with a little breeze air. He was putting on golden "Yagyapavit" (sacred thread). Even the lines on his neck glittered like gold. ( 33 )

पद्य—मिरुप किरीट वुंटदनंदु धरिसति । ल्हुरे मनदोंदु लीलेयोळ्ु ॥
तुरुवु चुंगेसेये चिम्मुरि सुत्ति सोव्रगने । करे वु तिद्तु नोडुवरिगे ॥ ३४ ॥

अर्थ-महाराज भरत जी के मस्तक पर जो मुकुट शोभित था उसमें जड़ी हुई मणियों की कान्ति तथा सुन्दर शृङ्गार किए हुए सुगन्धित सिर के वालों की शोभा प्रजाजन के मन को मुग्ध कर रही थी वह ओढ़े हुए पट्टदुकूल की शोभा भी अद्वितीय थी इस प्रकार से सुसज्जित राजा को देखकर आकर्षण को प्राप्त हुए लोग विना वुलाये आते थे ॥ ३४ ॥

The beauty of the crown which rested on Raja Bharat's head, and the beauty of his hair was extremely attractive. People were coming to see such a sight un-invited. ( 34 )

पद्य—हों वन्न मेगे मोहिसुव कागिन धट्टि । तुंवेद कस्तुरि तिलक ॥
मुँवाय कर्पूर वीळेयदिदं क । रिणं वादना गाडिकारा ॥ ३५ ॥

सुमन सुगंध कदव कंपनु । तिमेर तेगेय लागि सभेगे ॥
घमघमिसुव देह परिमळ दिदोंदु । गमक दोळे से दना राया ॥ ३६ ॥

अर्थ-शरीर की शोभा को वढ़ाने वाले सुवर्णमय रत्न जटित कपड़े-कस्तूरी-तिलक और पान वीड़ा से सुललित मुख देखने योग्य मनोहर रूप से वार वार शोभा पा रहे थे ॥ ३५ ॥

अर्थ-मन को प्रसन्न करने वाला सुन्दर सुगन्ध युक्त उवटन किया हुआ शरीर केशर चन्दन से सुसज्जित तथा वस्त्रों में इत्र इत्यादि छिड़का हुआ होने के कारण से और मन्द मन्द वायु प्रवहन से कपड़ों की सुगन्ध सभा भवन में फैल उठती थी ॥ ३६ ॥

Sandal scent had been rubbed on his body. The fragrance that emanated from him gave one an impression that there was a forest of sandal-wood nearby. ( 35-36 )

पद्य—नोडुव ठीवि हर्नोंडु कोम्मोम्मे मा ।ताडुव नुडिय वि डाया ॥
पाडरे दोलग गोट्टा चे शिरवन । ल्लाडिसुति हनु नोळ्पवरा ॥ ३७ ॥

जो के विडिडु नीडुवेळेय वळिगेयप । राकिनोळगे केकोळुत ॥
राको नुडियनो इन्नोम्मे यें वंतोंदु । तू कदोळे से दना राया ॥ ३८ ॥

अर्थ-सम्राट भरत की समस्त क्रिया उनकी गम्भीरता की द्योतक थीं जव वे प्रजाजन की

ओर देखते थे तो लोग उनकी नयन माधुरी से तृप्त हो जाते थे। एवं प्रजाजनों की अनेक आकांक्षाओं को वे एक ही उत्तर में संतुष्ट कर देते थे तथा गायकों की गान विद्या का कौशल अपने मस्तक को हिला कर इस प्रकार व्यक्त कर देते थे कि सारे सभासद मुग्ध हो जाते थे॥ ३७॥

अर्थ–देने वाले के हाथ से सावधान तथा चतुरता पूर्वक पान वीड़ा को लेते हुए जो लोग देखते थे तो कहते थे कि राजा भरत एकबार और क्यों नहीं बोलते इस प्रकार सुनने की इच्छा रखते थे। प्रजा वर्ग के लोग कहते थे कि इन सम्राट के भीतर गाम्भीर्यपन कूट कूट कर भरा है॥ ३८॥

His eyes were charming and towards whom so ever he turned them, they considered themselves fortunate. Every one wished that the King might look at him once again.

His mode of speech was specially sweet. He, however, spoke very few words and the people's one desire was that the King might speak once more. ( 37-38 )

पद्य—गंभीर वेंबुडु सर्व गुण गळेंव। अंभोधि यादियागिहुदु॥
गँभीरवेकु राजगु राजयोगिगु। गंभीर केट्टरे नुंडु॥ ३९॥

अर्थ–ठीक है गम्भीरता सर्व गुणों में श्रेष्ठ समुद्र तुल्य है। राजा हो चाहे राजयोगी हो चाहे गृहस्थ हो उनमें गाम्भीर्यपन होना आवश्यकीय है। यदि गम्भीरता नष्ट होजाय तो सभीगुण बिखर जायं फिर क्या रह गया? ॥ ३९॥

The king's actions were well balanced. He was considerate and sober minded. Sobriety and considerateness are the essential qualities of a King and a Saint. The king possessed both of them. ( 39 )

पद्य—उब्बि देळेदु वागितिल्ल रेखेगे वंदु। हुब्बिनंतेसेवेळ्मीसे॥
हुब्बु मीसेय नोडि नलिव वबारे कण्ण। हब्बन माळ्प नेल्लरिगे॥ ४०॥

अर्थ–भृकुटी पर न्यून वाल तथा कोमल मूंछे भी काजल की तरह साधारणतया कालिमा लिए हुए उगी थीं, उस समय पर देखने वालों को वह रूप एक नये त्योहार के समान मालूम पड़ता था॥ ४०॥

His eye brows were thin and so were the hairs on the lips. The very sight of these was a treat for the people. ( 40 )

पद्य—कुन्डल गळ कान्ति कंगळ प्रभे गंड । मण्डल दोळ गाडल वना ॥
मण्डेयो लेद्रे हेंगळिगे मन्मनदो । खण्डेय बळु गिदंते हुदु ॥ ॥ ४१ ॥

अर्थ-कुण्डल की कान्ति और सुन्दर चमकती आंखों की प्रभा के साथ राज सभा में जिस समय राजा भरत अपना माथा हिलाते थे उस समय सभा में बैठी हुई सभी (कामिनी) स्त्रियों के हृदय में कामदेव प्रवेश कर हृदय को विचलित कर देता था ॥ ४१ ॥

The flash of his earrings infatuated the people. The Raja looked beautiful like cupid. ( 41 )

पद्य—आरु वरेणप रवनंगद निर्मला । कारव कोरळोळि किदी ॥
तोरु मुत्त गळेल्ल तिळि गोळ दोळु । तोरि ताराळि यते तोरे दुवु ॥ ४२ ॥

अर्थ-जिस प्रकार से राजा भरत के गले में पहिना हुआ निर्मलाकार मोती का हार चमचमाता हुआ चन्द्र मण्डित तारागणों की तरह शोभा पा रहा था उस मोहनीय शोभा का कौन वर्णन कर सकता है ॥ ४२ ॥

He had only one bejewelled necklace and it looked as if the stars were clustered round his neck. ( 42 )

पद्य—पदक कडग कण्ठ कालेय नव रत्न । दुदितां शु देह कान्ति योळु ॥
पुदिदु पोळेये कण्गे तोरिदनिंद्र । चापदोळु माडिद नृपनंते ॥ ४३ ॥

अर्थ-वक्षस्थल पर सुशोभित स्वर्ण पदक हाथ में सोने का कड़ा, कण्ठमाला के चमकते हुए नवरत्न ये सभी वस्तुयें शरीर की कान्ति बढ़ाने में अद्वितीय थीं। देखने वालों को ऐसा मालूम पड़ता था कि चक्रवर्ती का शरीर इन्द्र धनुष से ही बनाया गया हो ॥ ४३ ॥

The ornaments cast their beauty on his body, and the body cast its beauty on the ornaments. The two beauties blended themselves into a new beauty and Raja Bharat looked like Indra (King of Heavens). ( 43 )

पद्य—मिगे तोर मुत्तिन तोडगे योडने धग । धगि सुव रत्नावण्यदिंद ॥
हगत्तु नक्षत्र वेरसि पूर्ण चन्द्रम । सोग सिदंतेसेदनु चित्रा ॥ ४४ ॥

शालिय तेरेय सदुचि दीपद कान्ति । ढाळि सुदंते लोक दोळु ॥
आललि तांग न तनु कांति पोदेदडु । कूल द होरगे रंजि सितु ॥ ४५ ॥

पद्य—वळ सिन नुडिगळे नोलग देळे वेग । ळोलिदुइ विळिय सीरेगळो ॥
चेलुवन तनु कांति सों किद रङ्ग मा । दल वरण वेणञे सेदि हुदु ॥ ४६ ॥

कवि तेय रचने यें देन लाग दे केंद । र वनादि जिनकुमारा ॥
भव भंजन नंत्य देहि यल्लवे पेळ । लव निगी कांति विस्मय वे ॥ ४७ ॥

अर्थ–महाराज भरत के उज्ज्वल शरीर पर धारण किए हुए मोती और विविध रत्नों के आभूषण ऐसे सुशोभित हो रहे थे मानो दिन में ही अपनी प्रकाशमयी किरणें विखेरते हुये चन्द्र देव ही अपने तारामण्डल के मध्य में आसीन हों ॥ ४४ ॥

अर्थ–महाराज भरत की देदीप्यमान सुवर्णमयी शरीर कान्ति, महीन रेशमी वस्त्रके अन्दर से ऐसा मालूम पड़ता था कि मानों फान्दस (वारीक) कपड़े के घेरे के अन्दर रखा हुआ दीपक ही अपने प्रकाश को विखेर रहा हो ॥ ४५ ॥

अर्थ–महाराज भरत के शरीर का आकार और रंग विजनौर (माद्दल) फल की तरह सुगठित एवं सुडौल तथा गौर वर्ण से युक्त था तथा उसके ऊपर जो रेशमी वस्त्र पहिने हुए थे उससे उनके कोमल शरीर की शोभा इस प्रकार होरही थी कि मानों श्वेत वस्त्राच्छादित तरुण युवती तो नहीं खड़ा है ? ॥ ४६ ॥

अर्थ–महाराज भरत के शरीर की कमनीयता केवल कवि कल्पना ही नहीं थी । क्योंकि वे कर्मों के शत्रु चरम शरीरी एवं तद्भव मोक्षगामी थे । तथा भगवान ऋषभदेव के प्रथम पुत्र थे अतः उनके शरीर में लावण्यता एवं रूप रेखा होना क्या असम्भव है नहीं है ? ॥ ४७ ॥

He was the eldest son of Lord Adi Nath and was to attain Nirvana in the same birth. It is not possible to describe the glory and beauty of Bharat as I can only realize it in my mind but can not see it through the eyes. ( 44 to 47 )

पद्य—कीटक देहिगी कांति विस्मय वेसे । मीटे निसुत वज्र देहि ॥
कोटि सूर्यर कांतियनु नाळे नणकसं । घाटिसि कोंमुव गरि दे ॥ ४८ ॥

चित्रिस वारदवन रुपु करु विन्दु । सूत्रि सिये रेयल शक्य ॥
नेत्रके मनके गोचर वल्लद दुनाकु । मात्र के गोचर वेंस ॥ ४९ ॥

हे गंळ रूपुगंड रिगे गंडर रुपु । हेगंळ सोलिपु देंव ॥
पांगल्ल ववन चेल्विके गंडु गळ । कंगल सरे विडिदे हुदु ॥ ५० ॥

पद्य--निट्टिसिदरे मुत्तमुदकि गादरु जुंमु । धट्टि सुती हुदुं रूपवन ॥
वट्ट जव्वनेयरंतिंतादरेदुंवा । ग्विट्टिन्नु नुडिय लदे के ॥ ५१ ॥

अङ्ग वङ्गके तक्क लावण्य लावण्य । दिंगित प्राय प्राय दोळु ॥
सङ्गडिसिद सिरि गंभीर विक्रम । शृङ्गार शोभे योळ्सेदा ॥ ५२ ॥

आव नोंपिय नोंतनो पूर्व भव दाळ्व । दाव भक्ति योळादि जिनना ॥
भावि सिदनो अल्लदिद्दरानृपगंतु । लावण्य वहुदे लोक दोळु ॥ ५३ ॥

अर्थ-सम्राट भरत यदि सामान्य पुरुष होते तो उनके रूपातिशय का वर्णन करना अतिशयोक्ति या सम्भव वर्णन होता किन्तु वज्रमय शरीर वाले उस चक्रवर्ती राजा के शरीर विषयक विशेषण में क्या आश्चर्य है वे तो करोड़ों सूर्य के समान प्रकाश वाले परम औदारिक दिव्य शरीर को धारण करने वाले हैं। इतना ही नहीं क्षण भर में ही शरीर को घटावढ़ा देते हैं क्योंकि वे वैक्रियक थे ॥ ४८ ॥

अर्थ-महाराज भरत का रूप लावण्य चित्रकार की तूलिका भी अङ्कन करने में असमर्थ थी तथा सूत्रकर्ता भी जिसे शब्द रूप में वर्णन न कर सके यहां तक की उनकी रूपराशि नयन पट में भी न समा सकी। तव भला कवियों द्वारा उनका यथातथ्य वर्णन कैसे हो सकता है ॥ ४९ ॥

अर्थ-आजतक पुरुषो की कमनीयता पर स्त्रियां और स्त्रियों की कमनीयता पर पुरुष अनुरक्त होते आये हैं यह तो सम्भव है और स्वभाविक है परंतु आश्चर्य है कि महाराज भरत की रूपराशि पर पुरुष व स्त्रियां सभी मुग्ध रहते थे ॥ ५० ॥

अर्थ-सम्राट भरत की अनूप कमनीयता को देखकर वृद्ध, स्त्री, पुरुष भी चञ्चल हो उठते थे तव तरुण स्त्री पुरुषों की क्या अवस्था होती होगी यह कहा नहीं जा सकता ॥ ५१ ॥

अर्थ-संसार में अक्सर यह देखा जाता है कि किसी को रूप है तो शील नहीं और शील है तो विद्या नहीं तथा विद्या है तो शरीर सुन्दरता नहीं। शरीर सुन्दरता है तो गम्भीरता नहीं गम्भीरता है तो पराक्रम नहीं, पराक्रम है तो युवा नहीं युवा है तो शरीर शृँगार नहीं। लेकिन सम्राट भरत में मणि कञ्चन संयोग तुल्य सर्वगुण विद्यमान थे। ॥ ५२ ॥

अर्थ-महाराज भरत ने निसन्देह कोई महापुण्य संचय पूर्वजन्म में किया होगा अन्यथा इतना सुन्दर शरीर व लोकोत्तर वैभव कैसे प्राप्त हो सकता था। विना भगवान जिनेश की आराधना किए उपरोक्त सर्वगुण कहां से आ जायेंगे इससे विदित होता है कि त्रैलोक्याधिपति भगवान के आशीर्वाद से तीनों लोकों को मोहित करने की शक्ति उनमें थी ॥ ५३ ॥

Raja Bharat was beautiful beyond description. His beauty fascinated

all young and old men and women alike. Not only that he possessed beauty and youth but he had the excellent qualities of mind, was sober and had a halo of glory round him.

These were the fruits of every strong meritorious karmas bound by him in the previous births. *( 48-53 )*

पद्य—हल वेनु देह वेरात्म वेरेंदात्म । कलेय मुन्नोल्दु ध्यानि सिदा ॥
फलदिंद दोरे कौंडु दारायगारूपु । इळे योळेल्लरिगेकेंवहुदु ॥ ५४ ॥

अर्थ-बहुत क्या कहें ! पूर्व जन्म में उन्होंने आत्मा और शरीर दोनों को भिन्न मान करके भेद विज्ञान प्राप्त किया था । इसी आत्मज्ञान के बल से राजा भरत को रूप; विद्या, लावण्य, यौवन आदि प्राप्त थे ॥ ५४ ॥

Besides the qualities mentioned above, he possessed the faculty of discriminating detween body and soul. When absorded in self contemplation he could realize the separateness of the soul from the body. Through this discrimination between body and soul, he had achieved the glory. *( 54 )*

पद्य—नोडुव वरेगे करुण लसिके यिल्लकों । डाडुववरि गासरिल्ल ॥
नोडिद नितके कोंडाडी दनित किच्छे । माडुव रोवगि नोळे सेदा ॥ ५५ ॥

अर्थ-सम्राट भरत की रूपमाधुरी का पान करने वाले सज्जनों को तथा उनके गुण गान करने वालों को एवं सुमधुर वचन सुनने वालों को कभी तृप्ति नहीं होती थी । अर्थात् महाराज की सभी क्रियायें सर्व प्रिय थीं ॥ ५५ ॥

His beauty was so fascinating that the admires would not get tired in looking at him admiring him and praising him. *( 55 )*

पद्य—ई रुपु रेखे मत्ती गाडि मोडिडं । तीराय गल्लदन्यरिगे ॥
वारदु वँद रोब्बरेगे मेरेयदेंदु । तोरुति हरू तम तमगे ॥ ५६ ॥

अर्थ-महाराजा के वैभव एवं ऐश्वर्यादि को देखकर धुरंधर विद्वानों का मत था कि ये सारी विभूतियाँ चक्रवर्ती भरत को ही महत्व प्रदान कर सकती हैं, अन्य साधारण राजाओं को नहीं, क्योंकि इतना वैभव होने पर भी इतना निर्मम भाव व विवेक अन्य राजाओं में नहीं हो सकता ॥ ५६ ॥

पद्य—तर तरविडिदु ढाळिसुतिह दीर्घ चा । मरगळ सालोळेसेदनु ॥
हरिव वेळ्मुगिलळु तोरि मरसुव चं । दिरनो भास्करनोयेंवते ॥ ५७ ॥

अर्थ-राजा भरत के दोनों ओर धवल चमर डुलाये जा रहे थे तब बीच में राजा भरत इस प्रकार सुशोभित दिखाई दे रहे थे मानो सूर्य व चन्द्रमा के दोनों ओर श्वेत मेघों का समूह घूम रहा हो ॥ ५७ ॥

On both sides of the king white "Chanwars" were being flown and it appeared as if moon was shining amidst white clouds. *( 57 )*

पद्य—बलदोळु भूबुजरेडदल्लि गणिकेय । रोळुमेय कविगळु मुंदे ॥
निले हिंदे हितवरु वळसिदेकडिगर । बळु बजावणेयाळोप्पिदनु ॥ ५८ ॥

अर्थ-सम्राट भरत के दाहिने ओर राजा महराजा, बाँयी ओर मन्त्रीगण, सामने कवि समाज लोग तथा गणिका नर्तकी आदि अपनी २ जगह पर सुशोभित थे और उनके स्वर्ण सिंहासन के पीछे हितैषी अङ्ग रक्षक खड़े थे ॥ ५८ ॥

On the right hand side of the king were seated the vassal rajas, on the left were the ministers and high officials, in front were the poets and other artists, and behind his throne were body gaurds. *( 58 )*

पद्य—केळेयरु सचिवरु सारलिदृष्टि दृष्टि । सळुवष्टरोळु मंदियिहुदु ॥
गिळियरसँचे तंबेलरिंदु वळसिकं । गोळ्सिसुव मदननंतिर्दा ॥ ५९ ॥

अर्थ-राजप्रमुख एवम् मुख्य सेवक लोग पंक्ति बद्ध खड़े थे व नाना प्रकार के गायक, वाद्य बजाने वाले लोग भी वहाँ खड़े थे उनको देखकर देखने वालों के मन में ऐसा प्रतीत होता था कि मानो जन समुद्र ही उमड़ रहा हो ॥ ५९ ॥

In the back rows were standing officials, servants and musicians. *( 59 )*

पद्य—गलभे हो निल्लु संमुख वागु चिनैसु । तोलगु लालिसु कुळ्ळिरेंदु ॥
सुळिव कट्टिगे कार रा स्थानदोळुको । गिलेयंते दनिदोरु तिहरु ॥ ६० ॥

पद्य—किमेनवारदु नगवारदत्तित्त । नेम्मवारदु समेयोळगे ॥
सुम्मनिदु दुजन भरत चक्रेशन । सोम्मल्लवे राज गोडि ॥ ६१ ॥

अर्थ–सम्राट के सन्तरी कह रहे थे कि भाइयों शोर मत करो, इधर आइये सुनिये, उधर बैठ जाइये इत्यादि प्रकार के शिष्टाचार से युक्त शब्द उस राज सभा में सुनाई दे रहे थे ॥ ६० ॥

अर्थ–पुनः कोई कोई कहते थे कि भाइयों यह राज सभा है इसमें कोलाहल न होना चाहिये और न हँसना चाहिये एवम् बीच में से उठकर इधर उधर न जाना चाहिये ॥ ६१ ॥

"Do not shout, do not make noise, sit down, all these direction were being given in the Court. Some one was heard saying "This is the Raja's Court, here people should not make noise, or laugh or leave their seats." *( 60-61 )*

पद्य—कळेय नरिदु काल वरिदु रायनभन । दोलव नरिदु मसे परर ॥
ओळ्गु होरग नरिदोय्यने केलवरु । सळुगेवुळ्ळवरु नुडिवरु ॥ ६२ ॥

अर्थ–कुछ बुद्धिमान लोग सम्राट भरत जी के मनोभाव को जान कर एवम् दूसरों के विचारों को समझ कर कभी कभी कुछ समयोचित भाषण करते थे ॥ ६२ ॥

Some learned person guessing king's intentions and knowing the feelings of others were giving suitable discourses. *( 62 )*

पद्य—मंडलिकर मोत्त राजकुमारर । तंड मंत्रिगळ करंव ॥
पंडितरोड्डु गायकर संतति येडे । गोंडिदु दोलग दोळ्गे ॥ ६३ ॥

अर्थ–सम्राट के दरबार में छोटे मंडलीक राजे, राजकुमार प्रधान मन्त्री विद्वान पंडित एवम् सुन्दर गवैये आदि सभी प्रकार के कला विशारद बैठे हुये थे ॥ ६३ ॥

There were feudatory Chiefs, Ministers, Pandits, Poets all sitting in their own groups. *( 63 )*

पद्य—नट्टु वरकडिगरु भयकाररु । भट्टरु वैद्य जोयिसरु ॥
जट्टिगळंक दाळु गाळ्दिरल्लल्लि । मिट्टने मिडकदे निंदु ॥ ६४ ॥

अर्थ–याचक गण, स्तुति पाठ करने वाले वैद्य, ज्योतिषी, महावत, श्रेष्ठ सैनिक, चारण (भाट) युद्धमल्ल (पहलवान) एवम् सेवक लोग उस राज सभा में उपस्थित थे तथा उपस्थित जन समुदाय चक्रवर्ती भरत की शोभा देख रहे थे ॥ ६४ ॥

There were in the court bards, Vaidya, physicians, astrologers, warriors, wrestlers, servants, sailors. They were all observing the glory of Raja Bharat. *( 64 )*

पद्य—मावतिगळु साखिगळु हेरिगरु सेन । वोवरु मंत्र जीविगळु ॥
रावुत रेकडिगरु नायकरु वहु । सेवक रिर्दरल्लल्लि ॥ ६५ ॥

अर्थ-राजसभा में महावत ( सारण लगाने वाले ) सामन्त लोग स्वयंसेवक, भौमिये ( पालकी उठाने वाले झंपानी ) तन्त्र मन्त्र के जानकार और अन्य कई प्रकार के सेवक थे ॥ ६५ ॥

There were craft'sman, workers, labourers, mechanics and in short every kind of persons were there. ( 65 )

पद्य—वारनारियरु तावार नारियरो शृ । ङ्गार के सोतु भूवरना ॥
हारुतिद्दरु सुरपशुव गोदानके । हारुव हारुव नंते ॥ ६६ ॥

अर्थ-नगर की रमणियाँ व अन्य स्त्रियाँ महाराज भरत जी के श्रृङ्गार पर मुग्ध होकर ऐसी दौड़तीं थीं जैसे ब्राह्मण गोदान के लिये ॥ ६६ ॥

The ladies of the city were crowding the Court attracted by the beauty of the Raja *just as the Brahmins run for the cow's gift.* ( 66 )

पद्य—अंबुज वेल्लवु रवियनोळ्पंते नी । लांबुज नोळ्पंते शशिया ॥
तुँविद् सभेयेल्ल नृपन नोड्डत मिक्क । हंवल मरेदुदल्लल्लि ॥ ६७ ॥

अर्थ-जैसे सरोवर में कमल सूर्य के किरणमयी प्रकाश को व नील कमल सुप्रकाशित किरणवाली चन्द्रमयी रजनी को देख कर प्रफुल्लित होकर खिल उठते हैं उसी प्रकार सरोवर रूपी सभा मंडप में उपस्थित सभी लोग राजा भरत को देख कर प्रसन्न हो रहे थे ॥ ६७ ॥

Just as the lotus in a pond blossoms forth with the Sun's rays or the Nila Lotus blossoms with the moon's light, in the same manner *all* the courtiers were enjoying the sight of the king's beauty. ( 67 )

पद्य—नोड्डतिर्दरु तन्ननेल्लरु तानाग । नोडिद्नोल्दु गायनकर ॥
नोडिद् वगेवरिद् जानरागळे । हाड तोडगिद्रोजेयोळु ॥ ६८ ॥

अर्थ-इस प्रकार से उपस्थित जन समुदाय राजा की ओर देख रहा था तब उस समय सम्राट ने गायकों की ओर दृष्टिगत किया तो उन लोगों ने महाराज का आशय समझकर अपना गायन वाद्य आरम्भ किया ॥ ६८ ॥

In this manner all people were looking at the king. The Raja turned the

looks to the musicians who understanding his intentions started their music. ( 68 )

पद्य—रोमांचन सिद्ध जुं जु मालप गा । नामोद चुँचु* मालाद्या ॥
श्रीमंत्र गांधार रागवर्तक रेंव । रा महीपतिय गायकरु ॥ ६९ ॥

अर्थ–राज सभा में रोमांच-सिद्ध जुंजुं मालव-गानमोद-चञ्चु-श्रीमन्त गान्धा-रागवर्तक आदि ऐसे राजा भरत की सभा में प्रसिद्ध गायक थे ॥ ६९ ॥

There were every kind of musicians who were experts in different varieties of musical art, such as Romanch, Sidh, Janj Milap, Ganmod, Srimant. ( 69 )

पद्य—बळ्ळवायदेरे येदे भ्रांत गोंडते मै । येल्ल तूगाडदोंदिनिसु ॥
अल्लाट वुँटोजे बिडिदु वायदेरेयुँड्ड । सल्ललितदोळ्ळु हाडिदरु ॥ ७० ॥

अर्थ–वे अधिक मुँह न फैलाते हुये व अपने शरीर को इधर उधर न हिलाते हुये कुशल पूर्वक गायन करने लगे ॥ ७० ॥

They started their song in a very polished style, neither opening their mouth nor moving their body too much. ( 70 )

पद्य—तव्विव्वि यागदे तळ्ळकगोळ्ळँदे । वोव्वे इक्कदे जोकेयरिदु ॥
ओव्वरिव्वरू मूवरोंदोदुं कलेय मै । युव्विवोळ्ळु केळ्ळि सिदरु ॥ ७१ ॥

अर्थ–गम्भीर भाव से गाते समय गायकों ने अधिक ( दीर्घ ) ध्वनि भी नहीं की इस प्रकार कतिपय गायकों ने १-२-३-४-५ एक-एक स्वर ( ध्वनि ) कला को अच्छी तरह गाकर के प्रदर्शन किया ॥ ७१ ॥

Being expert they did not show any confusion and displayed their art in a very excellent manner. ( 71 )

पद्य—जोलिमाडदे जोके विडिदुरे प्रातः । कालद रागव नरिदु ॥
आळापि सिदरु केळुव जनरेदे तं । गाळ्ळि वीसिद तेरनागे ॥ ७२ ॥

अर्थ–जब उन्होंने राग भंग न करते हुये स्वर ताल युक्त बहुत कुशलता के साथ सुप्रभात

* यादित्य ।

( प्रातः गायन ) प्रातः काल के योग्य आलाप आरम्भ किया तो ऐसा मालूम होता था कि सभा में उपस्थित श्रोताओं के हृदय व छिड़के हुये सुगन्धित जल की तरह शरीर में सुगन्धित वायु लग रही है क्या ? ॥ ७२ ॥

When they started their morning song in the expert style, people were simply charmed to hear it as if fragrant air was touching their body and mind. *( 72 )*

पद्य—जोडु जोडागि तावरेयिंदिरोल्‌ु स्वर । माडुव तुँबिगळँते ॥
नोडुत भरत राजन मुखपद्मव । माडिद् राळापगळनु ॥ ७३ ॥

अर्थ–जिस प्रकार भ्रमर समूह सुगन्धित कमल पर गूँजता रहता है उसी प्रकार गायक समूह भी ( दो-दो चार-चार हो करके ) मधुर गायन सुनाने लगे ॥ ७३ ॥

Just as Bhramars hum near the lotus flower in the same manner, the musicians were singing the praise of the Raja Bharat in groups of two and four. *( 73 )*

पद्य—भरत राजन मुख चन्द्रनकंड । जानरिगे महाळापवुक्के ॥
वरुतिद् ुयिंुव कंड समुद्रद । भरत दंतेन वाग्णिपेनु ॥ ७४ ॥

अर्थ–जिस प्रकार चन्द्रोदय होने पर समुद्र उमड़ आता है उसी प्रकार राजा भरत के चन्द्र-मुख को देखकर गायकों का हृदय उमड़ आता था वह दृश्य अवर्णनीय है ॥ ७४ ॥

Just as ocean rises in tide at the sight of the full moon, so did the heart of the musicians with joy at the sight of the Raja's face *( 74 )*

पद्य—भरत चक्रिय नेनेदरे वारदवरिगू । भरत शास्त्रद कतेवहुदु ॥
भरत राजान मुँदे भरत शास्त्रद सिरि । भरत वण्णुव दाव गहन ॥ ७५ ॥

अर्थ–उन सम्राट भरत के स्मरण मात्र से अज्ञ (अनभिज्ञ) लोगों को भी भरत शास्त्र ( संगीत शास्त्र ) आ जाता था तब राजा भरत के सामने भरत शास्त्र का ज्ञान हो जाय तो कौन सी बड़ी बात है ॥ ७५ ॥

The very name of Raja Bharat inspired even ignorant persons to sing excellently. Where was then the surprise that those already expert could excel in this art. *( 75 )*

पद्य—प्रातः कालद रागदोळोडगूडि । वीतरागन स्मरणेगळा ॥
रीतियरितु हाडिदरु केळ्वरेल्लर । पातक परिदोडुवंते ॥ ७६ ॥

अर्थ-प्रभात राग (प्रातः गान) के साथ वीतराग भगवान का शुभगान करते हुये इस प्रकार कलात्मक रीति से गायकों ने गायन किया कि सुनने वालों के सभी पाप नष्ट हो जांय ॥ ७६ ॥

The morning praise of the Lord was sung in such an excellent manner and in such sweet tone, that it purified the very soul of the audience. ( 76 )

पद्य—भूपाळयिंद धन्वासियिंदा सर्व । भूपाळिगोडेयन मुंदे ॥
श्री पुरुनाथन पाडिदरेल्लर । पाप लेपव नैदुवंते ॥ ७७ ॥

अर्थ-उन्होंने भूपाली तथा धन्वासी राग में राजसमूह अधिपति चक्रवर्ती महाराजाधिराज भरत जी के समक्ष श्री आदिनाथ स्वामी की स्तुति करते हुये इस प्रकार गाया कि सबके पाप कर्म नष्ट हो जांय॥ ७७ ॥

They sung songs in different measures (Bhopali Dhanasri) and tunes in the presence of Chakravarti Bharat the Lord of kingdoms in praise of the Lord Adi Nath in such a manner as to remove the dirt of every ones Karms. ( 77 )

पद्य—मलिनविल्लद मनंदिंदा निष्कलन नि । र्मल नित्यननादि जिनन ॥
मलहरियिंद पाडिदरु केळ्वर कर्म । मलहरिवंते गायकरु ॥ ७८ ॥

अर्थ-उन गायन विशारदों ने शुद्ध मन से पवित्र-निष्कलंक अविनाशी, निर्मल-भगवान आदिनाथ प्रभू की मलार राग में स्तुति की जिससे सुनने वालों के कर्म मल ( पाप कर्म ) दूर हो जाय ॥ ७८ ॥

Those expert musicians sang the praises of the pure and Immortal Lord Adi Nath with a pure heart in Malar tune to remove the dirt of the Karms of the hearers. ( 78 )

पद्य—देशाक्षियिंद जिनेंद्रन गुणगळ । देशाधिपति मेच्चे हाडि ॥
कौशल मंगळाष्ठकवनु संगळ । कौशिके यिंद हाडिदरु ॥ ७९ ॥

अर्थ-देशाक्षी राग में भगवान जिनेश्वर का गुणगान करके उन लोगों ने देशाधिपति भरत महाराज को प्रसन्न किया। मंगलकौशिक राग में मंगलाष्टक गा करके उनके मन को संतुष्ट किया ॥ ७९ ॥

By singing the praise of the Lord through Deshasri tune, they pleased Raja Bharat, and through Mangal Kaishik tune they pleased the mind of the RAJA. *( 79 )*

पद्य—दंडिगेगळ श्रुतिदंडगे होगदे । कंडोडगूडि कंठदोळु ॥
गुँडाक्रि भैरविइंद कुसुम को । दंडदललणनं पाडिदरु ॥ ८० ॥

अर्थ–ताल स्वर में विचलित न होते हुये सभी ने मिलकर समान व एक स्वर में कोयल कूक के समान मीठी वांणी में गुण्डाक्री और भैरवी राग से कामदेव स्वरूप राजा भरत के सामने भगवान की स्तुति की ॥ ८० ॥

Without faltering or flaw in a sweet tone of a Cuckoo they sang the praise of the Lord before Raja Bharat *(*Kusum Kodand Cupid like*)*. *( 80 )*

पद्य—वीणेयदनियावुददरोळु पाडुव । गाणद ध्वनि यावुदेंदु ॥
काणिसि कोळ्ळदे जिनसिद्धि महिमेय । काणिसि पाडिद रोलदु ॥ ८१ ॥

पद्य—चीरदे वत्तदे जति जाति कदुणे । जारदे वडलदंडिसदे ॥
एरविळिय लहुद हदु लेसने सवि । दोरि हाडिदरु गायकरु ॥ ८२ ॥

अर्थ–वीणा की ध्वनि कौन सी है एवम् राग की ध्वनि कौन सी है ये भी न प्रगट करते हुये जिन और सिद्धों के स्वरूप की महिमा का गुणगान करने लगे ॥ ८१ ॥

अर्थ–अधिक ध्वनि न करते हुये, ताल स्वर सहित एवम् शब्द खण्ड न करते हुये, उतार व चढ़ाव के साथ जिससे सुनने वालों को अति रुचकर लगे । इस प्रकार सभा जनों को आनन्दित करते हुये राजा भरत के सामने गाया ॥ ८२ ॥

Absorbed in their respective art, without disclosing the particular tune in the violin or the meter in the song they sang the praise of the LORD, in sweet and soft tune in properly regulated voice in a manner to please every body. *( 81-82 )*

पद्य—किन्नरि विडिदाडि देवन महिमेय । विण्णण वरेदु पाडिदरु ॥
किन्नरेके किंपुरुषरेकिवरे सा । किन्नरेके हलवरेंदनलु ॥ ८३ ॥

अर्थ–किन्नरी के समान सुमधुर वांणी में जिस समय गायक गा रहे थे उस समय श्रोताजन यह कहते थे कि अब किन्नरी व किंपुरुष की क्या आवश्यकता है ॥ ८३ ॥

They were singing the praise of the LORD in the lovely manner and people thought as if the Goddesses and Gods had come down to sing. ( 83 )

पद्य—रन्न मूरर गुणवनु मुखवीणेय । सन्ना हदिंद पाडिदरु ॥
चेन्नायृतु सोवगायृतु सोगसायृतु लेसु ले । सिन्नोम्मेयेंदु केळ्वंते ॥ ८४ ॥

अर्थ-रत्नत्रय धारी जिनेन्द्र भगवान की महिमा को वे गायक मीठी वांणी में वीणा द्वारा सुन्दरता पूर्वक गारहे थे कि श्रोता लोग पुनः पुनः गायन के लिये प्रेरणा (फिर सुनाइये) किये विना नहीं रह पाते थे ! ॥ ८४ ॥

They were singing the glory of the Lord on violin in such a manner, as to get repeated applause and shouts of "Once more". ( 84 )

पद्य—दनि लेसु मेळ्द जोके लेसाळ्ाप । वनुभव लेसु मत्तल्लि ॥
जिननाम कूडितु लेसु लेसेंदु रा । यन मुंदे नुडिद रिच्छेगरु ॥ ८५ ॥

अर्थ-उनके कंठ की ध्वनि तथा गायन, कला, स्वर, आलाप, ये सब स्वयम् प्रशंसनीय थे और इसमें श्री जिनेन्द्र भगवान के नाम का समावेश स्वर्ण में सुगन्धित मय गान था ॥ ८५ ॥

The voice of their throats, melody of their tune were worth all praise. But when the glory of the LORD was the subject, the effect was superb. (85)

पद्य—तुंबिय गाण वंतेरलि कोकिलनाद । वेंबर मातदँतिरलि ॥
तुंबुर नारद रिन्नेके होपुरे । येंबते सोगसि हाडिदरु ॥ ८६ ॥

अर्थ-सभासद कहते थे कि कहीं भ्रमर तो नहीं गूंज रहे हैं । ओ हो कोकिला का स्वर भी इनके सामने फीका मालूम पड़ता है । अब इनके आगे तुंवर नारदों की क्या आवश्यकता है । उनके गायन व आलाप ध्वनि अवर्णनीय व बहुत ही रुचिकर थे ॥ ८६ ॥

Their performance was par excellence. People said, "it is the humming of the Bhramer or the melody of Cuckoo." ( 86 )

पद्य—हसुळे कल्मर पावु पशु मृग गळु गान । रसके मोळुवरेंदरिन्नु ॥
रसिक सोलरे सभेयेल्ल केळ्दु मै । मसकदिद्दु वेरगागि ॥ ८७ ॥

अर्थ-पाषाण, वृक्ष, सर्प, पशु, पक्षी आदि भी सुमधुर गायन पर मुग्ध हो जाते हैं तो क्या

फिर रसिक मनुष्य प्रसन्न नहीं होंगे ? उन गायकों के गति गायन से सारी समाज सभा अपने को भूल गयी । कारण गायन की मनोहर प्रभुता अवर्णीय थी ॥ ८७ ॥

Even stones, trees, snakes animals, and birds got charmed by songs what to say of men and women. The whole court got simply lost in bliss. *(87)*

पद्य—कोळलिगे पशुमिग घंटेगे हसुळे जो । गुळगे सर्प सुनाग सर के ॥
एळेवेरण दनिगोंदु वृत्त गुंडाक्रिगे । शिलेयोसरु वुदेदु घनवे ॥ ८८ ॥

अर्थ-वंसरी से पशु, नागसर (तुम्बी) से सर्प, कन्याध्वनि से वृक्ष, गुणडाक्रि गायन से पाषाण जब मुग्ध हो जाते हैं तो मनुष्य को तल्लीन होने में क्या आश्चर्य है ॥ ८८ ॥

There is no surprise in men forgetting themselves in rapture, when snakes are charmed by music from "Toombi", and birds by melody from flute *( 88 )*

पद्य . गानवेल्लके हितव हुददु धर्मक । यानुचरितरु वागे पुण्य ॥
हीन सतियराट वेटे काळग वंद । रेनेन्न वहुददु पाप ॥ ८९ ॥

अर्थ-जितने भी गायन किये गये सभी हितकारक थे । धर्म कथा रूप चरित्र में वे गायन पुण्य बंध के कारण थे । नीच हीन स्त्रियों की कथा । खेल व नृत्य एवम् शिकार खेलना युद्ध कथा इत्यादि बातों को सुनना ये सभी पाप बन्ध के कारण हैं इसलिये राजा भरत के दरबार में ऐसी कथा न होकर, भगवान के स्तुति रूप में गायन करने से पुण्य रूप होकर सुनने वाले को पुण्य बन्ध होता था ॥ ८९ ॥

All the songs were beneficial. They were the cause of the bondage of good Karmas, since they were in the praise of the Dharama. By hearing the talks about women, administration, food and war, the bondage of evil Karma is caused. Hence such talks were avoided in the Court of Raja Bharat, *( 89 )*

पद्य—समव सरण विमल किरण दोळु । ममल मुनिगळ वृंददोळु ॥
कमल कर्णिकेगे सोंकदे निंद देवन । गमक व नोरदु पाडिदरु ॥ ९० ॥

अर्थ-अमल (निस्पाप) मुनियों के समूह में कमल कर्णिका को स्पर्शन कर विमल प्रकाश युक्त भगवान अर्हंत समवशरण में विराजमान है इत्यादि अनेक प्रकार से अरहंत भगवान के गुणों का वर्णन करते हुये भक्ति युक्त होकर आनन्द के साथ गाने लगे ॥ ९० ॥

They began to sing the praise of the LORD Adi Nath with devotion who was seated above the lotus flower without any support in the midst of a galaxy of saints. *( 90 )*

पद्य—चित्रवल्लवे नळिनद मेले गगन नि । च्चेत्र दोळ्रुह नोप्पिहुदु ॥
धात्रिय हंगे हुविन हंगे चिन्मय । गात्रेगे हंगळिद्वगे ॥ ६१ ॥

अर्थ–क्या यह आश्चर्य की वात है ? कदापि नहीं । कमल के ऊपर भी चार अंगुल छोड़ कर निराधार आकाश में खड़े रहने की सामर्थ्य अरहंत परमेष्ठी के सिवाय और किसको है । क्या उन्हें रहने के लिये धरातल की आवश्यकता है, इसी प्रकार कमल पुष्प की भी क्या आवश्यकता है । जिन्होंने सारे संसार को तृणवत् समझ कर ठुकरा दिया फिर उन्हें किस वस्तु की आवश्यकता है ॥ ९१ ॥

Note:—The Theme of the songs was not the description of the body of the women, or sports or politics. The theme was the description of Dharma and Raja Bharat used to derive pleasures from such songs.

prayers were offered to Lord Adi Nath who was seated 4 cubits above a lotus unsupported, in the most exalted state in the Samosharan. Purest beam of light emanated from his body. All round was a galaxy of holy saints.

What a wonder that Sri Arhant Bhagwan was sitting above the lotus leaves without any support *(that is in the air)*. But there is nothing unusal in this for Him who gave up the world's wealth and splendour like straw, attained spiritual glory, unburdened himself of the gross physique and attained omniscience. *( 91 )*

पद्य—सरसियोळंबुज काननदल्लि के । सरियिहुदिदु लोकरूढि ॥
सुरर नडुवे सिंह सिंहद मेले ता । वरे इदच्चरि जिनमहिमे ॥ ६२ ॥

चंद्र नोळ्वन कंडु वल्लेवु मूवरु । चंद्ररोंदागे राजिपुदु ॥
रुंद्र विस्मयवेंदु मुक्कोडे योडेय जि । नेंद्र न नोल्दु पाडिदरु ॥ ६३ ॥

अर्थ–सरोवर में कमल का निवास, जंगल में सिंह का निवास लोक प्रसिद्ध है परन्तु देव के बीच में सिंह, और सिंह के ऊपर कमल का रहना यह तो महान् आश्चर्य की बात है । भगवान जिनेश्वर की ही ये सभी महिमा है ॥ ९२ ॥

अर्थ–आकाश में एक चन्द्र का दर्शन तो होता है। परन्तु तीन चन्द्रमा एक जगह विराज मान हों, तो क्या यह आश्चर्य की बात नहीं है? चन्द्रस्वरूप देदीप्यमान तीन छत्रधारी जिनेन्द्र भगवान की शोभा हो रही है इस तौर से गायक विशारदों ने सुमधुर गायन सुनाकर राजा भरत को प्रसन्न किया ॥ ९३ ॥

Lotus in the pond and lions in dense forest is a usual sight. But in the Samosharan, there were all kinds of living beings. There were lions, and lotus above lions and Sri Bhagwan was seated above lotus. Over the Bhagwan were three Canopies They looked like three moons blended into one. *(92-93)*

पद्य—गगनदोळमररु जयजयवेंतुत स्वा । मिगे हूमळे गरेवाग ॥
मगमगि सुव कंपिंगेरगुव तुंबेय । बगेय विन्नणिसि पाडिदरु ॥ ९४ ॥
दिंदिमि दंदन तोदिगिदे मिकुदिं । मेंदु नाना विधदल्लि ॥
वृंदारक वृंद बाजिसुत्तिह सुर । दुंदुभिरववं हाडिदरु ॥ ९५ ॥
अंकुर पत्र पुष्प गळिंद नवरत्न । संकुळ रूपिनिं देसेव ॥
कंकेलि वृक्ष जिनेंद्र नोत्तिनोळिर्प । बिंकव नोल्दु पाडिदरु ॥ ९६ ॥

अर्थ–आकाश में देवगण जय जय करते हुए भगवान के ऊपर पुष्प वृष्टि करते समय उन पुष्पों की सुगन्ध से लुब्ध हुये भ्रमर सुमधुर गुञ्जारव कर रहे हों। उसी प्रकार भ्रमर गुंजन के तुल्य गायकों ने भगवान का वर्णन करते हुये गायन राजा को सुनाया ॥ ९४ ॥

अर्थ–( देवगण ) आकाश में करने वाले दिम, दिम, दन, दन, तदगिध, तदगिध मि-कुदम इस प्रकार से ताल स्वर युक्त विधि से गाये जाने वाले आकाश में देवगणों के द्वारा होने वाले सुर दुन्दुभी गायन को गाकर के गायकों ने सुनाया ॥ ९५ ॥

अर्थ–कोमल लताओं पत्र, पुष्पों से अंकुरित और नवरत्नों से सजावट किया हुआ भगवान जिनेन्द्र के समाने रहने वाले कंकोलि वृक्ष का बहुत आनन्द के साथ गुणगान करके राजा भरत को सुनाया ॥ ९६ ॥

Gods were showering flowers from the heavens above on the feet of Bhagwan Adi Nath. They were also singing hymns of praise to the tune of sweet music. *( 94 to 96 )*

पद्य—दिव्यसुखव दिव्य दर्शन बोधव । दिव्य शक्तिय दिव्य पदवा ॥
दिव्य सिद्धिय नेले गाणिप देवन । दिव्य ध्वनिय पाडिदरु ॥ ९७ ॥

अर्थ–भगवान की ध्वनि दिव्य है, क्योंकि स्वयमेव भगवान दिव्य हैं एवम् उनका सुख भी दिव्य व दर्शन भी दिव्य तथा ज्ञान एवम् शक्ति भी दिव्य है इसलिये उनकी सिद्धि भी दिव्य है। इस प्रकार दिव्य स्वरूप भगवान के सर्वगुणों का वर्णन करके गायकों ने सुनाया ॥ ९७ ॥

The Lord possessed all the glory of arhant, omniscience omnipotence, letterless speach, all blissfulness and the highest position. *( 97 )*

पद्य—कामन विल्लु मेल्वळसिद हेमाद्रि । स्वामिय रूप नातंते ॥
भामण्डल वळसिर लेरेवर्हन । भूमीश मेच्चे हाडिदरु ॥ ९८ ॥
मंजु सुत्तलु सुळिदाडु वेडेयोळप । रंजि गिरि मेरेवंते ॥
रंजिसु वरुवत्तु नाल्कु चामरद वे । डंग विन्नणसि हाडिदरु ॥ ९९ ॥

अर्थ–इन्द्रधनुष के द्वारा मेरु पर्वत जैसे पर्वत भी हेमाद्रि पर्वत के समान होकर भगवान के स्वरूप को धारण किया है क्या ? ऐसे ही भगवान के पृष्ठ भाग में (पीछे से) रहने वाले भामन्डल की प्रभा इस प्रकार से शोभा को बढ़ा रहे थे कि मानो इन्द्रधनुष ही वहाँ पर लाकर रक्खा गया हो इस भाँति से गायकों ने गाकर सुनाया ॥ ९८ ॥

अर्थ–डुलाये जाने वाले चौंसठ धवल चवरों के बीच में भगवान ऐसे शोभायमान हो रहे थे कि मानो श्वेत बादल ही उनको घेरे हुये हैं, ठीक इसी प्रकार महाराज भरत देखने वालों को प्रतीत होते थे ॥ ९९ ॥

Just as rainbow beautifies the Himvana mountainso, did Lord Rishab Deo beautify the whole atmosphere around Kailash mountain. With sixty four Chanwars round the Lord, it appeared as if white frost was surrounding the Himvana mountain. The sight was so lovely.

In the above manner the glory of the Lord was described in the songs to please Raja Bharat. *( 98-99 )*

पद्य—सिंहासन मोदला देंप्पु प्रतिहार । संहतियोळु कांतिमयदा ॥
संहननद गाडि मेरेयलोडुव कर्म । संहार जिनन पाडिदरु ॥ १०० ॥

जिनन पोगळि कूडे सिद्धर कीर्तिसि । मुनिगळ वंदिपि मने ॥
तनुविनोळिद्दात्म तत्वविचार व । जनपति मेच्चे हाडिदरु ॥ १०१ ॥

अर्थ–कान्तिमय सिंहासनादि अष्ट प्रातिहार्यों के बीच में विराजमान एवम् चामरादियों

कर्मों को नष्ट किये हुये आदिनाथ भगवान की स्तुति गायकों ने अत्यन्त उत्सुकता पूर्वक राजा को सुनाई ॥ १०० ॥

अर्थ–इस प्रकार जिनेश्वर के गुणों को गाकर साथ ही साथ सिद्ध भगवान की स्तुति करते हुये मुनि समुदाय को नमस्कार किया, इसके उपरांत शरीर में रहने वाले आत्म विचार एवम् तत्त्व विचार की जिससे राजा भरत का मन आकर्षित हो इस तरह से गायक विशारदों ने गाकर स्तुति की ॥ १०१ ॥

After offering prayers to Lord Rishab Deo, Praise of Siddha (liberated souls) was sung and then respect was offered to the galaxy of sains and then was described the bliss of the soul residing in a body. ( 100-101 )

पद्य—आरु बल्लरु हंसततत्त्वव तम्म श । रीर तुँबिरुतिहुददनु ॥
हारदे सारदे होर होर गाडि सं । सार दुःखवनुणुतिहरु ॥ १०२ ॥

अर्थ–कौन जानता है कि आत्म तत्त्व अपने शरीर में परिपूर्ण भरा हुआ है संसारी जीव अपने आत्म तत्त्व को न जान कर बार बार बाहर ही ढूंढते हुये दुःख का अनुभव कर रहा है ॥ १०२ ॥

Instead of realizing the soul substance which is filling the whole body, people run after external objects for obtaining happiness, get lost in them and suffer untold miseries. ( 102 )

पद्य—होळेव कन्नडि कैयोळिदु नोडदे नीर । नेळलल्लि भोगव नोळ्पंते ॥
ओळगिद् चिद्रूप नोडदे जगवेल्ल । बळ्ळुतिहुदु होरगाडि ॥ १०३ ॥

अर्थ–चमकता हुआ दर्पण हाथ में होते हुये भी पानी में अपने प्रतिबिम्ब को देखने वाले मूर्ख के समान अपने शरीर के भीतर रहने वाली अपनी आत्मा को न देखकर यह जीव सर्वत्र घूम रहा है, कितने दुःख की बात है ॥ १०३ ॥

A person who tries to obtain happiness from external objects instead of realizing it in his own soul is just like a person who does not look his image in the mirror which is in his own hand but runs to a pond to see the reflection in the water. ( 103 )

पद्य—मनेयल्लि हूळिद् निधियकानदे होगि । धनिकर याचिसुवंते ॥
तनुवि नोळिद्दात्म रूप निट्टिसदे मे । दिनिय तोळलि नोडुतिहरु ॥ १०४ ॥

अर्थ-घर में गाड़े हुये निधि को नहीं देखते हुये श्रीमन्त (धनिक) के पास जाकर याचना करने के माफिक अनादि काल से शरीर में रहने वाले आत्म रूपी निधि को नहीं देखते हुये बाहर ही सर्वत्र ढूंढ़ रहा है, ये कितने दुःख की बात है ॥ १०४ ॥

A person who does not realize the treasure of his own soul but wanders though the universe in its quest is just like a person who does not care to see his own treasure in his house but begs for some from others. ( 104 )

पद्य—नरुगळ्नि नोळ्गण रसव काणदे पशु । होरगणेलेय सविवंते ॥
अरिदोळगात्म सुखव नुणलरियदे । होरगेल्ल सुवरंग सुखके ॥ १०५ ॥

अर्थ-ईख में विद्यमान मधुर रस को न जानकर के सूखे पत्ते को खाने वाले पशु के समान मूर्ख लोग आत्मीय सुख से अनभिज्ञ होने के कारण शारीरिक सुख में ही मग्न रहते हैं ॥ १०५ ॥

A person who does not realize the soul (his innerself), but hankers after external objects and tries to derive happiness from them, is like the buffalo which eats the leaves of a sugarcane, but does not suck its juice. ( 105 )

पद्य—पसुरेले गळविदु तनिगळ्नि नोळ्गण । रसव कोंवाने गळंते ॥
हसगेट्टु तनसुख कोलियदे केलरु भे । दिसि निजसुख व भोगिपरु ॥ १०६ ॥

अर्थ-हरे हरे पत्तों को छोड़ कर जैसे हाथी ईख के रस का स्वाद लेता है उसी प्रकार कोई कोई भेद ज्ञानी शरीर के सुख को तुच्छ मानकर आत्म सुख का ही अनुभव करता है ॥ १०६ ॥

There are, however, some persons who realize happiness of their soul and give up the external objects. They are like the elephant who sucks the juice of sugarcane and give up the leaves. That is to say such persons give up sense pleasures, and realize the bliss of the soul through self contemplation. ( 106 )

पद्य—पिडिदिर्दु तन्न हस्तदोळु वस्तुव नोड । दडवियोळरसुवनंते ॥
ओडलोळिद्दात्मन नोडलोल्लदे मूरू । पोडविय चिंतिसुतिहरु ॥ १०७ ॥

अर्थ-अपने हाथ में विद्यमान पदार्थ को न देखकर सारे जंगल में उसे खोजने वाले मनुष्य के समान शरीर में स्थित आत्मा को न देखते हुये सारे लोक में ढूंढने पर क्या आत्मा की प्राप्ति होगी ? कदापि नहीं ॥ १०७ ॥

A person who does not realize that Parmatman resides in himself but

wanders in the world searching for him is like a person who has got his desired object in his own grips but forgetting it searches for it every where. ( 107 )

पद्य—ओरेयोळिद्दायुददंते कामुगिलिन । मरेयोळगिह सूर्यनंते ॥
होरगे कलमपदमैयहुदोळगात्मनु । करेवुतिहनु तिळिवेळगा ॥ १०८ ॥

अर्थ–म्यान में रहने वाली तलवारके समान तथा बादलसे ढके हुये सूर्यके समान उसी प्रकार कर्म से आवद्ध शरीरके अन्दर छिपे हुये आत्म स्वरूप का वर्णन करते हुये गायकों ने गाया ॥१०८॥

Just as one does not see the sword concealed in a scabbard or the sun concealed by clouds, so persons do not see and realize the soul environed in the body. ( 108 )

पद्य—तिळिवे शरीर तिळिवे रूपु बेळगे मै । बेळगे तानागिरुति हुदु ॥
तिळिवु बेळगुगळे हंसन कुरुहेंदु । तिळिदु नोळ्पवनीग धन्या ॥ १०६ ॥

अर्थ–ज्ञान ही आत्मा का स्वरूप है वह आत्मा निर्मल ज्ञान दर्शन मय स्वरूप है, ये ज्ञान दर्शन ही आत्मा का चिन्ह है, ऐसा ही वार वार विचार करने वाले पुरुष धन्य हैं ॥ १०९ ॥

Knowledge is the attribute of soul which has pure knowledge and conation. Blessed are those persons who constantly concentrate on these attributes. ( 109 )

पद्य—पुरुपाकारनु मैयोळिदुद मैय । वेरसदे शुद्धात्मनिहनु ॥
पुरुपाकारव नाकाश दोळगोंद । बंरेदरो एंब भावदोळु ॥ ११० ॥

अर्थ–यह आत्मा पुरुपाकार होकर शरीरमें रहते हुये भी शरीरको स्पर्श नहीं करता है और न शरीरमें मिलता है आकाश के बीचमें पुरुपाकार रूप बनाये हुये चित्रके समान यह आत्मा है ॥११०॥

A person should realize that the soul is co-extensive with his body, is of the same form but it is like a figure sketched in the sky which is there but separate from it. ( 110 )

पद्य—तगडिनोळगे तोर्प छाया प्रतिमेयो । हगलल्लि बेळुदिग ळल्लि ॥
सोगसुव छाया पुरुपनो एंबंते । बगेगोळिसुवुदात्म रूपु ॥ १११ ॥

अर्थ–जैसे ताँबे के चद्दर में निर्मित की हुई छाया प्रतिमा दिन में प्रकाश मय दीखती है, ठीक उसी छाया प्रतिमा की तरह शरीर में पुरुपाकार रूप में आत्मा रहती है ॥ १११ ॥

Image carved out in a copper plate can be seen in the sun-light or moon light, but the image which lies concealed in the body cannot be seen by means of any light except by the light of self experience. *( 111 )*

पद्य—छाया प्रतिमेय छाया पुरुपन । छायेगे सुज्ञान विल्ल ॥
आयरडके तिंल्गिोडगूडलदु ताने । कायदोल्हिात्मरूपु ॥ ११२ ॥

अर्थ—छाया प्रतिमा तथा पुरुप की छाया को ज्ञान नहीं है उसी प्रकार मनगोचर वाक्‌गोचर न एवम् दूसरों के द्वारा नहीं जाना जाने वाला ऐसी शुद्ध आत्मा छाया रूप की भाँति अपने शरीर में ही है ॥ ११२ ॥

The pure soul resides in the body like a shadow. No one can describe it, nor can be seen by any one. *( 112 )*

पद्य—नालगे कुड्डहु शरीरवेवाद्य नि । राळात्मने वाद्याकारा ॥
ताळि नुडिसुतिदु दु विट्टु होदरे देह* । डोल्निंददोळु विदिहुदु ॥ ११३ ॥

अर्थ-जिह्वा रूप चोप शरीर रूपी वाद्य उससे अलग आत्मा, वाद्याकार उसको बजाने वाले "आत्मा" शरीर छोड़कर निकल जाय वही (ध्येय) ढ़ोल रूपी शरीर गिर जाता है अर्थात् शरीर आत्मा से अलग हो जाता है ॥ ११३ ॥

The tongtue is the stick, the body is the drum, the player is the Parmatman *(soul)*. If soul gives up the body, then the tongue and the body both become useless. *( 113 )*

पद्य—नुडिसुव वाद्यकारनु होदमेलल्लि । कुड्डहु वाद्यगळिरुतिहुदु ॥
पिडिदु मत्तोब्बरु नुडिायेसलरिदव । गडद वाद्याविदल्ते देह ॥ ११४ ॥

वाद्यगळारारु पिडिदु बाजिसिदरे । वेद्यवेनिसि दनियहनु ॥
चोद्य वी तनुवाद्य ताळ्दोर्वगज्ञरे । भेद्य वागद ध्वनि गोडदु ॥ ११५ ॥

अर्थ--बजने वाले वाद्याकार निकल जाने से चोब और वाद्य शेप रहते हैं फिर तो कोई बजा नहीं सकता ठीक इसी प्रकार यह भीतर रहकर शरीर को बजाने (चलाने) वाला जीवात्मा निकल जाने के बाद ढ़ोल के समान यह शरीर बेकार होजाता है ॥ ११४ ॥

---

* हळे ।

अर्थ–यह शरीर एक तरह बाजे के समान है बाद्य को जबतक बजाने वाला नहीं बजाता तब तक नहीं बजता। इसी प्रकार जब तक शरीर में आत्मा नहीं है तब तक उस शरीर का कोई उपयोग नहीं हो सकता ॥ ११५ ॥

A musical instrument gives the sound when the musician plays on it otherwise not. Similarly body will function as long as the soul abides there after that it will be corpse, a dead matter. *( 114-115 )*

पद्य—नुडिय लरियद् देहव नुडियिसुवनु । नडियलरियद् देहवनु ॥
नडेयिसुवनु देहवेरवेंदु बगेयदे । केडुतिह नात्मनग्योग्यो ॥ ११६ ॥

अर्थ–न बोलने वाले शरीर को आत्मा होने से शब्द गुंजार कराने लगता है, न चलने वाले को चलाता है, ध्येय (शरीर) और आत्मा दोनों को भिन्न न समझ करके संसार दुःखी हो रहा है। भेद ज्ञान न होने के कारण शरीर के दुखी होने पर आत्मा भी दुखी हो जाती है ॥ ११६ ॥

It is the soul which make the immovable body move, it produces speech from the speechless. But when the soul leaves the body, the whole body and limbs become a dead matter, totally useless. *( 116 )*

पद्य—लोहव होकाग्नि होय्लेगेडुवुदा । लोहवनगले होय्लुंटे ॥
देहव होकिद् रात्मगे बाधेयु । देहवळिये बाधेयुंटे ॥ ११७ ॥

अर्थ–जिस समय अग्नि लोहे में प्रवेश करती है तब लोहार उसको हथौड़े से ठोकता है परन्तु जब वह अग्नि लोहे से निकल जाय तो उस समय कौन ठोकता है। उसी प्रकार से आत्मा शरीर में प्रविष्ट है उसको कौन सी बाधा है। कोई भी नहीं। आत्मा को शरीर सम्बन्धी मान कर बाधा मालूम देती है ॥ ११७ ॥

When iron is made red hot and is then hammered, it is iron which receives the blows and not the fire which is in it. Similarly when one is afflicted with misery and disease, it is his body which suffers them and not his soul which remains untouched like the fire in the iron. *( 117 )*

पद्य—होत्त देहव बरु मरण दोळ्बिट्टरे । मत्तोंदु देह मुंदहुदु ॥
होत्त देहवबिट्टु मत्तोंदु देहव । पडेदे निल्वुदु मुक्ति ॥ ११८ ॥

अर्थ–जीव वर्तमान देह को मरण के समय छोड़ देवे तो आगे कर्मानुसार फिर जन्म मरण

को प्राप्त है। इसी शरीर को छोड़कर आगे अन्य शरीर धारण न करने की अवस्था को प्राप्त करना मुक्ति है ॥ ११८ ॥

The soul leaves one body after the duration of age Karma has been completed (at death), and enters another. But if it does not enter any other body it attains Nirvana. ( 118 )

पद्य—हिडिद् देहव बिट्टु मत्तोंदु देहव । पिडियदे निलुर्देतेनलु ॥
विडदे सुज्ञानाग्निइंद् कर्मद् बेर । सुडुवुदोंदेदुपाडिदरु ॥ ११९ ॥

अर्थ–कोई प्रश्न करता है यह कथन तो सरल है परन्तु ऐसा होना कठिन है क्योंकि इस शरीर को छोड़ कर पुनः शरीर धारण न करने का क्या उपाय है ? इसका प्रत्युत्तर तो यही है कि सुज्ञान रूपी अग्नि से कर्म रूपी जड़ को जलाना यही एक सच्चा उपाय है ॥ ११९ ॥

It can very well be pointed out that it is easy to say so but it is difficult to happen like this. What could be the way in which the transmigration could be stopped. The answer to this is that the effective way to achieve this is to destroy the karmas through the fire of self contemplation. ( 119 )

पद्य—बेरु पारिद वृक्ष तन्न ता केडेवंते । क्रूर तैसज कार्मणगळा ॥
सारात्म शिखेयिंद् सुडलागि बाह्यश । रीरवळिवुदाग मुक्ति ॥ १२० ॥

अर्थ–जैसे जड़ नष्ट होने पर वृक्ष अपने आप गिर जाते हैं उसी प्रकार क्रूर–ऐसा–अनादि काल से आत्मा से लगा हुआ तेजस् और कारमान आत्म रूपी अग्नि शिखा से जलते हुये बाह्य शरीर गिर जाना यही मुक्ति है ॥ १२० ॥

When the root is destroyed, the tree falls down. Similarly when the Karma is destroyed by the fire of self contemplation, the cycle of births and death disappears and the soul attains Nirvana. ( 120 )

पद्य—आदि जिनन वाक्यविदु हंस योग नि । भेदद भक्ति सुयुक्ति ॥
भेद विज्ञानिगे गम्य भेदात्मवि । नोदिय मुंदे हाडिदरु ॥ १२१ ॥

अर्थ–यह आदिनाथ भगवान का दिव्य सन्देश है आत्मा और शरीर का भिन्न ज्ञान प्राप्त करने के लिये उपरोक्त विचारों को दृढ़ता आवश्यकीय है यह भेद विज्ञान के विचार से ही प्राप्त हो सकता है, अन्य व्यक्ति को नहीं। इस प्रकार आत्म विनोदी गायन गायकों ने महाराजा भरत के सामने गाकर सुनाया ॥ १२१ ॥

This is the hallowed message of Lord Adi Nath that the real knowledge of soul can be attained by practising discrimination between soul and non-soul. ( 121 )

पद्य—राजनागलि योगि यागलि गृहियाग । ली जिन तत्ववनरिदु ॥
श्री जिन भक्तियोळिरे मुक्ति तप्पदें । दाजानरोल्दु पाडिदरु ॥ १२२ ॥

अर्थ–तब उन लोगों ने अपने गायन में यह भी कहा कि चाहे राजा हो चाहे योगी हो अथवा गृहस्थ हो वह इस जिन तत्व को जान कर उनकी भक्ति करेगा तो उसको अवश्यमेव मुक्ति मिलेगी इसमें कोई सन्देह नहीं है ॥ १२२ ॥

It imports the power of discriminating and distinguishing the body from the soul and leads to Nirvana.

Only those persons who adopt this method, of realizing the separate existence of soul and body through self contemplation attain Nirvana.

A person may be a king, a Yogi or a house-holder. If he remains absorbed and stead fast in his devotion to Jain Bhakti he can attain Liberation in no time. ( 122 )

पद्य—हुट्टिताळे नसुनगे योगदोळु मन । दट्टिता नुडियदे चक्रि ॥
इट्ट नवरमेले तन्न कोमल हस्त । मुट्टि देवांग वस्त्र वनु ॥ १२३ ॥

गान निंदुदु गायकर मेच्चुमिगे वंदु । दानंद संदद्दु सभेगे ॥
भूनाथना स्थान दोळगेइ निल्लिगा । स्थान संथे सुगंधि ॥ १२४ ॥

अर्थ–इस प्रकार गंभीर तत्त्वपूर्ण गायकों के गान को सुनकर राजा भरत मन में अति आनन्दित हुये और मुख पर हर्षोल्लास दरशाते हुये सम्राट ने उन गायक विशारदों को बुला कर अनेक वस्तु द्रव्यादि पारतोषिक रूप में दिया ॥ १२३ ॥

अर्थ–इस प्रकार गायकों के गान कौशल से राज सभा अति आनन्दित हुई व गायन भी समाप्त होगया। महाराज भरत भी हर्षोल्लास से उस स्थान में विराज मान थे ॥ १२४ ॥

The praise and description of soul was sung in the court and it enraptured the heart of King Bharat. He distributed ample rewards to the musicians who had sung these. songs The court was then dismissed. ( 123-124 )

पद्य—ई जिन कथेयनु केळ्दिवर पाप । वीज निर्नाशन वहुदु ॥
तेजवहुदु पुण्य वहुदु मुँदोलिद्प । राजितेश्वर काणुवरु ॥ १२५ ॥

प्रेमदिंदिद नोदिदरे पाडिदरे के । ळ्दामोदवैदुंवरवरू ॥
नेमदि सुररागि नाळे श्रीमंद्र । स्वामीय काण्वरर्तियोळ्ु ॥ १२६ ॥

अभिमतसिद्धिदायक योगि नायक । उभय लावण्यवरेन्य ॥
प्रभेतोरु तेन्नांत रंगदोळ्िरु वोध । विभुवे चिदंवर पुरुपा ॥ १२७ ॥

अर्थ—इस जिनेश्वर की कथा को सुनने वाले भव्य जीवों के पाप रूपी वीज का विनाश होगा, और तेज तथा पुण्य वृद्धि होकर आगे अपराजित पद को प्राप्त होगा ॥ १२५ ॥

अर्थ—इस कथा को रुचिपूर्वक पढ़ने से तथा स्तुति को सुनने से आनन्द तथा शान्ति को प्राप्त होंगे और आगे जाकर नियम से स्वर्ग के सुख को प्राप्त होकर शीघ्र ही श्रीमंद्र स्वामी को देखेगा ॥ १२६ ॥

अर्थ—हे आर्य मत सिद्धि को देने वाले दाता और सव योगियों के नायक, उभय सिद्धि को प्राप्त करने वाले लावण्य युक्त प्रभो ! मेरे अन्तरंग में हमेशा ज्ञान रूपी प्रभा को वढ़ाते हुए हे चिदानन्द पुरुष मेरी वुद्धि को वढ़ाते रहो ॥ १२७ ॥

Those persons who will hear this glory of Raja Bharat with rapt attention will destroy the seeds of their sins, will get all the happiness and in the end attain unconquerable position *(Nirvana)*. Those who will read this with attention and recite it with devotion will have darshan of Simandhara Swami.

I pray to Lord Sidha, Niranjan Purusha, the attainer of the highest glory "Nirvana" the Teacher of all saints the bestower of all external and internal happiness, that he may bestow light in my heart and repose there till I attain Nirvana. *( 125,126, 127. )*

अर्थ—इति राज स्थान (गान, संधिः प्रथम भागस्य प्रथमो सर्गः समाप्तः ॥ १ ॥

# द्वितीय सर्ग:

पद्य—परमार्थ गुरुवे परं ज्योति रूपने । गरळ हरने भव हरने ॥
सरसदोळेनगे सन्मदोरु भव्याब्ज । तरणि निरंजन सिद्धा ॥ १ ॥

अर्थ-हे परमार्थ गुरू उत्कृष्ट ज्योति को धारण करने वाले, कर्म रूपी विष को हरने वाले भव को नष्ट करने वाले और भव्य जीवों को संसार रूपी समुद्र से पार करने वाले हैं निरञ्जन (कर्मरूपी अञ्जन को नष्ट करने वाले) सिद्ध भगवान अत्यन्त सुलभता पूर्वक मुझको सद्बुद्धि दो ॥ १ ॥

I pray to Parmarath Guru (Teacher of the path of liberation), the supreme light, the destroyer of the poison of Karmas, at whose contemplation the lotus like heart of the Bhavyas (people capable of liberation) blossoms forth, that he may bestow on me good sense without delay so that I may take up this work with ease and happiness. ( 1 )

पद्य—संगीस गोष्टि निंदुदु साहित्य सु । संगतिगेळिसि नृपेन्द्र ॥
तुँग विद्वांसर नेरवि गोय्यने तन्न । कंगळ्ळ कांति दोरिदनु ॥ २ ॥

अर्थ-चक्रवर्ती भरत जी के स्थान में अब संगीत की ध्वनि नहीं सुनाई देती । अब भरत जी की इच्छा साहित्य कला की ओर झुकी है इसलिये उन्होंने विद्वत् समाज की ओर अपनी दृष्टि फेरी ॥ २ ॥

पद्य—कविगळु हलवरुँटवर मध्यदोळोब्ब । द्विविज कलाधरनेंब ॥
कविगिद्द नवन मोगव नोडलोडना । कवि नुडिदनु भाव वरिदु ॥ ३ ॥

अर्थ-सम्राट भरत की सभा में सुकवियों की क्या कमी थी ? उन सभी कवियों के बीच में द्विविज कलाधर नाम का एक बुद्धि चतुर कवि था । जब राजा भरत की उस कवि पर दृष्टि पड़ी तब विद्वान कवि राजा के भाव को समझ कर बोलने लगा ॥ ३ ॥

After the songs had finished, Raja Bharat, who was sitting in glory surrounded by artists of high class, turned his looks to a learned person named 'Dwij Kaladhar'. This poet atonce understood the wish of the Raja, stood up and said:— ( 2-3 )

पद्य—श्री जिन चरणाब्ज सुरभि मधुव्रत । राजाधिराजाग्रगण्य ॥
राजित हंसकलानंद निनगेम । हाजयसिद्धिरस्तेंदा ॥ ४ ॥

अर्थ-कि हे राजन् तुम श्री जिनेन्द्र के चरण सेवक हो। राजा, महाराजाओं में अग्रगण्य चूड़ामाणी रत्न के समान हो, आत्म कला से आनन्दित होने वाले हो एवम् सब को आनन्दित करने वाले हो इसलिये तुम महा जय सिद्धि हो इस प्रकार से कवि ने वर्णन किया ॥ ४ ॥

"Blessings to you Rajan, whose devotion to the lotus like feet of Sidh Bhagwan is like that of a humble bee to a flower, who is the head of all princely order, and who remains enraptured in the art of soul liberation. May you achieve the highest victory." *( 4 )*

पद्य—जयसिद्धियेंवुदु वैरिभूपर नोत्ति। जयसिदरदु लौकिकार्थ ॥
भयवडिसुव काल कर्मव नोत्ति। जयसिदरदु परमार्थ ॥ ५ ॥

अर्थ-सिद्धि दो प्रकार की है एक लौकिक दूसरी पारमार्थिक सिद्धि। वैरियों का सामना कर अनेक प्रकार की चाल बाजियों व युक्तियों से जीतना यह लौकिक अर्थ सिद्धि है। अनादि काल से आत्मा के साथ सन्तान के रूप में रहकर सतत आत्मा को भयभीत करने वाले काल रूपी कर्म को स्वाधीन कर उसका सामना करके यह जीतना पारमार्थिक सिद्धि है ॥ ५ ॥

Victory is of two kinds, worldly and spiritual. The worldly victory lies in conquering the worldly foes through force, while the spiritual victory lies in vanquishing the dreadful enemy of Karmas which haunt the soul. *( 5 )*

पद्य—लौकिक जयवंतरुंदु पलंबरा। लौकिक परमार्थ वेरडा ॥
भूकांतरल्लि पडेवुदु दुर्लभ सुवे। वेक वेकद्के चक्रेश ॥ ६ ॥

अर्थ-कहीं राजा लोग लौकिक जय को प्राप्त करने वाले हैं और अनादि काल से करते आरहे हैं परन्तु हे राजन् लौकिक जय व परमार्थ जय इन दोनों जय को प्राप्त करना दुर्लभ है। क्योंकि उसके लिये विवेक व सुबुद्धि चाहिये इसलिये राजन् सुविवेक के साथ लौकिक जय व परमार्थ जय करने की शक्ति आप में ही है ॥ ६ ॥

Some Rajas achieve worldly conquests, while some spiritual victory. Those who can achieve both are very few. Only you can do this, since, oh king, for this, right knowledge is needed. *( 6 )*

पद्य—भोगविचार वेकु नृपतिगात्म। योगविचारवु वेकु ॥
राग रसिक नागवेकु भाविसे वीत। राग रसिक नागवेकु ॥ ७ ॥

अर्थ–राजा सर्वगुण सम्पन्न होना चाहिये कहावत भी है यथा राजा तथा प्रजा । यानि जैसा राजा होता है उसी प्रकार प्रजा भी होती है राजा को भोग विचार एवम् आत्म योग विचार भी होना चाहिये तथा राग रसिक भी होना चाहिये एवम् भाव पूर्वक वीतराग रसिक भी होना चाहिये ॥ ७ ॥

The Raja should be adept in both kinds of conduct, that of enjoyment of worldly pleasure and that of contemplation of the qualities of the soul. He should adopt the conduct of attachment and non-attachment to the worldly objects at the same time. *( 7 )*

पद्य—शृङ्गार कोविद् नागवेकात्म सु । संघ संमुख नागवेकु ॥
संगर संमुख नागवेकात्म यो । गांग कोविद् नागवेकु ॥ ८ ॥

अर्थ–श्रृङ्गार रसिक भी तथा अध्यात्म सम्मुख भी होना चाहिये शत्रुओं का सामना करने वाला भी होना चाहिये तथा आत्म योग प्राप्त करने में भी कुशल होना चाहिये ॥ ८ ॥

He should be an adept in Shringar Ras *(*pleasures of the senses*)* and should be expert in facing his enemies. At the same time he should enjoy the company of saints and should be the knower of the qualities of the souls. *( 8 )*

पद्य—इहलोक सुखव भोगिसवेकु नृपति यु । रसवनागवेकु धर्मदोळु ॥
बहुकांक्षेयोळु सिक्किदांतिर वेकु निः । स्पृहानागवेके देवोळगे ॥ ९ ॥

अर्थ–इह लौकिक सुख का उपभोग करते हुये धर्म में उत्सुक होना चाहिये, देखने वाले को ऐसा मालूम होना चाहिये कि संसार रूपी माया में फंसा हुआ है लेकिन हृदय में निःस्पृह होना चाहिये यानि संसारिक कर्मों को करते हुये भी संसार से विरक्त रहना चाहिये ॥ ९ ॥

He should enjoy the pleasure of the world and at the same time he should follow the *(*tenets*)* of Dharma with zeal. He should be engrossed in the worldly affairs,but should at the same time not have a heart in them. *( 9 )*

पद्य—धर्म दिंदादुदु सिरियेंदु सुखिसुत्त । धर्मव मरेयरुत्तमरु ॥
धर्म वेतरदेंदु भोग के मरुळागि । कर्मिगळा चरिसुवरु ॥ १० ॥

अर्थ–संपत्ति धर्म से ही प्राप्त होती है ऐसा निश्चय कर हमेशा धर्म में उत्सुक रहने वाला पुरुष धन्य है इसी प्रकार जो पुरुष । किसका धर्म कैसा धर्म, ऐसा ही कहकर भोग में ही रत

होकर धर्म को तिरस्कार करने वाले मूर्ख लोग सतत संसार रूपी समुद्र में मग्न होकर दुख रूपी समुद्र में गोता खाते रहते हैं ॥ १० ॥

It is the Dharma which is the bestower of wealth. This should always be borne in mind and the dictates of Dharma should be followed with zeal. But there are people who flout the principles of Dharma and plunge themselves into worldly pleasures. They suffer the pain of endless births and deaths. ( 10 )

पद्य—कोडवेकु कोडुवल्लि पात्रवरियवेकु । नुडिवेकु मौनवू वेकु ॥
वडवरंतिरवेकु प्रभुविनंतिरवेकु । नडेयिदु जाति चत्रिवर ॥ ११ ॥
प्रजेयरिवारक्के हितनंते वैरि भू । भुजरिगे भुजगेंद्रनंते ॥
निजगुरुविगे भृत्यनंते धार्मिकरिगे । निजबंधुवागिर वेकु ॥ १२ ॥

अर्थ–हे राजन् समयानुसार पात्र अपात्र विचार कर अनुकूल दान भी देना चाहिये एवम् पड़ने पर मौनव्रत भी धारण करना चाहिये, तथा समयानुकूल ही बात चीत करनी चाहिये । साथ ही साथ गरीब बनकर भी रहे और राजा के समान भी रहे । ये ही क्षत्रियों के चिन्ह ११ ॥ *

---

* भावार्थ- पात्र तीन प्रकार के होते हैं उत्तम–मध्यम और जघन्य ।

उत्तम–दिगम्बर मुनि सर्व संघ परित्याग और संसारी व्यसन वासनाओं से रहित ध्यान एवम् अध्ययन में लीन आत्मा व शरीर दोनों को भिन्न मानकर अपने आत्म तत्त्व में रुचि रखने वाले तथा आत्म साधन के लिये शरीर रक्षा के निमित्त अपेक्षा रहित अभक्ष्य रहित शुद्ध आहार शास्त्रोक्त विधि से अनुकूल श्रावक अपने निमत्त तैयार किए हुए अन्न श्रीमन्त और गरीब दोनों समान मानकर एवम् सरस नीरस का भी भाव नहीं रखते हुये मधुकरी पूर्वक यानि कमल में रहने वाले भौंरा के समान कमल को तकलीफ न पहुँचाते हुये रस चूसने के समान उसी प्रकार दिगम्बर साधु उदर शान्ति के निमित्त श्रावक के घर जाकर उनको हर्षित करते हुये अपने करतल रूपी पात्र में रखे हुये भोजन को शान्ति पूर्वक लेते हुये आत्म साधन करने वाले दिगम्बर साधु ऐसे उत्तम पात्र कहलाते हैं ॥

मध्यम पात्रः—ऐलक, क्षुल्लक, ब्रह्मचारी मध्यम पात्र कहलाते हैं ।

जघन्य पात्रः—सम्यक् दृष्टी, श्रावक धर्म में श्रद्धा रखने वाले तथा देव,गुरु,शास्त्र,इनमें श्रद्धा रखने वाले को जघन्य पात्र कहते हैं । इन तीनों को छोड़ कर बाकी सभी अपात्र हैं जो ऐसे

अपात्रः–संयम से रहित, व्यसनों से परिपूर्ण ( रति ) जीव की हिंसा को धर्म मानने वाले, कुदेव, कुगुरु, कुशास्त्र को पूजने वाले ऐसों को दान देना अपात्रता है । इसलिये पात्र अपात्र का विचार

अर्थः-राजा, प्रजापरिवार के हित करने वाले हों और वैरी शत्रु राजाओं के प्रति शूरवीर तथा भुजगेंद्र के समान होकर रहना चाहिये अपने गुरु तथा भगवान के सामने सेवक के समान रहे और धार्मिक लोगों के प्रति बंधुओं का नाता रक्खे ॥ १२ ॥ *

Charity should be given where it is well deserved and should not be given where it is not deserved. Charity should be given to a person who deserves it and should not be given to a person who does not deserve it.

One should observe silence and should also speak ( silence should be observed where one has to talk to an idiot or a fool ). One should be humble like a poor person and should at the same time be like a king, These are the sings of a Kshatttriya. He should be a patron of his family and people and he should be as fierce as angry python to his enemies.

He should be a servant to his teacher and brother to his co-religionist. ( 11-12 )

---

कर दान देना चाहिये। मूर्ख धर्म हानि (अधर्माचरण करने वाला) हठ्ठी ऐसे लोगों से मौन धार्मिक व विद्वान लोगों के सामने भाई के समान और अपनी प्रजा, परिवार की रक्षा के लिये तथा दुःखों का निवारण करने के लिये राजा के समान रहना चाहिये। यह एक राजनीति का लक्षण है॥ ११ ॥

* कहा भी हैः--

राजन्दु धुक्षसि यदि क्षिति धेनुमेनां। तेनाद्य वत्समिव लोक ममुँ पुवाण ॥
तस्मिश्च सम्यगनिशं परिपोष्यमाणे। नाना फलैः फलति कल्प लतेव भूमिः ॥

अर्थः-हे राजा यदि तुम पृथ्वी रूपी गाय को दुहना चाहते हो तो प्रजा रूपी बछड़े का पालन करो। यदि तुम प्रजा रूपी बछड़े का अच्छी तरह पोषण करोगे तो पृथ्वी स्वर्गीय कल्पलता की तरह आपको नाना प्रकार के फल देगी।

जो राजा प्रजा का अच्छी तरह से पालन करता है उसके सारे मनोरथ पूर्ण होते हैं। अगर राजा अत्याचारी व अन्यायी होता है एवम् प्रजा के भरण पोषण की फिक्र भी नहीं करता तो उस राजा की प्रजा निश्चय ही से नाश हो जाती है।

प्रजा के नष्ट या दरिद्र होने से राजा भी नष्ट हो जाता है उसका द्रव्य भन्डार धन-धान्य क्षय होकर खजाने में चूहे दन्ड पेलते हैं जो राजा अपनी समृद्धि की वृद्धि करना चाहे तो वह दत्त-चित्त होकर, प्रजा पालन को ही अपना मुख्य कर्त्तव्य समझे।

कहिये पाठक वृंदः-ऐसे राजा ( राष्ट्रपति ) आपके नजरों में कहाँ कहाँ और कितने हैं? कितने राजा आज एक गुना कर लेकर सहस्र गुना प्रदान कर रहे हैं एवम् कितने राजा प्रजा का पुत्रवत् पालन कर रहे हैं?

पद्य—परवेंगळिगे हेडि कदनक्के कडुगुलि । परमतक्कोडंवडे मूर्ख ॥
अरुह नागम दोळ्चिंगनात्म कलेयोळु । सरसनागिरवेकु नृपति ॥ १३ ॥

अर्थ-पर स्त्री के लिये डर कर रहना चाहिये शत्रुओं के लिये शूर वीर महा पराक्रमशाली हो कर रहना चाहिये मिथ्यामत को ग्रहण करने का प्रसंग आजाय तो मूर्ख वन जाय भगवान जिनेश्वर के आगम में प्रीति और अपनी आत्म कला में हमेशा आनन्द मानना यही क्षत्री राजा का चिन्ह है ॥ १३ ॥

He should be like a coward and eunuch for the wives of the other persons, while he should be brave and manly for enemies. He should act like a fool in accepting wrong doctrine but should be wise in accepting the religion of Arhant. These are the real signs of a king. ( 13 )

पद्य—हवणिसि कोळ्ळवेकिंद्रिय वर्गव । नविचळनागिरवेकु ॥
भुवनकिं दिनराय स्वर्ग के नाळिन । दिविजेंद्र नेनिसिर वेकु ॥ १४ ॥

अर्थ-हमेशा अपने पाँचों कर्मेन्द्रियों से अविचल रहे यानि चञ्चलता रहित रहे और (आज) वर्तमान इस छःहों खण्ड पृथ्वी का राजा वन कर रहना चाहिये, कल ( भविष्य ) अगाड़ी को स्वर्ग के देवेन्द्र पद को प्राप्त करके देवेन्द्र वने इस तरह से राजा अपना वर्ताव ( इच्छा ) रक्खे यह भी राजनीति का लक्षण है ॥ १४ ॥

---

महाराज भरत किस प्रकार प्रजा का पालन करते थे और उस समय का भारत कैसा वैभववान व कीर्तिशाली था अब भी सम्राट भरत की नीति प्रजा पालन में अपनाई जाय तो भारतवर्ष उसी प्रकार फल फूल सकता है। हाँ इतना अवश्य है कि राजनीति सदा एक सी नहीं रहती कभी कभी कूट नीति से भी काम लेना पड़ता है। राजा की नीति वेश्या की तरह अनेक रूप धारण करने वाली होती है। कहीं राजा सत्य वोलता है तो कहीं मिथ्या भी वोलता है कहीं कठोर भाषण करता है तो कहीं कोमल कहीं हाव-भावसे काम लेना पड़ता है तो कहीं दमन नीतिसे भी यानि साम-दाम- दन्ड-भेद ये नीतियां राजा में होना आवश्यकीय है तब कहीं शासन सूत्र ठीक ढंग से चलाया जा सकता है पहिले राजा का आस्तिक सत्य दया मय सहित अहिंसा धर्म में होना वाद में नीतिवान होकर अपनी प्रजा में पुत्रवत् निगाह रखते हुये सन्मार्ग की ओर लेजाने वाली योजना करते हुये उन्मार्ग (कुमार्ग) से वचाने की चेष्टा करे अगर कोई अन्य शत्रु अन्याय पूर्वक आकर अपनी प्रजा पर अथवा राज्य पर आक्रमण करे तो तत्काल उस शत्रु को पहिले शान्ति पूर्वक समझाये न माने तो युद्ध द्वारा हराकर ठीक रास्ते पर लावे यानि वाहुबल के द्वारा शत्रु को पराजित करे यह भी एक राजनीति है ॥ १२ ॥

One should always remain unmoved and unaffected by the five senses. A king should act in such a manner that he should be the conqueror of the whole world in this birth and the king of heavens in the next. ( 14 )

पद्य—एरळे मीनाने पतंग तुविगळु का । तरसि योंदोंदिंद्रिय दोळु ॥
परिभव वडेदविन्नैं दिंद्रियके सिक्कि । दरसु केडवुडाव चोद्य ॥ १५ ॥

अर्थ–हिरन, मछली, पतंग; भौंरा, हाथी यह पाँचों जीव एक २ इन्द्रिय के आधीन होकर और अपने आस्तित्व को खोकर नष्ट हो जाते हैं, तव पाँचों इन्द्रियों के आधीन हुये मनुष्य किस अवस्था को प्राप्त होंगे ॥ १५ ॥ *

Each of the five animals deer, fish, moth, bee, elephant loses its life under the influence of one sense only, then what will be the condition of a human being who is influenced by all the five senses. ( 15 )

पद्य—ज्ञानसून्यन पंचेद्रिय पंचाग्नि । ज्ञानिइन्द्रिय पंचरत्न ॥
ज्ञानविल्लदे भोगिसुव भोगि भवरोगि । ज्ञानविडिद् भोगि योगि ॥ १६ ॥

---

* भावार्थः–कहा भी है–

इयं वाला मां प्रत्यनवरत मिन्दी वरदल । प्रभा चोरं चक्षुः क्षिपति किमभि प्रेत मनया ॥
गतो मोहोऽस्माकं स्मर कुसुम वाण व्यतिकर । ज्वलज्ज्वाला शान्ता तदपि न वराकी विरमति ॥

सुरूपा, तरुणी, कोमलाङ्गी, युवती नेत्रोंके कटाक्ष से निकले हुये कटाक्ष वाणों को मारती है, अब तो मेरा मोह जाता रहा है, काम के पुष्प वाणों से निकली हुई आग की ज्वाला शान्ति होगई है, आश्चर्य है कि अब तक भी यह मूर्खा वाला अपनी कोशिशों से वाज़ नहीं आती ।

सारांश यह है कि जिनका मोह जाल कट जाता है और जिनकी विषय वासना बुझ जाती है जो स्त्रियों की असलियत जान लेते हैं और जो उनको नर्क की निशानी समझते हैं उन महापुरुषों पर स्त्रियों के कटाक्ष वाण असर नहीं करते; सारांश यह है कि तत्व वित्त लोग उनके जाल में नहीं फंसते । जैसे हिरन गायन के वशीभूत होकर नष्टता को प्राप्त होता है, और जैसे जिह्वा इन्द्री के वशीभूत होकर मछली अपनी जान खो वैठती है और हाथी भी स्पर्शेन्द्रिय के वशीभूत हो कामातुर होकर गड्ढे में गिर पड़ता है जैसे पतङ्ग, रूप के वशीभूत होकर चक्षु इन्द्रिय द्वारा दीपक से प्रेम के कारण नष्ट हो जाते हैं और भौंरा घ्राणेन्द्रिय के वशीभूत होकर कमल में वन्द हो जाता है । अर्थात् उपरोक्त जीव एक एक इन्द्रिय के वश में होकर नष्टता को प्राप्त हो जाते हैं ।

अतएव जो राजा पांचों इन्द्रियों के वशीभूत हो जाता है तो उसके नष्ट होने में क्या देर लगती है ? अर्थात् अवश्यमेव नष्ट हो जाता है ॥ १५ ॥

अर्थ–अविवेकी मनुष्य के लिए पांचों इन्द्रियां पंचाग्नि के समान है इसलिए वह मनुष्य इन्द्रियों के वशीभूत होकर स्वयं नष्टता को प्राप्त होता है। विवेकी के लिए पांच इन्द्रियां, पंच-रत्न के समान हैं। ज्ञान शून्य होकर विषयों को भोगने वाले भोगी नहीं बल्कि भवरोगी हैं। विवेक सहित भोगने वाले लोग भोगी नहीं बल्कि विषयों को भोगते हुए भी योगी हैं ॥ १६ ॥

People who have no right knowledge indulge in sense pleasures and suffer from the disease of transmigration and those who indulge in them with right knowledge are yogis. ( 16 )

पद्य—ज्ञानिय मुट्टलम्मदु कर्मवेन्नला । ज्ञान तानावु दें देनलु ॥
ज्ञानवे नानु शरीर नानल्लेंब । मानस दनु भवनल्ते ॥ १७ ॥

/ अर्थ–कर्म अज्ञानी को स्पर्श करता है। ज्ञानी को स्पर्श करने का साहस कर्म को नहीं है। वह ज्ञान कहाँ है ? इति पृश्ने, मैं ही तो ज्ञान स्वरूप हूं। मैं शरीर के स्वरूप में नहीं हूं। इस प्रकार से विचार शील विवेकी मनुष्यों के लिए मानसिक अनुभव की वस्तु है ॥ १७ ॥

A person with right knowledge is not bound and touched by karmas and he knows that he and his body are quite different. ( 17 )

पद्य—बाह्य विज्ञान वेंदुदंतरंग सं । ग्राह्य विज्ञानवेंदुं ॥
बाह्यदरिके बाह्य तन्नरिवुदु नि । बाह्यांतरग विज्ञान ॥ १८ ॥

अर्थ–हे राजन् ! विज्ञान दो प्रकार का है एक बाह्य विज्ञान दूसरा अन्तरंग विज्ञान। बाह्य विषयों के जानने वाले (आत्मा से भिन्न) सभी बाह्य विज्ञान कहलाते हैं और अपनी आत्मा को जानना अन्तरंग विज्ञान है ॥ १८ ॥

Rajan ! knowledge is of two kinds, External and Internal. The knowledge of everything other than soul is external knowledge, while the knowledge of soul is internal knowledge. ( 18 )

पद्य—रत्नपरीक्षे गजाश्व परीक्षे य । यत्नि से बाह्य विज्ञान ॥
रत्नत्रय रूपात्म नेंदरिवुदु । नूत्नांतरंग विज्ञान ॥ १९ ॥

अर्थ–जगत में रत्न परीक्षा करने के लिए प्रयत्न करना व हाथी-घोड़े आदि की परीक्षा करने को सीखना यह भी एक बाह्यकला है। आत्मा सम्यक् दर्शन, सम्यक् ज्ञान, सम्यक् चारित्र 'रत्नत्रय स्वरूप' हैं अतः उन रत्नों की परीक्षा कर पहिचानना बड़ा कठिन कार्य है। इसको ही अन्तरंग विज्ञान कहते हैं। इसको ही जानने से आत्म कल्याण होता है ॥ १९ ॥

To test external objects, such as jewels, elephants etc. in a practical manner is external art. But to test the three jewels, viz. right faith, right knowledge, right conduct for the realization of soul is internal art. ( 19 )

पद्य—मदनागम वैद्य यंत्र तंत्रगळ सं । पद्वेल्ल वाह्य विज्ञान ॥
सदमल रूपनेंदात्मन नेनेवुदु । विदितांतरंग विज्ञान ॥ २० ॥
गणित भरत शास्त्र पंचाग वस्तु ल । क्षणवेल्ल वाह्य विज्ञान ॥
गुणगुणि योडगूडि तन्न ता नरिवुदु । प्रगुतांतरंगविज्ञान ॥ २१ ॥

अर्थ–कामशास्त्र, आयुर्वेद, मन्त्र, तन्त्र, गणित, संगीत तथा ज्योतिष ये सभी शास्त्र वाह्य विज्ञान के हैं क्योंकि इन शास्त्रों के ज्ञान से मनुष्य को शरीर पोषण करने का उपाय ज्ञात होता है परन्तु आत्मा निर्मल स्वरूप है उसके निर्मल गुणों में कोई भिन्नता नहीं है। ऐसा समझ कर उसी का विचार करना आन्तरिक विज्ञान है यही ग्राह्य है ॥ २० ॥

अर्थ–गणित शास्त्र, भारत शास्त्र पञ्चाङ्ग तथा वस्तु लक्षण ये सभी वाह्य विज्ञान हैं, गुण और गुणी सहित अपने आप अपनी आत्मा को जानना ये अन्तरंग विज्ञान हैं ॥ २१ ॥

Sexual science, music, medicine, mathematics, astromomy, Politics are instances of external knowledge as they effect the body of a person; while to think of soul's attributes is internal knowledge. ( 20-21 )

पद्य—छंदोलँकारं काव्य नाटक शास्त्र । संदोह वाह्यविज्ञान ॥
दंदुग वळिदात्म तत्ववनरिवुद । दोंदंतरंग विज्ञान ॥ २२ ॥
वेदपुराण तर्कागमदरिके मुँ । तादुदु वाह्य विज्ञान ॥
भेदिसि तन्नध्यात्म नोळरिवुदु । भेदांत रंग विज्ञान ॥ २३ ॥

अर्थ–छन्द, अलंकार, काव्य, नाटक इत्यादि को जानना भी वाह्य विज्ञान है संसार से भिन्न तथा अपने शरीर से भिन्न आत्मा को जानना व समझना यह अन्तरंग विज्ञान है ॥ २२ ॥

अर्थ–वेद, पुराण, तर्क, आगम को जानना भी वाह्य विज्ञान है। भेद ज्ञान के द्वारा अपनी आत्मा को अलग मानना यह भी भेद अन्तरंग विज्ञान है ॥ २३ ॥

The knowledge of poetry, drama, vedas, purans, logic, sacred books is external knowledge. To realize and discriminate the soul from the body is internal knowledge. ( 22-23 )

पद्य—हिंदे हलवु जन्मदोळु वाह्य विज्ञान । वंदुदु होदुदेल्लरिगे ॥
वंदंतरंग विज्ञान वारिगु मुन्न । संदिसितिल्ल राजेंद्र ॥ २४ ॥

अर्थ-पहिले अनेक जन्मों से सभी मनुष्यों को वाह्य विज्ञान प्राप्त हुआ भी है और है भी परन्तु हे राजन्! अभी तक अन्तरंग विज्ञान किसी को हुआ भी नहीं है और है भी नहीं ॥ २४ ॥

Persons have acquired external knowledge for several births past and still possess it. But few have acquired the internal knowledge. ( 24 )

पद्य—सामान्य वल्लंतरंग विज्ञान म । हा मुक्ति पदकदु बीजा ॥
कामित वीवुदु सुरतरु सुरभि चिं । ता मणि पासटियल्लदके ॥ २५ ॥

अर्थ-ये अन्तरंग विज्ञान सामान्य ज्ञान नहीं है मोक्षपद के लिए मुख्य कारण है वह अनुचित नहीं है मनोरथ को पूर्ण करता है, कल्पवृक्ष व चिन्तामणि तथा कामधेनु भी उसकी बराबरी नहीं कर सकते। लोक में कोई भी वस्तु उसके समान नहीं है ॥ २५ ॥

This internal knowledge is not ordinary knowledge. It is stepping stone to the liberation (Moksha). There is nothing to match it in this world neither "Kalap Tree" Chintamani jewel nor "Kamdhanu". ( 25 )

पद्य—दोरेगंत रंग विज्ञान निश्चलवागि । दोरे कोंडरा दोरे गिन्नु ॥
दोरे युंटे धरेगिंदिनरसु स्वर्गके नाळि । नरसु मुक्तिगे मुंदनरसु ॥ २६ ॥

अर्थ-हे राजन्! जिस राजा को वह अलौकिक ज्ञान प्राप्त होता है उसके विषय में कहना ही क्या है, आज इस भूमण्डल का राजा है तो कल स्वर्ग का अधिपति होगा तो परसों मुक्ति रूप साम्राज्य का अधिपति होगा ॥ २६ ॥

O, Rajan, a king who acquires this wonderful knowledge is a king today, will be king of heavens tomorrow and the day after he will acquire the kingdom of Moksha. ( 26 )

पद्य—सिरिगुब्ब नेडरिगे तग्गनात्मज्ञानि । परिहास गोष्टि गेळ्गनु ॥
हरवरियागि नुडियनु (धैर्यदोळु) मं । दर दंतिहनु राजेंद्र ॥ २७ ॥

अर्थ-हे राजन्! आत्म विज्ञानी सम्पत्ति से मदोन्मत्त नहीं होता व मानियों के आधीन नहीं होता, क्षुद्र मनुष्य की हंसी से संतुष्ट नहीं होगा, गम्भीरता हीन बातों को नहीं करेगा विशेष क्या वह मेरु पर्वत के समान अकम्पित धैर्यवान रहेगा ॥ २७ ॥

O. Rajan, a person with right knowledge has no pride of wealth and never cares about any proud person. He does not mock at persons of low position, is sober and never loses his nerves in times of even serious calamities. ( 27 )

पद्य—इंद्रीय सुख दोळ्ासक्त नागनुदे । वेंद्रन सिरीगे कणिणडनु ॥
इंद्रीय दनुभवदोळगी हनहुडु यो । गींद्र व्रतोगे मेच्चु तिहनु ॥ २८ ॥

अर्थ-इन्द्रियों के सुख में आसक्त नहीं होगा । देवेन्द्र की सम्पत्ति भी उसकी दृष्टि में तुच्छ रहेगी । इन्द्रियों के सुख का अनुभव करते हुए भी वह योगेन्द्र वृत्ति की अधिक कामना करता रहेगा ॥ २८ ॥

Such a person will never feel attachment to sense pleasures, even the wealth of the king of heavens will have no attraction for him. He will have his attention stadfastly fixed on the realization of soul although engrossed in sense pleasure. ( 28 )

पद्य—हंस * निरीक्षण दिंदुम्मि दमृतव । हंसनंतीटि दणिवंनु ॥
संसार सुख वनु दासी नभावाव । तंस दोळनु भविसुवनु ॥ २९ ॥

अर्थ-हंस पक्षी जैसे क्षीर समुद्र का निरीक्षण करके उसमें से क्षीर रूपी दुग्ध का पान करता है ऐसे ही ज्ञानी पुरुष भी अपने आप में हंस के समान आत्मरूपी अमृत स्वरूप रस का पान करता है और आनन्दित रहता है ॥ २९ ॥

The swan separates the milk from water and drinks it. So does the person with the right knowledge. He derives joy from soul contemplation although engrossed in sense pleasures. ( 29 )

पद्य—अडिगडी गात्म तत्व दोळिदु कर्मव । केडिसुतीहनु किरीदागी ॥
कडु सँयमि यगी मुक्ति गैदुवनेंब । द्रढ विरुतीहुदेदेयोळगे ॥ ३० ॥

अर्थ-वारम्वार आत्म चिन्तन करने से क्रम क्रम से कर्म से निर्जर होते हुये अन्त में उत्तम संयमी वनकर मोक्ष को प्राप्त होंगे ऐसा दृढ़ निश्चय होता है ॥ ३० ॥

Such a person is sure to attain moksha who by regulating selfcontemplation gradually sheds karmas. ( 30 )

---

* हंस निरीक्षणा मृत वणिगळ राज ।

पद्य—आगाग देह वेरात्म वेरंदुवि । भागीसी तन्न ता नेम्मी ॥
भोगि सीद्रे कर्म वंध विल्लागीया । भोगी तानेयोगी यल्त्ते ॥ ३१ ॥

अर्थ—समय, समय में जो व्यक्ति वार वार ध्येय और आत्मा को भिन्न रूप में अनुभव कर स्वरूप को भोगता है उसको कर्म वन्ध नहीं होता वह तो भोगी होते हुए भी योगी के समान नहीं है क्या ? अवश्य योगी ही समझना चाहिए ॥ ३१ ॥

A person who every moment discriminates between body and soul does not bind karmas. He is a saint *(yogi)* inspite of being a "bhogi" enjoyer of worldly pleasures. ( 31 )

पद्य—भूमीयोल्गे ङ्कल्व लोह मखिवडिवुदु । हेममखिवडुवदे नृपति ॥
कामिसी भोगि सुवगे कर्मवंध नि । स्के: भोगिगे वंघउँटे ॥ ३२ ॥

अर्थ—हे राजन् ! जमीन में गड़े हुए लोहे में जंग लगता है किन्तु वह जंग सोने में भी लगता है क्या ? नहीं । इसी प्रकार अविवेकी भोगियों को कर्म का वन्ध होता है, विवेकियों को कभी भी कर्म का वन्ध नहीं होता । इस प्रकार से भोगी दो प्रकार का होता है एक सकाम भोगी और एक निष्काम भोगी । सकाम भोगी कर्म वन्धन में फंस जाता है और निष्काम भोगी कर्म वन्धन में नहीं फँसता ॥ ३२ ॥

O, Rajan, Iron gets rusted if buried under ground, but this is not the case with gold. Similiarly, a person who has not acquired right knowledge binds karmas while enjoying worldly pleasures, but one with right knowledge does not bind karmas although he may look engrossed in sense pleasures. The former enjoys sense pleasures with a feeling of attachment; while the latter does so with an absence of such a feeling. ( 32 )

पद्य—हुरिदु वित्तिद वीज मोल्वेवुदेरागां* । कुरव केडसिदात्मनेदि ॥
वर भोग दोल्डिद्रेनल्लि मुंदे नि । प्डुर कर्मदुत्पत्तियुंटे ॥ ३३ ॥

अर्थ—क्या दग्ध वीज वोया हुआ कहीं उगने में समर्थ हो सकता है ? कभी नहीं । क्योंकि उसकी अंकुरोत्पत्ति की शक्ति नष्ट हो चुकी है उसी प्रकार कर्मवन्ध रूपी अंकुर के लिये वीज रूपी राग को यदि पहले ही नष्ट कर दिया जाय तो फिर क्या उसकी उत्पत्ति आगे हो सकती है ? अर्थात् नहीं । निष्काम भोगी आत्म ज्ञानी को किसी भी वस्तु में राग नहीं रहता, इस लिए विकार मय संसार में रहते हुये भी उसको विकारों का प्रभाव नहीं होता ॥ ३३ ॥

* विषयव । तुरुहि केडिसि यात्मयोगि ॥

A roasted seed does not sprout forth as its power of production has been destroyed by heat. Similarly if the feeling of attachment towards worldly pleasures is first destroyed, there will be no binding of karmas. ( 33 )

पद्य—नाग लोक दोळिद्देरेनु गुरुत्मगे । नागर बाधेलगळुंटे ॥
भोगदोळिद्देनात्म विज्ञानिगे । भोगदिंदिह कर्मवुंटे ॥ ३४ ॥
तुडुकरेल्लर कोल्व विषविदु सिद्ध गा । रुडिगन कोल्लुवदे चक्रि ॥
पोडवियोळेल्लर केडिसुविंद्रियसुख । केडिसबल्लुदे तत्व रतना ॥ ३५ ॥

अर्थ—क्या गरुड़ को नाग लोक में रहने पर सर्पों की बाधा हो सकती है? नहीं। इसी प्रकार भोगों के बीच में रहते हुये भी आत्म विज्ञानी को भोगों का बन्ध होसकता है क्या? अर्थात् नहीं। हे राजन्! यही दशा आपकी भी कही जा सकती है। विष को लोक में सभी को मारने की शक्ति है किन्तु जिसके पास गरुड़ मंत्र सिद्ध है क्या उसका विष कुछ बिगाड़ सकता है क्या? अर्थात् नहीं। इसी प्रकार इन्द्रिय जनित विषय सुख जगत को भी दुःख देता है। परन्तु आत्म विज्ञानी का कुछ बिगाड़ सकता है क्या? कदापि नहीं॥ ३४ ॥ ३५ ॥

Snakes can not harm Garud even in their own snakes land. Similiarly a person with right knowledge can not be affected by bondage of karmas even though engrossed in worldly pleasures. This applies to you Rajan.

Poison kills all others in the world but those who have acquired the knowledge of removing poison are not affected by poison. Sense pleasures inflict miseries on the world but can do no injury toone who has realised soul. ( 34-35 )

पद्य—अच्च नाभिय मेदु निर्विषसिद्धता । नच्चुगगोळ्ळदिर्पंते ॥
निच्च भोगदोळिद्देनात्म विज्ञानि । सच्चिदानंदनागिहनु ॥ ३६ ॥

अर्थ-मैं विष के बीच में रहते हुये भी निर्विष सिद्ध हूं यानि विष का स्पर्श होने पर भी निर्विष रूप हूं। उसी प्रकार नित्य भोग वासना में रहते हुये भी आत्म विज्ञानी होकर भोग भोगते हुये अपने आप सच्चिदानन्द स्वरूप आत्मा में आनन्दित रहते हैं॥ ३६ ॥

Persons with right knowledge of self remain absorbed in the bliss of soul although living in the midst of the poison of sense pleasures and enjoying these. ( 36 )

पद्य—निन्न वर्तनविदु परमरहस्य विं । दिनोव्बरोळु कारणोडिल्ल ॥
निन्न नडेय निन्न नुडिय निन्नोळे कंडु । निन्न मुंदोदिदेनरसा ॥ ३७ ॥

अर्थ–हे ! राजन् (भरत) आपकी वृत्ति की तरह अन्य राजे नहीं है आपकी वृत्ति आपकी बात, आप में ही देखकर हे पट खण्ड के अधिपति मैंने यह बात आपसे निवेदन की है इसके अलावा राजाओं के सर्व गुण जो होते हैं वे सब आप में विद्यमान है। जो मार्ग प्रदर्शन मैंने आपके अन्दर देखे है वे सभी मोक्ष मार्ग के देने वाले हैं ॥ ३७ ॥

O Rajen, other kings are not like you. You possess all the qualities of the king but in addition you have special attribute of soul contemplation which will lead you to moksha. *( 37 )*

पद्य—अरसिगे मेच्चादुददने लेसेंदेल्ल । रोरेय वेकेंबेंदवल्ल ॥
भरतेश निन्न वर्तनविदु तत्वद । तिरुळे निश्चय मोक्षमार्ग ॥ ३८ ॥

अर्थ–क्योंकि राजा से मुझे कुछ प्राप्त हो इस लक्ष्य से मैं गुणानुवाद नहीं कर रहा हूं बल्कि मैंने आपके सद्गुण व आत्म तत्त्व में तल्लीन जो कि मोक्ष मार्ग का देने वाला है इनको आप में निश्चय से देखते हुये उपरोक्त बातें कहीं ॥३८ ॥

I have not sung your praise for any reward or other gift. I have merely stated the attributes as I see in you. *( 38 )*

पद्य—होरगेल्लव तोरेदोळगे निर्मलवागि । मेरेववरुंटु लोकदोळु ॥
होरगेल्ल विद्दोळगेनु विल्लेने वच्च । वरिदादराह निन्नंते ॥ ३९ ॥

अर्थ–हे राजन् ! लोक में ऐसे बहुत से योगी होंगे जो सम्पूर्ण भोग का त्याग कर अन्तरंग में निर्मल आत्मा का दर्शन करते हैं परन्तु अतुल ऐश्वर्य रखते हुये भी अन्तरंग में अकिंचन तुल्य निर्मोही होकर आत्माऽनुभव करने वाले आप सरीखे कितने हैं ॥ ३९ ॥

O Rajan, there must be numerous saints in the would who have given up all worldly pleasures and possessions and realize their inner-self. But there will be few who like you possess all the glory of the worldly possessions and still are able to realize their inner-self. *( 39 )*

पद्य—ई सिरि ई सोबगी प्रायदोळु वुदे । यीसर वाग देन्चेच ॥
आ सिद्धपदविगे कण्णट्ट तत्व वि । लासियारम्म निन्नंते ॥ ४० ॥

अर्थ–लोक में सम्पत्ति, शरीर सौन्दर्य, यौवन व अधिकार ये सब प्रायः मनुष्य को अभिमान के पर्वत पर चढ़ाकर अवनति के गड्ढे में गिराने के साधक हैं। परन्तु हे भरतेश! इनमें से आपको किसकी कमी है। फिर भी आप अविवेकी नहीं है इन सब बातों में पूर्णतः होते हुये भी आप की दृष्टि सिद्धालय की ओर लगी हुई है अतः आपके सदृश्य तत्त्व अभिलाषी कौन है॥ ४० ॥

Wealth, body, beauty, youth and power take persons to the summit of pride and later push them into the abyss of degeneration and cause their downfall.

But Rajan, you possess all these but still you have not been affected by them, Your attention is concentrated on Moksha. These things have no significance to you. *( 40 )*

पद्य—इवननवन गेल्व रा्तु दुपायवें । दव नियोळ्केणि सुवरुंडु ॥
जवने जयसुवरुपायवेनेंदेंव । भुवनेशरुंटे निन्नंते ॥ ४१ ॥

अर्थ–अमुक मेरे शत्रु हैं उनको मैं कैसे जीतूं और अमुक शत्रु को जीतने का क्या उपाय है इस प्रकार से विचार करने वाले लोक में बहुत हैं, परन्तु आप के समान कितने हैं? ॥ ४१ ॥

Such kings are many who remain occupied in spotting their enemies and devising ways and means to vanquish them, but those who apply their minds to the problem of conquering deaths and births are hardly any one except you. *( 41 )*

पद्य—गाण मद्ळे ताळलयके नर्तिप मंद । यानेगे शिरद कुंभदोळु ॥
ध्यान विप्पंते ध्यानदोळिदुं मुक्ति सं । धानदोळगे निन्ननेनहु ॥ ४२ ॥

अर्थ–जिस प्रकार एक नर्तकी अपने मस्तक पर घड़े को रखकर नृत्य कर रही हो और नृत्य करते समय गायन ताल लय आदि को भंग न होने देकर ये सब बातें होते हुये भी उसकी मुख की दृष्टि यह रहती है कि मस्तक पर रक्खा हुआ घड़ा गिर न पड़े। इसी प्रकार हे राजन्? समस्त राज योग को सम्हालते हुये भी आप की मुख की दृष्टि मोक्ष मार्ग की ओर है॥ ४२ ॥

With a pot balanced on her head just as a dancer dances to the tune of musical instruments, but keeps her attention fixed on the pot lest it might fall down, so do you Rajan keep your attention fixed on moksha inspite of being engrossed in the affairs of the state. *( 42 )*

पद्य—पटगार नुरे सूत्र विडिदिद्दरा गाळि । पट गगनदोळाडुवंते ॥
कुटिलवल्लात्म निन्न'ग दोळ्दिदु' सं । घटिसि मुक्तियोळ्दे बुद्धि ॥ ४३ ॥

अर्थ-जिस समय बालक आकाश में पतंग उड़ाता है उस समय पतंग की डोर को अपने हाथ में रखता है यदि उस डोर को हाथ में न रक्खे तो न जाने पतंग किधर उड़ कर चली जाय। इसलिये हे राजन्! अपने चित्त को पतंग की डोर की तरह अपने वश में रख कर सर्वदा अपने मन को मोक्ष मार्ग की ओर लगावे ॥ ४३ ॥

Just as a kite flier controls the movement of the kite through the thread, so do you Rajan control the fickleness of the mind through self contemplation. ( 43 )

पद्य—घळिगे वट्टल निक्कि दवनोंदु कथेयहुँ । कोळ्लन्यरिगे हेळुतिदु' ॥
घळिगे वट्टल नोट केडदंते निन्नात्म । नोळु तागुतिदे निन्ननेनहु ॥ ४४ ॥

अर्थ-घटिका यन्त्र को देखने के लिये जो आदमी बैठा है वह निद्रा आने पर दूसरों से कथा कहलवाकर स्वयं हुँकार करते हुये भी उस घटिका यन्त्र से अपनी दृष्टि को नहीं हटाता है उसी प्रकार आत्म तत्त्व ज्ञानी संसार के विषय वासनाओं को देखते हुये भी अपने 'आत्म तत्त्व' स्वरूप को नहीं भूलता ॥ ४४ ॥

Just as a watchman keeps his attention fixed on the water clock lest it might sink down although all the time he might be engaged in conversation so do you Rajan keep your attention fixed on the soul substance although all the time you are busy with the worldly pleasure and kingly pursuits. ( 44 )

पद्य—नल्लळो डमेगागि सख सखि दूतिय । रेल्लर मन्निपनंते ॥
सल्लिलतात्म विज्ञानार्थ कागि न । म्नेल्लर मन्निपयलते ॥ ४५ ॥

अर्थ-जैसे अपनी स्त्री को सुखी रखने के लिये मित्र, सखी दासी वगैरह की खुशामद करते हुये उन सबको खुश रखता है उसी प्रकार अपनी आत्म विज्ञान कला के लिये हे राजन्! आप इन लोगों को प्रसन्न रखते हैं ॥ ४५ ॥

Just as a housewife keeps the servants sathisfied but takes full work from them, so do you Rajan, although indulging in sense gratification, use your senses in a considerate manner to enable you to concentrate on moksha. ( 45 )

पद्य—मोले मुडि मुख नख कटि तुटियेंदरे । ओलिदीवरुं डु लोकदोळु ॥
ओळ होरगात्म शरीर वेंबी नुडि । गोलदीवरारु निन्नंते ॥ ४६ ॥
हेएण वरिणसिदरंतितु लेसेंदेदे । हएणागि केळुवरुं डु ॥
वरिणसिलात्म तत्व के मेच्चि किविगोडु । वएर्णांदिरारु निन्नंते ॥ ४७ ॥

अर्थ-लोक में ऐसे बहुत से लोग हैं जो स्त्रियों की चर्चा कथा में व उनके सौन्दर्य का गुण-गान करने में आशक्ति पूर्वक उस कथा वार्ता को सुनते हैं यानि जैसे चन्द्र स्वरूप मुख है अथवा अमृत कुम्भ के समान कुच (स्तन) हैं व मदोन्मत्त हथिनी के समान है या उसकी जंघा केले के खम्भे के समान है, अथवा पतली कमर है इत्यादि श्रृङ्गार पूर्ण वर्णन को लोग उत्साह पूर्वक सुनते हैं इसलिये हे राजन् ! आत्म तत्त्व हितकारी बात को सुनने वाले आप सरीखे भला कितने होंगे ॥ ४६-४७ ॥

Such persons are numerous who take pleasure in hearing stories about women, but persons who hear the description of the qualities of soul are very few like you. ( 46-47 )

पद्य—कोव्विद पोरवारु पिडिनडु कोंकिद । हुव्विन पेएर्णेदरदके ॥
हेव्वोव्वि गोंवरुंटात्म कलेगे मै । युव्बुवरारु निन्नंते ॥ ४८ ॥
आकेय मदवेद जव्वन मन्मथ । गेक राजव माळ्पुदेनळु ॥
याकुळि गोंडु केळुवरुं डु चिद्रिूपि । नीकल़ेगेळ्सुवरारु ॥ ४६ ॥
नडु सएण मुडितोर तोडेनुएणु मोलेगळि । ड्डेयेंदररे वायविट्टु ॥
मिडुकदे केळुवरुंटल्लदध्यात्मद । नुडिगेळ्व रुंटे निन्नंते ॥ ५० ॥
नळितोळ्गळेने तक्केयादँते पोंगोड । मोले येंदरेदे सोंकिदंते ॥
तळिदुंटियेनळु चुंबिसिदँते नलिवरु । टोलिवरारध्यात्म रसके ॥ ५१ ॥
नुएदोडेयेने रोम जुँमंदु नेरिल । पएदुटियेने जिव्हेयोसरि ॥
कएदोळ्लागि केळुवरुं डु मच्चर । माएडु केळुवरुंटे निजवा ॥ ५२ ॥

अर्थ-झुकी हुई भृकुटी, मृगनयनी, यानि हिरन के समान आंख वाली इत्यादि प्रकार से स्त्रियों के स्वरूप का लोग वर्णन करते हैं । इसी प्रकार से सुनने वाले राजे बहुत हैं । लेकिन हे राजन् इस तरुण व युवावस्था में आध्यात्मिक तत्त्व चर्चा को मन लगाकर सुनने वाले आप के समान और कौन है ॥ ४८ ॥

अर्थ–इन स्त्रियों की मदोन्मत्त यौवनरूपी मदझरते हुये कोमल स्तन और बाहु करतल रूपी लता ऐसे फैल रहे हैं और मन्मथ (कामदेव) इस तरुणी का अवयव रूपी वसंत ऋतु में वसंतराज आकर उनके साथ आनन्द से क्रीड़ा करते हुये प्रेम के साथ उपभोग करने का यही समय है। ऐसे रूप से कथा को रत होकर सुनने वाले बहुत से राजे हैं। लेकिन हे राजन्! आप के समान चिद्रूप 'चिदानन्द परमात्मा' के कथन को रत होकर सुनने वाले कौन हैं॥ ४९ ॥

अर्थ–पतली कमर, सुवर्ण कलश के समान कानों की शोभा, ठोस युगल स्तन इत्यादि वर्णन को अपने शरीर का भान न रखते हुये सुनने वाले राजा बहुत हैं लेकिन हे राजा भरत! आपके समान शरीर से भ्रांत होकर अध्यात्म कथा को सुनने वाले कौन हैं? अर्थात् कोई नहीं॥ ५०॥

अर्थ–इनके हाथ हाथी की सूंढ के समान हैं अथवा उनके स्तन अमृत फल के समान झुके हुये हैं इत्यादि वर्णन को सुनने वाले अनेक हैं परन्तु आप के समान अध्यात्म रस में मग्न होकर उसका रसाः स्वादन करने वाले कितने हैं॥ ५१ ॥

अर्थ–मृदु कोमल रोम युक्त जंघा और लालिमा लिये हुये होंठ तथा कमल के समान मुंह जिह्वा इत्यादि वर्णन को रत होकर सुनने वाले बहुत हैं लेकिन अपने निज परमात्म स्वरूप का वर्णन मग्न होकर सुनने वाले आपके समान कौन हैं॥ ५२ ॥

Again such Rajas are a legion who are all attention when they hear the description of the different parts of woman's body, but Rajan; kings like you are few who in the full bloom of youth listen attentively to the description of soul, the qualities of the Lord and the bliss of self contemplation. *( 48-52 )*

पद्य—रण कथे जार चोरर कथे स्मर कथे। गणिका कथेगेद् सोतु॥
गणने इल्लद भवकोळ् गहरध्यतम। गुणके मेच्चुवरारु नृपति॥ ५३॥

अर्थ–रण कथा, जार कथा, चोर कथा, दन्त कथा इत्यादि कथाओं को अनेक भव यानि संसार में सुनने वाले बहुत से राजा हैं परन्तु हे राजन्? अध्यात्म कथा को सुन कर आनन्द उठाने वाले 'भव' (संसार) में बहुत कम हैं॥ ५३ ॥

Such kings are many who hear with interest the four kinds of idle talks, talk about women, talk about administration, talk about politics, and talk about food, but such kings are very few who are attentive to the discourse about soul. *( 53 )*

पद्य—गद्गेयेरि दुष्कथेगेळिं हलवरु। चिद् होगुवर धोगनिगे॥
गद्गेयेरि सत्कथेगेळि मुक्तिय। होद्वरारु निन्नंते॥ ५४॥

अर्थ-राजसिंहासन पर बैठकर दुष्कथा को सुनकर व उसके ही समान आचरण करके अधोगति को प्राप्त होने वाले बहुत से राजा हैं। लेकिन हे राजन् भरत! सत्कथा को सुन करके उसके अनुकूल आचरण बद्ध होकर इस संसार में मोक्षपद को प्राप्त करने वाले आपके समान कौन हैं ॥ ५४ ॥

There is no dearth of such kings who hear and act according to the four kinds of gossips mentioned above and as a result sing into the abyss of mundane wanderings, but, O, Rajan, there is hardly anyone like you who are attentive to the description of soul, act according to it and attain liberation. ( 54 )

पद्य—ओळगिद्द देवन काणदे होरगेदे । गुलव पूजिसुवेग्गनंते ॥
ओळगात्म विड्डु मैयने तानेंदु । सले होगळिसिकोळ्ळुतिहरु ॥ ५५ ॥

अर्थ-मन्दिर में सुशोभित विद्यमान देव को न देखकर केवल मन्दिर की दिवाल को देखने वाले मूर्ख के समान अन्दर की आत्मा को न देख कर केवल शरीर को ही आत्मा मान करके अपनी प्रशंसा करने वाले बहुत हैं ॥ ५५ ॥

Such persons are many who do not realise the soul within them but identify their corporal tenement with their soul and desire its praise, just like those who instead of looking to the Lord in the temple worship the walls. ( 55 )

पद्य—इंद्रनंतिननंते चंद्रनतेंदु न । रेंद्ररु होगळे मेच्चुवरु ॥
इंद्रादिगळु लयकाळ्गादरात्म जि । नेंद्रनेंदे नलोल्वे नीनु ॥ ५६

अर्थ-हे महाराजा! भरत तुम इन्द्र के समान होवो, व चन्द्र के समान होवो, इस प्रकार की प्रशंसा करने से राजा लोग बहुत प्रसन्न होते हैं। परन्तु चक्रवर्ती सम्राट भरत को इस प्रकार की बातों से हर्ष नहीं होता उनका अनुभव है कि इन्द्रादिक बड़े बड़े श्रीमान् नष्ट होगये तो हमारी क्या असल। इस वास्ते केवल जिनेन्द्र देव को ही संपत्ति शाश्वत है। इसलिये राजा भरत बनावटी प्रशंसा से प्रसन्न नहीं रहते ॥ ५६ ॥

Such kings are not few who feel flattered when they are called mighty like sun and moon, but Rajan such praise does not appeal to you. You realize the emptiness of such phrases. ( 56 )

पद्य—उद्धार कीर्ति कोमल मूर्ति येनलेल्ल । रुद्धिरिसुवरु वंदिगळ्ळा ॥
शुद्ध निश्चय दोळात्मगे मूर्तियेल्लात्म । सिद्धनेंदनलोल्वे नीनु ॥ ५७ ॥

अर्थ-स्तुति कारक लोग राजाओं से कहते हैं कि तुम्हारी कीर्ति विस्तृत है व तुम्हारी मनोहर कोमल मूर्त्ति है इस प्रकार की प्रशंसा सुनकर स्तुति करने वालों को राजा लोग बहुत सा पारितोषिक वितरण करते हैं परन्तु भरतेश्वर कहते हैं कि शुद्ध निश्चय से इस आत्मा की कोई मूर्त्ति नहीं है फिर इसे कोमल मूर्त्ति आदि कहना ठीक नहीं है ॥ ५७ ॥

Such Rajas are numerous who distribute rewards to the persons who praise their glory and who call them the image of compassion. But O, Rajan, you realize that from the real aspect. The soul has no form and for this reason it is absurd to call it an image. ( 57 )

पद्य—सुरु तरु सुरभि चिन्तामणि नोनेंदु । वि रचिसलेल्लर मेच्चु ॥
तरु पशु पापाण सटियिन्नात्म चि । त्पुरुपनेंदरे निन्न मेच्चु ॥ ५८ ॥

अर्थ-कोई कोई राजा की प्रशंसा में कहते हैं कि तुम कल्पवृक्ष के समान हो अथवा कामधेनु के समान हो अथवा चिन्तामणि रत्न के समान हो ऐसी प्रशंसा करने पर राजा लोग हर्ष से फूले जाते हैं और उस प्रशंसा करने वाले की इच्छा पूर्ण करते हैं परन्तु महाराजा भरत विचार पूर्वक कहते हैं कि कल्पवृक्ष तो है, क्या मैं उसके समान एक ही इन्द्री वाला हूँ ? कामधेनु तो एक गाय है, क्या मैं गाय के समान पशु हूँ ? चिन्तामणि एक पाषाण रत्न है क्या मेरी आत्मा पाषाण के समान है यानि मैं पत्थर तो नहीं हूँ । मैं तो च्युत स्वरूप परमात्मा हूँ ॥ ५८ ॥

Generally Rajas get puffed up with joy when their admirers call them 'Kalp Vriksha', 'Kamadhenu' and 'Chintamani' diamond. But when they apply such terms to you, O Rajan, you question whether you are one-sense being like a tree or animal like a cow or a stone like diamond. ( 58 )

पद्य—नृत्यकेळियोळु सँगीतकेळियोळु सा । हित्यकेळियोळात्म कलेया ॥
अत्यन्त ममते योळादरिसुव कृत । रारन्न निन्नंते ॥ ५९ ॥

अर्थ-नृत्य, संगीत कला, साहित्य देखने व सुनते हुये भी आत्मकला में प्रवीण व जानने वाला आपके समान कौन है । हे राजन् नृत्य देखते हो, संगीत साहित्य सुनते हो और मन को उसमें डोलते हो परन्तु इतना होने पर भी मन को आत्मकला में बड़ी उत्सुकता के साथ लगाते हो । सबकी अपेक्षा यही महत्व आप में है ॥ ५९ ॥

Rajan ! you indulge in the daily affairs of life such as seeing the dances, hearing the songs and looking at other artistic performances, but even then you are all attention whenever there is any discourse about soul. This explains the difference between you and the other kings. ( 59 )

पद्य—भोगविल्लदे भोगियहुदु निन्नोळ्गात्म । योग.विल्लदे योगियहुदु ॥
भोगदोळिद्दु योगवमाडि भव मुक्त । रागुवरारु निन्नंते ॥ ६० ॥

अर्थ–आपके हृदय में भोग विलास के प्रति प्रेम नहीं है यानी उसमें आसक्त नहीं हो फिर भी लोक में षट खण्ड पृथ्वी का भोगी समझते हैं तुम योगी होकर वाह्य रूप में (दिखावे का) आत्म ध्यान नहीं करते हो फिर भी आप अन्तरंग में आत्मानुभव करते हो, इसलिये योगी हो। भोग में रहकर योगसाधन करते हुये मुक्ति को प्राप्त करने वाला आपके समान कौन है ॥ ६० ॥

You appear to be a 'Bhogi' ( a person who enjoys worldly pleasures ) but are in the heart of hearts a 'Yogi' ( a saint who is averse from worldly pleasures. ( 60 )

पद्य—विषय विषव नुंडु दक्किसवल्ल नि । विंषसिद्ध नीनवनीश ॥
विषमचित्तव नात्मनोळु निलसिद राज । ऋषियल्लते राजने नीनु ॥ ६१ ॥

अर्थ—विषय रूपी विष को खाकर भी उस विष के प्रभाव को नष्ट करने में तुम सर्वदा समर्थ हो इसलिए तुम निर्विष सिद्ध राजा हो। विषम चित्त को तुमने आत्मा में लगाया है। इसलिए हे राजन् ! तुम राजर्षि हो ॥ ६१ ॥

Rajan ! you are a Raj Rishi (a saintly King) because inspite of drinking the poison of sense pleasures, you are able to cantrol its effect, ( 61 )

पद्य—कंडवरिगे पुण्यनृपति निन्नय पेस । गोंडवरिगे पाप नाशा ॥
कंडुद नुडिदेनु स्तुतियेन्नदिरु लेस । कंडुनायल्लवनु कवियें ॥ ६२ ॥

अर्थ–हे राजन् ! जो आपका दर्शन करते हैं उनके पाप नष्ट हो जाते हैं। आपका नाम श्रवण करने वाले को पुण्य बन्ध (पुण्य प्राप्त) होता है। मैंने स्तुति नहीं की बल्कि आंखों से देखी हुई बात कह रहा हूँ ॥ ६२ ॥

The poet says that, O Rajan, the sins of those persons are washed off who come to get your darshan, and those persons earn meritorious karmas

who hear your name. I have not praised you by these words but have merely stated the facts as I see. ( 62 )

पद्य—काल कालोचित जिनसिद्ध वंदने । ललितात्मन कारणयोग ॥
शील संगतवाद भोगवेसव भूमि । पालन होगळ्दरारु ॥ ६३ ॥

अर्थ-हे राजन् ! प्रति समय यथोचित रूप से जिन व सिद्ध (भगवान) की वन्दना करने को आप नहीं भूलते इसलिए आपको आत्मयोग दीखता है यद्यपि आप अतुल भोग को भोगते हैं परन्तु वह वाह्य रूप से शील संगत है अतः आपकी स्तुति करना उचित है ॥ ६३ ॥

You do obeisance to Jinendra and Sidh Bhagwan at proper time and with regularity. That is why you are able to get the sight of the soul substance. Although you enjoy matchless pleasures of the world, but that is done with due sense of discrimination, Hence it is but proper that we must praise you. ( 63 )

पद्य—सत्पात्र दानिगे तत्व विज्ञानिगे । चित्पारिणामानुभविगे ॥
सत्पुरुपरु सोल्वररस तुंबिगळु म । होत्पलरसके सोल्वंते ॥ ६४ ॥

अर्थ-जिस प्रकार भ्रमर कमल का आश्रय लेता है उसी प्रकार सत्पात्र दानी, प्रति विज्ञानी और आत्मानुभवी सत्पुरुष आपका आश्रय लेते हैं इसलिए कोई अनुचित बात नहीं है ऐसा होना ही चाहिए ॥ ६४ ॥

Just as humble bees take shelter in the lotus flower, so do the learned persons who have realized soul take shelter with you. ( 64 )

पद्य--जीर्णोद्धारण जिनयज्ञ सुकथा । कर्णन जिनसंघ पूजे ॥
वर्णवर्णितद प्रजारक्षेयुळ्ळन । वर्णिसदवरार राय ॥ ६५ ॥

पद्य--जिनसिद्ध भक्ति सद्गुरु भक्ति शास्त्र ला । लनेयुळ्ळ प्रकृतिय कंडु ॥
जनजाल वेरगुव दक्षकमिगे तन्न । जनकन कंड रीतियोळु ॥ ६६ ॥

अर्थ-जीर्णोद्धार करना, जिनयज्ञ, सुकथा सुनना, जिनसंघ पूजा करना और अनेक वर्णों की प्रजाओं की रक्षा करने वाले राजा को देखकर प्रशंसा कौन नहीं करेगा ? अर्थात् सब करेंगे ॥ ६५ ॥

अर्थ-हे राजन् ! देव गुरु धर्म का आप उत्कर्ष करने वाले हो 'जिन' का सम्बन्धी कथा को

सुनने वाले हो, जिन संघ की पूजा में तुम श्रेष्ठ भक्त हो फिर ऐसा कौन विवेकी पुरुष तुम्हारे गुणों का वर्णन नहीं करेगा ? अर्थात् सभी करेंगे ॥ ६६ ॥

Everyone will Praise such a king who like you arranges for the repairs of ancient monuments, who takes pleasure in listening to the beneficial discourses on religion, who worships the Jain saints and who protects his subjects. ( 65-66 )

पद्य—जिन सिद्धरूप बेरिट्टु कानदे तन्ने । मनदोळगिट्टु काणवगे ॥
जननाथ नोलिवनु स्त्री वश्य नृपवश्य । जनवश्य वदुताने नृपति ॥ ६७ ॥

अर्थ-जिनेश्वर का रूप पृथक् रखकर नहीं देखते हुए बल्कि अपने हृदय में ही रखकर देखने वाले को राजवश्य, स्त्रीवश्य और नृपवश्य होने में क्या देर लगती है ? हे राजन् अपने आप वशीभूत हो जाते हैं ॥ ६७ ॥

You perceive the image of Jinendra Bhagwan within yourself instead of outside. For this reason everyone, kings, queens, kingdom, all come under your sway. ( 67 )

पद्य—अन्तरंग दोळात्म रूप नोळ्पागरु । हंत तानर्हिर्प नेनलु ॥
व्यँतरवश्य विद्यावश्य कैवल्य । कांतावश्य वेग्गळवे ॥ ६८ ॥

अर्थ-जिस समय अपने अन्तरंग में आत्मस्वरूप का दर्शन करता है तो साधक साक्षात् अर्हंत के रूप में मग्न होता है उस अवस्था में उस व्यक्ति को व्यंतरवश्य, विद्यावश्य, कांतावश्य कैवल्यवश्य इत्यादि होने में क्या कोई कठिनाई है ? सचमुच मुक्ति कान्ता भी सहज ही वश्य हो जाती है ॥ ६८ ॥

When you realize the soul within yourself and get absorbed in the contemplation of the Lord, gods and godesses bow their heads to you and even you win over the Damsel moksha. ( 68 )

पद्य—तनु जिन गृहवेंदुमन सिंहपीठ वें । दनुपमात्मने जिननेंदु ॥
नेनहवेल्लव विट्टु कण्मुच्चि नोळ्पाग । जिननाथ तोरुव नोळगे ॥ ६९ ॥

अर्थ-हे राजन् ! यह शरीर 'जिन' मन्दिर है मन उसका सिंहासन है, निर्मल आत्मा 'जिन' भगवान है, बाहर के सभी विकल्प छोड़ कर आंख बन्द कर इस प्रकार अपने अन्दर देखे तो सचमुच ही 'जिन' अपने ही में प्राप्त होंगे अर्थात् अपने ही भीतर दर्शन देंगे ॥ ६९ ॥

Body is the temple, the mind is the throne, the soul is Jineshwar Bhagwan. When he forgets external things and concentrates on the above after closing the eyes he sees Parmatma. ( 69 )

पद्य—मरेदोंदु वस्तुव केडसि मत्तेच्चेत्तु । अरसुवनंतद नेनेदु ॥
अरिवु नोटवे देह ननगेंदु मैयोळ । गिरलल्लिये तोर्पनात्मा ॥ ७० ॥

अर्थ-जैसे कोई व्यक्ति किसी चीज को भूलकर फिर सावधान हो पुनः उस भूली हुई चीज को सोचने में उपयोग लगाकर उस पदार्थ में चित्त स्थिर करता है । उसी प्रकार खोये हुये पदार्थ को ढूंढने के समान एकाग्रता पूर्वक ज्ञान दर्शन ही मेरा निज रूप है । इस प्रकार का चिंतवन जब शरीर के अन्दर होता है, तब उस प्रकाशमय आत्मा का दर्शन होता है ॥ ७० ॥

If a man forgets where he has placed some thing of his, then he thinks where he has left it and then knows where it is. Similarly Rajan you find out the Atma substance, the moment you think of it, after leaving the worldly matters. ( 70 )

पद्य—कलितु मरे दोंदु पद्यव नेनेदुद । नोळगोळ गालोचिपनंते ॥
तिळिवु वेळगु नन्न रूपेंदु नेनहु मैं । योळगाडलात्म तोरवनु ॥ ७१ ॥

अर्थ-जैसे कोई विद्यार्थी अभ्यास के पाठ को भूल गया हो और अध्यापक के पूछने पर अपनी भूल को दत्तचित्त होकर विचार करता है, उसी प्रकार ज्ञान दर्शन भी मेरा रूप है ऐसा समझकर एकाग्रता से शरीर के अन्दर (आत्मा में) चित्त लगावे तो आत्मा का दर्शन होता है ॥७१॥

Just as a student forgets his lesson but on being questioned by the teacher directs his mind to it and then remembers it, similarly when a person concentrates his attention on the soul inside the body after realising that knowledge and conation are his attributes he sees the Lord. ( 71 )

पद्य—सुरुचिर छाया प्रतिमेगे छाया । पुरुषगे सद्दर्शननेंदु ॥
स्मरिसुत कण्मुच्चि नोडिदरवरंते । परमात्म तोरुव नोळगे ॥ ७२ ॥

अर्थ-जिस प्रकार सुन्दर छाया मूर्ति का रूप है, उसी प्रकार आत्मा का भी निजरूप है, इस प्रकार स्मरण करते हुए नेत्र बन्दकर आत्मा को देखो तो अवश्य आत्म दर्शन होता है ॥ ७२ ॥

Just as the body has a shadow so the soul has also its reflection. If one bears this in mind he is sure to realize the soul. ( 72 )

पद्य—प्राभृत शास्त्रव नोदि वायुगळ्ळ म । हा भृत्यनेरे वशमाडि ॥
भू भून्नाथ चित्तोसोळ्ळ गीचिसे । श्री भूतनाथ तोरुवनु ॥ ७३ ॥

रविशशिगळ्ळ कट्टि प्राणा पान वा । युव ब्रम्हरंध्र केरिसळ्ळ ॥
कविद् कत्तलेगेट्टु मैयोळ्ळगात्म तो । रुवनु प्रकाश रूपागि ॥ ७४ ॥

अर्थ–प्रावृत शास्त्र को उत्तम प्रकार से अध्ययन व मनन करके शरीरस्थ वायु को भृत्यों के समान वश में कर, जिस समय चित्त में त्रैलोक्यनाथ भगवान का स्मरण करते हैं, उस समय प्रत्यक्ष आत्मा का दर्शन होता है ॥ ७३ ॥

अर्थ–जिस प्रकार सूर्य चन्द्र स्वरूप नासिका रन्ध्र को वन्द कर प्राण व अपान वायु को जिस समय ब्रह्मरन्ध्र में चलाते हैं, उस समय शरीर का अन्धकार नष्ट होकर तेजपुञ्ज, आत्मा का दर्शन होता है ॥ ७४ ॥

When one brings under control all the activities of mind body speach and breath‹ after a proper study of "Yoga" Shashtra, and concentrates his attention on the Lord, one gets a clear perception of the soul. ( 73-74 )

पद्य—वायुव जयसि केलरु काणवरात्मन । वायुव जयिसदे केलरु ॥
कायदोळात्मन काणवरु कांतिये । काय सुखवे सुळुहागि ॥ ७५ ॥

अर्थ–खेद है कि कोई कोई पवन को वश्य करके आत्मा को देखते हैं कोई कोई उसे वश्य न करके ही देखते हैं। कोई शरीर को ही आत्मा समझते हैं ॥ ७५ ॥

It is regrettable that some persons try to realize the soul with the proper control of breathing, while some without it, while others identify the body with soul. ( 75 )

पद्य—भोगगनोंदे दिनदोळु तोरनात्मनु । वर्गिदागळे वागिलहुदे ॥
नुग्गेय मरनल्ल कर्मवेंबुदु कर्म । जग्गलोग्यने तोरुतिहनु ॥ ७६ ॥

अर्थ–कोई प्रयत्न कर एक ही दिन में दर्शन करना चाहे तो वह आत्मा को नहीं देख सकता क्योंकि यह कोई सरल वात नहीं है जैसे कोई वस्तु एकदम से नहीं झुकती, वल्कि धीरे धीरे वढ़ते हुये झुकती जाती है। उसी प्रकार धीरे धीरे जटिल कर्म को अभ्यास के द्वारा निराकरण करते हुये ही आत्मा को जाना जाता है ॥ ७६ ॥

If some one wants to perceive the 'Atma' (soul) in one day he is mis-

taken. This is not so easy. It would require constant practice to destroy the karmas and acquire perception of soul. ( 76 )

पद्य—एळे मिंचिनदद् बोंवेयो तिंगळ । तिळि वेळगिनोळादरूपो ॥
पळकिन पुत्तळियोयेने क्रमदिंद । होळेवेदोळगे तन्न रूपु ॥ ७७ ॥

अर्थ–क्या आत्मा कोई बिजली की रोशनी तो नहीं है ? अथवा चांदनी से बना हुआ चित्र तो नहीं है, एवम् प्रकाश देने वाला कोई पुतला तो नहीं है, इस प्रकार कल्पना करके भेद विज्ञान के द्वारा अपने ही भीतर देखने से अपना रूप अपने ही अन्दर झलकता दिखाई देता है ॥ ७७ ॥

When a person directs his thought activities towards his innerself and tries to establish its existence by raising the questions whether soul is like lightning or is a sketch of light, or is a sparkling form, he is able to get a glimpse of his 'Atma'. ( 77 )

पद्य—जोतिर्लोकद होक्कंते तंपिन । ज्योतिय नडुवे निंदते ॥
ता तन्न निजव नोळ्पाग क्षीवुदु तनु । वातदोळिह सिद्धरंते ॥ ७८ ॥

अर्थ–आत्मानुभवी ही इसका अनुभव करता है मानो यह शरीराभ्यन्तर लोक में प्रवेश कर गया हो अथवा शीतल ज्योति के बीच में खड़ा हो । इस प्रकार अभ्यास करते करते अनुभव होता है कि मैं ही तनुवातवलय में रहने वाला सिद्ध परमेष्ठी के समान होगया हूं ॥ ७८ ॥

Only that person who has realized his soul is capable of experiencing through contemplation that he has entered the innermost region of the world or is standing in the coolest light. Through regular practice of this concentration and self absorption he begins to experience the bliss of the siddhas whose abode is at the uppermost of the world. ( 78 )

पद्य—नुडि यिल्ल नडेयिल्ल तनुविल्ल मनविल्ल । कडेगे पंचेंद्रिय विल्ल ॥
कडुसुख सुज्ञान कांतिदे रूपागि । बोडलु तुंबिर्दुदात्म रूपु ॥ ७९ ॥

अर्थ–आत्मा कोई शब्द नहीं है एवम् चलने फिरने से रहित है और न उसका शरीर है न मन एवम् न उसके पंचेन्द्रिय हैं । ऐसे श्रेष्ठ सुज्ञान कान्ति रूप से अनन्त सुख झलकते हुए इस शरीर में ही अपना सम्पूर्ण आत्म स्वरूप भरा हुआ है ॥ ७९ ॥

Soul neither has speech nor movement, nor body nor the five senses. It is all right knowledge and bliss with which the entire body glows. ( 79 )

पद्य—तन्न ता नोळ्पाग नोड़ चित्रव कर्म । तन्न ता जरिदोड़तिहुदु ॥
मुन्नेंदु कंडु केळ्दि तेरनल्ल दों । दुन्नत सुख हुट्टुतिहुदु ॥ ८० ॥

अर्थ–जिस समय यह आत्मा अपने स्वरूप का विचार करता है, उस समय नाना प्रकार के कर्म उसको अपने आप छोड़कर भाग जाते हैं और उसे ऐसा सुख प्रतीत होता है कि जैसे उसने कभी नहीं देखा हो, और न सुना हो इस प्रकार का अनुभव होता है ॥ ८० ॥

When the soul diverts its thoughts and activities towards itself, numerous kinds of Karmas shed off and it experiences bliss of which there is no parallel. ( 80 )

पद्य—मुक्ति सुखके वीजवा वीज निर्भेद । भक्ति जिनेन्द्र न मेच्चु ॥
मुक्ति गामिगळु वल्लरु नीने वल्ले वि । रक्तररस राजयोगि ॥ ८१ ॥

अर्थ–मोक्ष सुखके लिये यह वीज के समान है, वही वीज निर्भेद भक्तिके लिये कारण है यही भगवान जिनेन्द्र को इष्ट है । इस सुख को मोक्षगामी जान सकते हैं । इसलिये हे राजन् ! विरक्त रस राज योगी आप ही जान सकते हैं, हम क्या जानें ॥ ८१ ॥

This process acts as a seed for attaining the bliss of liberation. It also leads to unadulterated devotion, and is a desireable object according to the Lord. The bliss it bestows is only known to those who attain liberation, or Rajan to you who is a dispassionate Raj Yogi (saint king). ( 81 )

पद्य—नावेल्ल वल्लेवे नुडिवे वेद्रे हंस । भावनेयिंदाद सुखवा ॥
भावितात्मर शिरोमणिये नीने वल्ले । नावोडवेंडेयल्लेवद के ॥ ८२ ॥

अर्थ–हे राजन् आत्मानुभव से उत्पन्न सुख को क्या हम लोग जानते हैं ? नहीं । हम तो केवल वोलते हैं इस स्वानुभव जनित सुख को आत्म योगियों के शिरोमणि तुम्हीं अनुभव कर सकते हो । इसका हम क्या अनुभव कर सकते हैं ॥ ८२ ॥

O Rajan ! we can not realize this bliss born of self realization. This can only be realized by you who is the saint of saints. ( 82 )

पद्य—देव नीनध्यात्म सूर्य निन्निदिरल्लि । नावेल्लरध्यात्म रसवा ॥
ई विधवेंबुदु रविगे प्रकाशव । दीविगेगळु तोर्परीति ॥ ८३ ॥

अर्थ–कवि कहता है हे देव ! आपही अध्यात्म सूर्य हैं। आपके समक्ष अध्यात्म का सार वर्णन करना एक प्रकार से सूर्य के सामने दीपक दिखाने के समान है। अतएव हे राजन् ! आपके सामने अध्यात्म विषय को वर्णन करने की शक्ति हममें नहीं है ॥ ८३ ॥

Thus says the poet," O Rajan ! you are the spiritual sun. My attempt to describe the spiritual glory in your presence is just like the glimmering of lamp light before the sun." ( 83 )

वावन वृक्षदोत्ति नोल्दिं मरगलु । तावेल्ल कम्मनप्पंते ॥
देवनिन्नोडनाडि नावेल्ल ररिदेवु । जीव शुद्धिय तुदिमोदला ॥ ८४ ॥

अर्थ–चन्दन वृक्ष के समीप में रहने वाले अन्य वृक्ष भी चन्दन की तरह सुगन्धि युक्त होकर शोभा पाते हैं। उसी तरह हे देव ! आपके संसर्ग में रहने से हम भी आत्म शुद्धि के उपाय को पाकर कृत कृत्य होगये ॥ ८४ ॥

Just as those trees, which are near the sandal wood tree, acquire the fragrance of sandal wood, so do we, O Rajan, feel ourselves gratified in learning the process of soul purification from you, the fountain head. ( 84 )

पद्य—इदु मुँदुरे नीने सुखि निन्ननोलैप । मंदियेल्लरु सुखियाग्तु ॥
इदु कंडेवु स्वामियतंते परिवार । वेंदेंव वाक्यदर्थवनु ॥ ८५ ॥

अर्थ–हे राजन् ! इस समय आपही सुखी हैं, और आपके संसर्ग से हम भी सुखी होगये। और प्रजा परिवार भी सुखी होगया इसके श्रेय कारण आप ही हैं ॥ ८५ ॥

O Rajan ! you are all blissful, and your subjects all feel happy on account of your company, ( 85 )

पद्य—दिविज कलाधर कवियंतु रचसिद । नवनुप्रसंग रायनिगे ॥
किवि होक्कुदेंदेदट्टि तध्यात्मवेंबाग । लदलविनुतना नृपति ॥ ८६ ॥

अर्थ–इस प्रकार भरतेश्वर ने दिविज कलाधर कवि की रचना बहुत उत्सुकता के साथ सुनी। यह रचना सम्राट के हृदय में पहुंची उससे सर्वांग रोमांच होगया। अध्यात्म विषय को सुनने की महाराज भरत जी की तीव्र इच्छा रहती थी ॥ ८६ ॥

Raja Bharat heard with rapt attention the recitation of the poet Divij

kaladhar and he derived pleasure from it. Such spiritual discourses had special charm for Raja Bharat, ( 86 )

पद्य—तन्नंत रंगानुभव वनेल्लव नीत । मुन्न कंडते पेळ्द्पनु ॥
विन्नणियहुदेंदु वायदेरेदु सुरदे । तन्न देयोळु मेच्चि नेनिदा ॥ ८७ ॥

अर्थ–राजा भरत मन में इस प्रकार विचार करने लगे, कि क्या इस कवि ने मेरे अन्तरङ्ग में घुसकर कदाचित् मेरे भाव को देखा हो, ठीक उसी समान मेरे अन्तरङ्ग के आध्यात्मिक भाव को जैसा का तैसा वर्णन किया। इस प्रकार कहते हुये मन ही मन में उस कवि की प्रशंसा करने लगे ॥ ८७ ॥

Raja Bharat praised the art of the poet within him, since he had described what was in the mind of the Raja, exactly in the manner the Raja desired. ( 87 )

पद्य—ईतगध्यात्म बुंटल्ल दिद्दरी । चातुर्यवचन वेतंहुदु ॥
मातु ताने मनदोळगे सूचिसुवदें । दात नेनेदने देयोळगे ॥ ८८ ॥

अर्थ–यह कितनी बुद्धिमत्ता है कि इस कवि को आत्म ज्ञान अवश्य प्राप्त हुआ है यदि ऐसा न होता तो इस प्रकार वाक्यपटुता व वचन चातुर्यता इस विषय में कैसे आसकती है। लोक में वचन ही मन के भाव को झलकाती है इस प्रकार राजा भरत अपने आप विचार कर रहे हैं ॥ ८८ ॥

Raja Bharat thought within himself that this poet must have already attained the realization of soul otherwise he could not have given such a lucid expression of his thoughts. ( 88 )

पद्य—ई कडेगा कडेगेडेयाडवहुदेल्ल । राकाशदोळ्ळ गाडवहुदे ॥
लोकवेल्लव हेळ्वहुदध्यात्मव । देके वहुदु बाह्य जनके ॥ ८९ ॥

अर्थ–इस लोक में, थल में, जल में, अथवा पृथ्वी में गमन करना सरल है परन्तु विना आधार के क्या कोई आकाश में भी चल सकता है। नहीं। इसी प्रकार बाह्य वस्तु का तो सभी वर्णन कर सकते हैं परन्तु अध्यात्म विषय का वर्णन करना उन लोगों के लिये कभी शक्य नहीं हो सकता है ॥ ८९ ॥

It is easy for a person in the world to walk on land and water, but

difficult to fly in the air without any help. In the same manner it is easy to give a description of things external to one's person, but it is very difficult to describe the beauty of soul which is within. ( 89 )

पद्य—शब्द समुद्रव होक्कोंडु पदके नू। रव्द अर्सगिस वहुदु ॥
शब्दवर्जित हंसयोगव इंतेनुतोंडु। शब्दमात्रव हेळ वहुदु ॥ ९० ॥

अर्थ-शब्द समुद्र में प्रवेश करके एक एक शब्द के वर्णन करके एक एक शब्द के सौ सौ अर्थ लगाने वाले बहुत लोग हैं। परन्तु शब्द रहित आत्म योग का वर्णन करना कोई सामान्य बात नहीं है ॥ ९० ॥

Such persons are many in this world who can interpret each word in numerous ways, but it is difficult to find a person who can express what is only capable of being realized through self contemplation. ( 90 )

पद्य—तर्क शास्त्रदोळ्होक्कि तगुरु तगरिनंते। माकोंडु होडदाड वहुदु ॥
अर्कनंते से वात्म योग विंतिहुदेंदु। बेकेंदु वचनिस लरिदु ॥ ९१ ॥

अर्थ-तर्क शास्त्र में गमन कर (गति प्राप्त कर) परस्पर विवाद करने वाले पंडित बहुत हो सकते हैं। परन्तु सूर्य के समान रहने वाले आत्मा को जान कर वचन से कहना बहुत कठिन है ॥ ९१ ॥

Such logicians are not few who can enter into mutual contrversy no different matters, but such of them are few who realizing the shining glory of sun like soul can express its beauty through words. ( 91 )

पद्य—आगम काव्य नाटक दोळ्बेल्लर तले। दूगिसे मलगिस वहुदु ॥
मूगरु कंड कनसिनंते मेरेवात्म। योगव नाराडवहुदु ॥ ९२ ॥

अर्थ-आगम, काव्य, नाटक के वर्णन से लोगों को आनन्द विभोर करके सुलाने वाले बहुत हैं। परन्तु गूंगे मनुष्य के स्वप्न के समान वर्णन करने के समान आत्मयोग का वर्णन करके लोगों को सुलाना क्या साधारण बात है ॥ ९२ ॥

One can find many persons who can hyptonise people by their enrapturing manners of reciting a poem or describing a drama, but it is difficult to find persons who can describe the soul substance which is as difficult of expression in words as for a dumb man to relate his dreams. ( 92 )

पद्य—मुडि मोग मोलेय वर्णिसि केळ्वरेल्लरु । इ डुगेय सुलसि कोळ्ळवहुदु ॥
नुडिय ग्रारद परंज्योतिय निंतेंदु । नुडिदु मेच्चिस लोव्वरळवे ॥ ९३ ॥

अर्थ-स्त्रियों की वेणी (शिर के लम्बे वाल) व मुख तथा कुच का वर्णन करके लोगों को प्रसन्न करना सहज है, परन्तु वचन अगोचर परम ज्योति ( आत्मतत्त्व ) का वर्णन कर, लोगों को प्रसन्न करना क्या यह सहज है ? अर्थात् नहीं ॥ ९३ ॥

It is easy to attract the attention of persons by describing the beauty of the different parts of a female's body, but it is difficult to create interest in persons for the discourses on the soul substance. ( 93 )

पद्य—कदन दोळंतितु तरिदरिरिदरेंदु । येदे तूळ्वेळिस वहुदु ॥
इदनारु नुडिय वहुदु परवोम्मन । सदनवे येंदु नेनेदनु ॥ ९४ ॥

अर्थ-युद्ध की वात सुन कर अनेक राजा लोग अपनी छाती को ठोक कर कहते हैं कि उन शत्रुओं को हम वश करके लायेंगे एवम् अवश्य तुरंत ही लायेंगे ऐसी वातें करने वाले तो वहुत हैं परन्तु ऐसी चर्चा कोई नहीं करता कि परब्रह्म का मूल क्या है तथा उसको वश करने की क्या युक्ति है। ऐसी चर्चा करने वाले हे राजन् आपके समान कौन है ॥ ९४ ॥

Such kings are not few who on hearing the news of war, say that in no time they will vanquish the enemy, but such kings are very few like you concentrate on the plans of winning over the moksha. ( 94 )

पद्य—अत्यासन्न भव्यरि गल्लदात्मसं । गत्यवेल्लरिगेके वहुदु ॥
स्तुत्य सुध्यानि गळ्पेळ्वरध्यात्म सा । हित्य सदरवेंदु नुडिदा ॥ ९५ ॥

अर्थ-आत्यासन्न (निकट भव्य) जीव ही आत्मतत्त्व की श्रद्धा करसकतेहैं। अभव्य नहीं। इस अध्यात्म रस का वर्णन स्तुत्य ध्यानी जन ही कर सकते हैं एवम् मनन भी कर सकते हैं। इस रसास्वादन को अन्यजन नहीं कर सकते हैं। इसलिये हे राजन् आप ही इसके पात्र हैं अन्य कोई नहीं ॥ ९५ ॥

Only 'Bhavyas' (souls capable of liberation) can have faith on the soul substance others can not. Only those of the Bhavyas can concentrate and describe it who are attentive to it. Other can not derive this bliss. Only you are capable of enjoying it. ( 95 )

पद्य—उडव तेगुवंतात्मन भाविसि । कंडवनद पेळ्वेकु ॥
कंडु पेळ्दिरु निर्भव्यरोप्परु भव्य । पुंडरीकरू मेच्चवेकु ॥ ९६ ॥

अर्थ-पट् रस भोजन आस्वादी पुरुष ही, उस भोजन के स्वाद का अनुभव कर सकते हैं। तदनुकूल आत्मानुभवी पुरुष ही आत्मा के रस का अनुभव कर सकते है एवम् जिन्होंने अपने हृदय मंदिर में आत्मरूप को देखा है वही उसकी प्रशंसा कर सकता है। अभव्य उसका वर्णन तथा अनुभव कभी नहीं कर सकता। इसलिये यह रसास्वादन भव्य पुण्डरीक (श्रेष्ठ भव्य) ज्ञानी जन को ही इष्ट है अन्य को नहीं ॥ ९६ ॥

Only that person can realize the deliciousness of the food who takes it. Similarly only that person can realize the blissfulness of the soul substance who has gained spiritual experience. *( 96 )*

पद्य—ई कवियासन्न भव्यनहुदु सिद्ध । लोक पथिकनहुदेंदु ॥
वाकु दोरदो मुन्ननेनेदु मत्तोय्यने । वाकुदोरिदना चक्रि ॥ ९७ ॥

अर्थ-यह कवि आसन्न भव्य है। थोड़े दिन में सिद्ध पद को प्राप्त होने वाला है और भेद विज्ञानी है इस प्रकार से राजा भरत मन ही मन में उसकी प्रशंसा करते हैं फिर पुकारते हुए उस कवि को अपने पास बुलाया ॥ ९७ ॥

Raja knew that the poet Dvij Kaladhar was a Bhavya who was to attain liberation soon and that he possessed the faculty of discrimination between the soul and non-soul. He praised the poet within himself and then called him. *( 97 )*

पद्य—बारै दिविज कलाधर सुकवियें । दारापनोत्तिगे करेदु ॥
तोर हस्तदोळुड्डुगोरेय नित्तनु कल्प । भूरुह फैनीडिदंते ॥ ९८ ॥

जैसे कल्प वृक्ष फलों के भार से झुक जाता है तदनुकूल झुकते हुये राजा भरत ने हाथ बढ़ाकर उस द्विविज कलाधर कवि से भेंट की और अनेक प्रकार से पारस्परिक कुशल मंगल पूछा ॥ ९८ ॥

Just as the Kalpa tree *(tree which satisfies all the wishes)* bows down with the weight of fruits, the Raja bent a little, extended his hand towards the poet and greeted him. *( 98 )*

पद्य—मुडि मोग मोलेय वर्णिसि केळ्वरेल्लरु । ड्डुगेय सुलसि कोव्ळवहुदु ॥
नुडिय आरद परंज्योतिय निर्तेंदु । नुडिदु मेच्चिस लोव्बरळवे ॥ ९३ ॥

अर्थ–स्त्रियों की वेणी (शिर के लम्बे वाल) व मुख तथा कुच का वर्णन करके लोगों को प्रसन्न करना सहज है, परन्तु वचन अगोचर परम ज्योति ( आत्मतत्त्व ) का वर्णन कर, लोगों को प्रसन्न करना क्या यह सहज है ? अर्थात् नहीं ॥ ९३ ॥

It is easy to attract the attention of persons by describing the beauty of the different parts of a female's body, but it is difficult to create interest in persons for the discourses on the soul substance. ( 93 )

पद्य—कदन दोळ्तिंतु तरिदरिरिदरेंदु । येदे तूळ्वेळ्सि वहुदु ॥
इदनारु नुडिय वहुदु परवोम्मन । सदनवे येंदु नेनेदनु ॥ ९४ ॥

अर्थ–युद्ध की वात सुन कर अनेक राजा लोग अपनी छाती को ठोक कर कहते हैं कि उन शत्रुओं को हम वश करके लायेंगे एवम् अवश्य तुरंत ही लायेंगे ऐसी वातें करने वाले तो वहुत हैं परन्तु ऐसी चर्चा कोई नहीं करता कि परब्रह्म का मूल क्या है तथा उसको वश करने की क्या युक्ति है । ऐसी चर्चा करने वाले हे राजन् आपके समान कौन है ॥ ९४ ॥

Such kings are not few who on hearing the news of war, say that in no time they will vanquish the enemy, but such kings are very few like you concentrate on the plans of winning over the moksha. ( 94 )

पद्य—अत्यासन्न भव्यरि गल्लदात्मसं । गत्यवेल्लरिगेके वहुदु ॥
स्तुत्य सुध्यानि गळ्पेळ्वरध्यात्म सा । हित्य सदरवेंदु नुडिदा ॥ ९५ ॥

अर्थ–आत्यासन्न (निकट भव्य) जीव ही आत्मतत्त्व की श्रद्धा करसकतेहैं । अभव्य नहीं । इस अध्यात्म रस का वर्णन स्तुत्य ध्यानी जन ही कर सकते हैं एवम् मनन भी कर सकते हैं । इस रसा स्वादन को अन्यजन नहीं कर सकते हैं । इसलिये हे राजन् आप ही इसके पात्र हैं अन्य कोई नहीं ॥ ९५ ॥

Only 'Bhavyas' (souls capable of liberation) can have faith on the soul substance others can not. Only those of the Bhavyas can concentrate and describe it who are attentive to it. Other can not derive this bliss. Only you are capable of enjoying it. ( 95 )

All the queens accepted the advice of their husband and did exactly what he said. How could they act contrary to his orders, when no one in the world could dare to disobey him. *( 45 )*

पद्य—हॊंगिडि युद्कव तन्न विडॆदॆत्ति । हॆंगळ करॆदु कैविडिदु ॥
अंगाल तॊळॆदॊळ गैतन्निरॆंदीव । नंगजरूप नतियॊळु ॥ ४६ ॥

अर्थ—तब राजा भरत ने जल से पूर्ण स्वर्ण कलश स्वयं अपने हाथों से उठाकर स्त्रियों को बुलाकर उनके हाथ में देते हुए और हाथ पांव प्रक्षालन कर "भोजन के निमित्त भीतर चलो" इस प्रकार से प्रेम पूर्वक कामदेव के समान महाराज भरत ने कहाः— ॥ ४६ ॥

Then Raja Bharat took a golden jar full of water with his own hands, and after washing his feet made it over to the queens telling them to accompany him for taking food. ( 46 )

पद्य—मडदि यॊर्वळिगॆ गिंडिय तन्न कैमुट्टि । कॊडुवाग जगुळ्ळिता गिंडि ॥
ऒडनॊर्व रागळॆ जिनसिद्ध सिद्ध यॆं । दॆडॆयॊळांतळ्राय मॆच्चॆ ॥ ४७ ॥

अर्थ—इतने में ही वहां एक विनोद पूर्ण घटना हुई कि, जिस समय भरत जी स्वर्ण कलश को अपने हाथ से जल्दी में एक रानी को दे रहे थे उस समय कलश का जरा सा धक्का भरत जी को लग गया परन्तु कोई चोट नहीं आई। केवल स्पर्श मात्र हुआ था। उस रानी से भरत जी विशेष प्रसन्न थे। तब रानी जिन, जिना, सिद्ध सिद्ध हा! आपको चोट लग गई, क्या? यह कह कर दुःख प्रदर्शित करने लगी ॥ ४७ ॥

Meanwhile a funny incident occurred. When Bharat was making over the jar to one of the queens in haste, it received a little push from the queen and although Raja was not hurt but received a little knock. She was one of his favourties and she expressed her regret at once saying, "My God! you have been hurt". *( 47 )*

पद्य—बाडितवळ मोग बळलितवल नोट । नोडवळधर बारिदुदु ॥
वॆडवॆंदरॆ कॆळिरकट नीवॆ जोलि । माडिदिरॆन्नळि तप्पॆ ॥ ४८ ॥

अर्थ—रानी का मुख कमल मलिन हो गया, दृष्टि मलिन होगई, ओंठ सूख गये, आंखों से आंसू टपकने लगे, और कहने लगी कि मना करने पर भी आप नहीं मानते, आप ही अनिष्ट करतेहैं, अब आपको लग गया इसमें हमारा क्या दोष है ॥ ४८ ॥

With dejected looks, tearful eyes, and quivering lips she said, "Well dear, we entreated you not to take the jar in your own hands, but you would not listen. Now I do not know what to do. You have been hurt". ( 48 )

पद्य—ई के कंभव नोम्मि निंदळव्यय्यो नो । डाके गोडेयनोरगिदलु ॥
हा कष्ट भरतन भाग्य वेतरदेंब । ना कांतेयर चित्त करगे ॥ ४६ ॥

अर्थ—तब एक स्त्री ने खम्भे का सहारा, और दूसरी ने दीवार का सहारा, लिया और एक स्त्री नीचे देखती हुई कहने लगी कि हा ! कितना कष्ट, कैसा भाग्य, क्योंकि उनको (राजा को) चोट लग गई ऐसा मन में दुःख करते हुये सब का मन दुखित होगया ॥ ४९ ॥

All queens felt very much upset. One propped herself against a post. another supported herself herself against the wall, the third looking towards the ground said, How unfortunate that our husband had been injured". ( 49 )

पद्य—नलवेरि नगुत देवर वाक्यवेल्लवु । सलेसत्यविवु सत्यवल्ल ॥
निलुवाग ळोम्मे नेम्मिदरेलु नम्मास्य । कलेगुंदितेयेंबरोडने ॥ ५० ॥

अर्थ—राजा भरत यह सब लीला बैठे २ देखते हुये कहने लगे और उनको हँसी आई, कहने लगे, हां कष्ट है, ओहो भरत का कैसा भाग्य है ! तब सब स्त्रियां कहने लगीं कि आपको सब बातों में हँसी सूझती है और हमें दुःख होता है । इस प्रकार के वचनों से स्त्रियों का चित्त किंचित पिघलने लगा और इस नीरस प्रसङ्ग को सरस रूप देने का प्रयत्न करने लगीं ॥ ५० ॥

Raja Bharat was watching all the fun and began to laugh. He said, "Oh yes, I am having a very severe pain indeed, what a misfortune".

The wives then said, "You always take everything lightly, when we are so serious and in worry." But Raja's light-heartedness was catching and the queen tried to change the subject to a pleasenter one. ( 50 )

पद्य—हुसिदवरिगे शिचे माडुवरसुगळे । हुसिदरेनेन वहुदेंदु ॥
हुसिनगे नगुत गंडन कूडे नुडिदरा । हुसिन इविन सोवगेयरु ॥ ५१ ॥

अर्थ—वे हँसती हुई आगे आकर बोलीं, प्राणनाथ ! आप जो बातें कह रहे हैं, वह पूर्ण सत्य है, यदि हम जरा सहारा लेकर खड़ी होगई होतीं तो क्या हमारे मुख की कांति चली जाती ? आप इतनी चिंता क्यों कर रहे हैं । हम लोगों ने कुछ समय तक विनोद किया इसमें कोई चिन्ता

की बात नहीं है। स्वामिन्! अपराधियों को दण्ड देने वाले राजा ही अपराध करें तो फिर क्या कहा जाय। इस प्रकार स्त्रियों ने हँसते हुये कहा, एवम् भरत जी के मन को प्रसन्न करने लगीं ॥ ५१ ॥

They came smiling and said, "Lord of our heart, you are perfectly correct. Do not worry for us, we were all Joking. Who can punish the judge if he himself happens to be the culprit". *( 51 )*

पद्य—तलेय तडहुवनु गल्लव पिडिदोग्य । नलगुत नगुत नोडुवनु ॥
वळलिदिरेल्लरु होत्ताग्तु बन्नि रें । दोळगृह कोडनेनडेदनु ॥ ५२ ॥

अर्थ—राजा भरत हँसते हुये प्रेम से देखने लगे, और रानियों के मस्तक पर हाथ फेरने लगे, एवम् कहने लगे कि ओ हो, तुमको बड़ा दुःख हुआ। देखो तुम्हारा मुख कितना शुष्क होगया, होंठ सूख गये, अब विनोद बन्द करो, देर होगई, "अब चलो" ऐसा कहकर सबको भोजनालय में ले जा रहे हैं ॥ ५२ ॥

Raja Bharat looked smilingly at the queens. He caressed some of them and said, "Please stop this fun, you have suffered enough worry, which is depicted on your face". Thus saying he took them to the dinning place. *(52)*

पद्य—मंगळमृदुत रासनदल्लि चौक सु । धांग बागिरे नृप कुळिता ॥
जंगम लतेगंददि बंदु कुळितरा । हेंगळेल्लरु पंतियागि ॥ ५३ ॥
कांतेयरेल्ल सालागि कुळ्ळिरलु भू । कांतनवर नडुनडुवे ॥
एँतेसेदनों लतेगळ पंतियोळगे व । संत राजेंद्र निप्पंते ॥ ५४ ॥
स्त्रीयरु तन्नेड बलदल्लि सालागि । योग्यार दिंद कुळ्ळिरलु ॥
रायनिद्दनु रत्नहारद नडुवन । नायक रत्नदंददोळु ॥ ५५ ॥

अर्थ—मंगलासन भरतेश्वर के लिये पहले से ही निश्चित था। उस पर राजा भरत जाकर बैठ गये। दाहिने तथा बायें भाग में कोमल लताओं की तरह सब स्त्रियाँ बैठ गईं, उन रानियों के मध्य में उपस्थित राजा भरत इस प्रकार सोहते थे, कि मानो वसन्त ऋतु में अंकुरित नवपल्लव युत लताओं के बीच में वसन्त राज ही आकर बैठ गये हैं ॥ ५३-५४ ॥

अर्थ—जिस समय राजा भरत जी के दोनों भाग में गौरव पूर्ण भाव से रानियां बैठी थीं, उस समय ऐसा प्रतीत होता था कि मानो रत्नहार के बीच में रत्न शिरोमणि ही बिठलाया गया हो, ठीक इसी प्रकार स्त्री रत्नों के बीच में राजा भरत रत्न नायक ही मालूम पड़ते थे ॥ ५५ ॥

Sun rays were falling on the golden utensils placed of in front of Raja Bharat which flashed the reflection back. It was a lovely spectacle, giving the appearance of golden lotus flower with numerous golden petals. *( 62 )*

पद्य—बट्ट हों बरिवाण दँचिनोळगे साळु । बट्टलकेलवुवट्टलोळु ॥
इट्ट माणिकद सोटिगे गळेसेये तिट्ट । बटडुळु तिंतिणि योळोप्पिदनु ॥ ६३ ॥

अर्थ—इन स्वर्ण थालों में स्वर्ण की कटोरियां क्रमशः रक्खी थीं, और उनमें एक २ माणिक्य चम्मच पड़ी हुई थी। इनकी चमक का सौन्दर्य इतना अधिक था कि मानो तारागणों की रश्मियां चमक रही हैं ॥ ६३ ॥

Golden cups were systematically arranged in the golden plates and a golden spoon was placed in each cup. The glare from these utensils gave one the impression of twinkling of the stars. *( 63 )*

पद्य—ओलिदुंब बट्टलु हरिवानदोळगे कै । यळुवुव बट्टलु होरगे ॥
केलदल्लि करतळदंट कीळुव दारे । सलेसंद गिणिण लोप्पिदुदु ॥ ६४ ॥

अर्थ—खाद्य सामग्रियों से भरी हुई कटोरियां थाली में सुसज्जित रक्खी थीं किन्तु खाद्य सामग्री को एकत्रित कर ग्रास बनाने के लिये थाली से बाहर एक कटोरी अलग रक्खी थी। तथा भोजन निकालने के लिये रत्न मयी चम्मच भी प्रत्येक भोजन कटोरियों के साथ थी ॥ ६४ ॥

Cups filled with edibles were arranged in the plates. Outside each plate one more cup was kept so that if any thing was to be served it may be placed in that. A big spoon was also kept for serving food. *( 64 )*

पद्य—तन्नेडवल दोळगिदिर सालिनोळिप्प । चेन्नेयरेल्ल तन्नते ॥
चिन्नाण बेडगु चमत्कार बेसेयळु । सन्नद्ध बडेदिद्दराग ॥ ६५ ॥

अर्थ—जिस सौन्दर्य और गौरव पूर्ण कान्ति, द्युति एवं शोभा के साथ श्री भरतेशजी बैठे थे तदनुकूल ही उनकी रानियां भी बैठीं थीं। इस सहभोज में बैठने का आश्चर्य जनक चमत्कार इतना अधिक था, कि इसका वर्णन लेखनी एवम् जिह्वा नहीं कर सकती है ॥ ६५ ॥

Raja Bharat and his queens were sitting in an imposing manner. It is difficult to give its description in words. *( 65 )*

पद्य—आरोगणेगे कुळिता रायनोत्तिन । नारियरे सेदरेंतेनळु ॥
सारामृत व नुंत्र चंद्रन पंतिय । तारांगनेयरेंत्रंते ॥ ६६ ॥

अर्थ—राजा भरतेश के साथ भोजन करने वाली स्त्रियों का इतना आकर्षक रूप था कि जैसे चन्द्र मण्डल की शोभा तारागण के सहयोग से होती है ॥ ६६ ॥

Raja Bharat with his beautiful queens sitting round him appeared like moon surrounded by stars. *( 66 )*

पद्य—देवान्न व नुणकुळित राजेन्द्रन । देवियरे सेदरेंतेनळु ॥
देवामृत व नुँत्र मरेंद्र नोत्तिन । देवांगणेयरेंत्रंते ॥ ६७ ॥

अर्थ—सम्राट् की शोभा की उपमा क्या थी, " मानों सुरामृत का पान करने के लिये देवगण देवांगनाओं के साथ बैठे हों ! ऐसा प्रतीत होता था ॥ ६७ ॥

I do not know where to find a parallel for this sight. Perhaps the nearest would be that Devendra was sitting with goddesses to drink nectar. *( 67 )*

पद्य—मोहन कारण पंतियूटके कुळि । ता हेंगळे सेदरेंतेनळु ॥
ऊहिसि कामदेवन पंतियूटद । मोहन देवियरंते ॥ ६८ ॥

अर्थ—श्री भरतेश जी के साथ भोजन करने वाली रानियों का सौन्दर्य इतना आकर्षक था कि जैसे कामदेव के साथ ( मोहनी देवी ) रति शोभित होती है ॥ ६८ ॥

The beauty of the queens was so attractive that they looked like Rati the wife of cupid. *( 68 )*

पद्य—तंदेडे .माडुतिद्दरु वनितेयरोल । विंद दिव्यान्न पानगळा ॥
अंदुगेगळे गेज्जेगळ दनि भल भलि । रेंदने पंति पंतियोळु ॥ ६९ ॥

अर्थ—भोजन वितरण करने वाली अथवा ( परोसने ) परिवेषण करने वाली रानियों के चलने फिरने से उस समय उनके पैरों की पैजनियों या भांवर छुन छुन शब्दों के साथ बज रहीं थीं ॥ ६९ ॥

Some of the queens were busy in serving food and the pleasant tinkling sound of their ornaments attracted attention. *( 69 )*

Raja Bharat took the allotted seat. The queens sat on his right and left like boughs to a tree. The sight was lovely. It looked as if King Spring was sitting surrounded by boughs and spring leaves. He was like a big diamond in the necklace of pearls. *( 53-55 )*

पद्य—हलवरु रायन पंतियोळ्कूटके । कुळितरु मत्तेरळि ॥
केलवरा रोगणेगेडे माडलनुवागि । सुळिदाडु तिदर्रतियोळु ॥ ५६ ॥

अर्थ—उन रानियों में से कई एक रानियाँ राजा के साथ बैठ गईं और कई एक रानियाँ भोजन परिवेषण के निमित्त इधर उधर घूमने लगीं ॥ ५६ ॥

Some of the queens sat down near their husband, while some began to make arrangement for serving the food. *( 56 )*

पद्य—कांचनदिंद रत्नगाळिंद बेळ्ळियिं । संचिसि दुपकणगळा ॥
चंचलाक्षियरांतु सुळिदरागत्तित्त । मिंचिन लतेगळेंवते ॥ ५७ ॥

अर्थ—स्वर्ण, चांदी, रत्न आदि ( आभूषणों से ) एवम् उपकरणों से युक्त चंचलाक्षी स्त्रियां भोजनालय में भ्रमण करती हुई बिजली के समान चमक रहीं थीं ॥ ५७ ॥

The beautiful ladies with sparkling gold, silver, and diamond ornaments adorning their persons were flashing their beauty like lightening through the kitchen. *( 57 )*

पद्य—तळिगे तंबुगे गिंडि हरिवान पडिग व । ट्टलु मोदलागि भोजन के ॥
सळवुपकरणवनल्लल्लिगेल्लके । चळ चळननुगोळिसिदरु ॥ ५८ ॥

अर्थ—छोटे कटोरे, कलश रकावियां एवम् स्वर्णमयी थालियां, गिलास व कई उपकरणों ( भोजन पात्रों ) को इधर उधर पहुँचाते समय शब्द करते हुये झुमझुमयी ध्वनि हो रही थी ॥५८॥

Sweet tinkling sound could be heard as different vessels, small cups, goblets, golden dishes, jars-glasses were being arranged for food. *( 58 )*

पद्य—दोड्ड गुणव नोंदनेनेंबे पतिय मै । योड्डि नोळणकूळिताग ॥
अड्डणिगेय नोळ्परव रेनु लोकद । हेड्डेंगळ्हेळुव.ग ॥ ५९ ॥

अर्थ—जिस समय राजा भरत भोजन के लिये बैठे थे, उस समय सामने भोजन की थाली

रखने के लिये कुछ ऊँची चौकी रक्खी थी परन्तु सभी स्त्रियों की थालियों के नीचे उतनी ऊँची चौकियां नहीं थी, क्योंकि वह स्त्रियाँ मूर्ख न होती हुई बहुत ही सुशील एवम् कुशल थीं। अतः उन्होंने अपना आसन पति के आसन से नीचे ही रखना उचित समझा आज कल की भांति वे स्त्रियां विवेक शून्य एवं धर्म विमुखा नहीं थीं ॥ ५९ ॥

The table on which Raja Bharat's food was served was a bit higher than those of the queens. The queens were intelligent and wise and considered it proper to keep their position a little lower than that of their husband, very unlike their sisters of the moder times. *( 59 )*

पद्य—बेळ्ळिगिदङ्गिणिगे वट्टलिगिडि हरिवाण। गळ रत्न चिन्न माटगळा ॥
ओळगगिणि तंदुतंदिड्ड तिर्दररसगे। बेळ्ग होंचाडुकुवंददोळु ॥ ६० ॥

अर्थ—राजा भरतेश के भोजनासन के सम्मुख चांदी की चौकी पर रत्न जटित स्वर्णमयी थाली, कटोरियां और भी भोजन के अनेक उपकरण ( वर्तन ) ला लाकर रख रही थीं, जिनकी चमकती हुई द्युति सूर्य की चमचमाहट को पराजित कर रही थीं ॥ ६० ॥

They were placing on the silver table in front of the Raja. bejewelled plates, cups goblets etc. whose glare was matching the sun light. *( 60 )*

पद्य—एडदभागद गिंडि बलद भागद होन्न। पडिग मुंदङ्गिणिगे योळु ॥
एडगोंड हरिवाण वेसेय कुळ्ळितोंदु। कडेकट्टिन्नेनेंबनवना ॥ ६१ ॥

अर्थ—दाहिने भाग में जल प्रपूरित कलश सामने स्वर्ण की स्थाली रक्खी गई, तब उस समय गौरव पूर्ण राजा भरत जी भोजनार्थ बैठे। इन अनेक वस्तुओं की शोभा एवं भरतेश जी के गौरव का कथन मैं क्या कहूँ! ॥ ६१ ॥

What a beautiful sight it was. I can hardly find words to express it. A golden goblet full of water was placed on the right of the king along with numerous other beautiful articles. *( 61 )*

पद्य—लावण्य धगधगिसुव नरपतिय मुं। दोविट्ट होंबरिवाण ॥
भाविस लोप्पिसु रविय सन्निधिय हों। दावरेयंते चेल्विनोळु ॥ ६२ ॥

अर्थ—श्री भरतेश जी के सम्मुख स्वर्णमय जो भी उपकरण ( वर्तन ) रक्खे थे, उन पर सूर्य देव की किरणों का प्रकाश पड़ रहा था। अतः वे उपकरण ऐसे मालूम होते थे कि, मानो स्वर्ण मय सहस्रदल कमल ही रक्खे हैं ॥ ६२ ॥

पद्य—मोले गट्टु मेलेलेव केशद गंटु। सेळनडु सुत्तिद सेरगु ॥
वलुगय्य होन्न सट्टुग वामकरद म। गल भाड वेसेये सुळिदरु ॥ ७० ॥

अर्थ—जैसे युद्ध में योद्धा गण कमर कसकर वस्त्र और कवच आदि से सन्नद्ध होकर तैयार रहते हैं। ठीक उसी भाँति इन रानियों ने कंचुकी ( केचली ) को खूब कस लिया तथा धोती आदि को भी कमर के चारों ओर पेटी की भांति कस लिया था; तथा शिर के वाल वेणी को भी गूँथ लिया था, ताकि भोजन (परोसने) परिवेषण में कोई वस्त्र के उड़ने से या स्खलित हो जाने से उनको लज्जित न होना पड़े। उन रानियों के दाहिने हाथ में भोजन परोसने के लिये रत्नमय (चम्मच) दर्वी भी थे ॥ ७० ॥

The queens had arranged their dresses properly, tied their saries, wrapped the upper part and tied it round the wrist. The hair on the head was properly arranged. The idea was that the services of food could be done with ease. They could be compared to the warriors who prepare themselves for battle after proper equipment. ( 70 )

पद्य—तोट्ट रवके जडे कसेदंद दोळ्ळि। विट्ट सिक्किदमेलु सेरगु ॥
वट्ट वेंगळु केलवरु सुळिदरु होन्न। चट्टि सुट्टुग गळनांतु ॥ ७१ ॥

अर्थ—रानियों की चोटियों में जो क्षुद्र घंटिकायें अर्थात घुंघुरू गुंथे हुये थे और वे चोटियां काले नाग की भाँति लह लहाती हुई लटक रही थी उनकी पहनी हुई साड़ियों के सौन्दर्य से ऐसा प्रतीत होता था कि मानो केंचुली में काला नाग हो। इस सौन्दर्य से वे रानियां स्वर्ण की गुड़ियों के समान ही ज्ञात होती थीं ॥ ७१ ॥

The arranged tresses thrown on the back gave one an impression of serpents when seen through the fine Sarees. The queens appered beautiful like golden dolls. ( 71 )

पद्य—सुरलोक दमृतव तंदेडे माडुव। सुर सुदतिय रोयेंवंते ॥
चरण दंदुगे झण झणरेने नडेतंदु। भरतेश गुण बडसिदरु ॥ ७२ ॥

अर्थ—इन रानियों का सौन्दर्य इतना आकर्षक था कि मानो स्वर्ग लोक की अप्सरा स्वर्ग मण्डल से देवामृत ला ला कर परोस रही हों एवम् पैरों के झांझन की झन झन शब्दके साथ आती हुई रानियाँ भोजन परोस रही थीं ॥ ७२ ॥

The beauty of the queens was fascinating. It seemed as if fairies had come down from heavens to serve tha nectar. The tinkling sound of their ornaments caught everybody's attention. *( 72 )*

पद्य—अमृतान्न भोज्यान्न देवान्न दिव्यन्न । अमृतरसायन वेंब ॥
क्रमदपंचान्नव पंचामृत गळ । क्रमवरिदुण्ड वडिसिदरु ॥ ७३ ॥

अर्थ—अमृतान्न, भोजनान्न, ( शुद्ध बना हुआ भोजन ) देवान्न ( स्वर्गीय देवों के भोजन के समान ) दिव्यान्न ( श्रेष्ठ अन्न ) अमृत रसायन आदि इस प्रकार पांच प्रकारके पंचामृतअन्न को क्रम क्रम से ला लाकर परोस रही थीं ॥ ७३ ॥

Five kinds of food were being served. Amrit 'anna', Bhojan 'anna', Dev 'anna', Divya 'anna', and Amrit Rasayan. *( 73 )*

पद्य—शाक शीकरणेय गाड पोडनेय सु । पाक वोग्गरणे पायसवा ॥
ई केगाकेगे स्वामिगवळि गिवळिगेंदु । जोके विडिदु वडिसिदरु ॥ ७४ ॥
होंगेलसद भाजन दोळिद मृतसा । रंगळ सकल भक्ष्यगळा ॥
तंगिगक्कगे स्वामिगक्काजि गेंदु वे । डंगियरुणवडसिदरु ॥ ७५ ॥
कामधेनुविन पालोळु पाक वाद भि । राम दोळोप्पुवन्नवनु ॥
स्वामिगे स्वामियूळिगद पेंगळिगेंदु । आमोद मिगे वडसिदरु ॥ ७६ ॥

अर्थ—पूड़ी, शाक, आम्ररस, पक्व केला, मसालेदार अन्य शाक एवम् मीठे मीठे भोजन पदार्थ, मालपुआ, लड्डू, खीर, दही वड़ा, आदि हाथ में लेकर वहिन जी थोड़ा सा तो आप लीजिये, श्रीमान् आपको ! इसप्रकार विनय पूर्वक पूँछ पूँछ कर परोस रही थीं ॥ ७४ ॥

अर्थ—स्वर्ण पात्रों में तैयार किये हुये सभी प्रकार के भक्ष्य आहार को अपनी सहयोगिनी रानियों को तथा महाराज को अति विनय एवं नम्रता से पूँछ पूँछ कर परोस रही हैं ॥ ७५ ॥

अर्थ—कोई रानी कामधेनु के दुग्ध में बनाये हुये सुगन्धित अन्न को राजा भरत को और अपनी वहिनों ( रानियों ) को अति आमोद प्रमोद के साथ परोस रही हैं ॥ ७६ ॥

The queens were serving food of different kinds in a very persuasive manner. They would say, "Please do take this milk preparation, take some sweet meat please, this vegetable is very delicious, taste a little and so on". They were persuading their sister queens and their husband in such sweet manner. *( 74-76 )*

पद्य—सडगरगोंडु संतसगोंडु सैरणे । येडेगोंडु तावुतम्मोळगे ॥
एडेमाडु तिद्दरु वडवनोंदे सिरि । वडेदु हब्बव माडुव वंते ॥ ७७ ॥

अर्थ--वैभव, सन्तोष और धीरज के साथ बिना किसी असुविधाके धीरे २ परोस रही हैं। यह समारोह ऐसा प्रतीत होता था मानो कि कोई बड़ा पर्व ही है ॥ ७७ ॥

The manner in which food was served was a very systematic one. There was no hurry scurry. The whole thing looked as if some festival was being celebrated in the house. *( 77 )*

पद्य—इवळु गंडन पंतियोळ्‌ कुळिसुंबुव । ळिवळि गानिक्‌ वळेंवा ॥
सवति मत्सर विल्ल तावेंदरवरेंब । सुविनयमिगे बडसिद्रु ॥ ७८ ॥

अर्थ—परोसने वाली स्त्रियों में इतना महत्व और गौरव था कि उनके हृदय में कहीं भी संकोच एवं क्षुद्र भावनायें नहीं थीं कि, हम दासी कि भांति परस रहीं हैं। बिना किसी ईर्ष्या द्वेष के वड़े सत्कार व विनय के साथ समान भाव से परोस रहीं हैं ॥ ७८ ॥

The ladies, who were serving the food, were very considerate, had charitable disposition, were not narrow minded and were serving food with affection and respect, and without any malice. *( 78 )*

पद्य—तोत्तिरंद दोळ्ळानु बडिसु वळि वळाएम । नोत्ति नोळ्डति यंद्दोळु ॥
तुत्त निडुवळेंबहुरुडिल्ल दिक्किद । रुत्तम सतियरतिंग्रोळु ॥ ७९ ॥

अर्थ—चक्रवर्ती की छियान्नवे हजार रानियां होने पर भी उनमें किसी प्रकार की ईर्ष्या-कलह व विकृत भावनायें नहीं थीं, आपस में सौतिया डाह नहीं था, और परोसने में किसी के अपमान की भावना भी नहीं थी, अमुक हमसे पहले ही भोजन के लिये बैठ गई है इस प्रकार की निंद व कलुषित भावनायें भी नहीं थीं, क्यों कि सती और उत्तम स्त्रियों के यही लक्षण हैं ॥ ७९ ॥

There were 96000 queens of the king, but none had any malice or jealousy against the others. Those who were serving did not feel it that others were taking food while they were serving. They were above such petty things as these are the signs of good and pious ladies. *( 79 )*

पद्य—सविव वस्तुव नुंव वस्तुव कुडिव नं । जुव सुरिवमळ्वस्तुगळ ॥
अवनीश गरसि यरिगे बडिसिदरु गौ । रववाग्नु परिपूर्ण वाग्नु ॥ ८० ॥

अर्थ—कोई रानी ने खाद्य, स्वाद्य एवं पेय इत्यादि उत्तम पदार्थों को राजा भरत जी को व रानियों को गौरव व विनय के साथ यथेष्ठ एवं परिपूर्ण परोस दिया ॥ ८० ॥

The queens were serving all kinds of food in a suitable manner to the king and the other queens. *( 80 )*

पद्य—सार वस्तुगळ तंदगलेल्ल तुंबुवं । तारन्दु बडिसिद मेले ॥
आरति प्रतियेल्ल वेंत्र पेंगळु पति । गारति वेत्तिदरोसेदु ॥ ८१ ॥

अर्थ—समस्त उत्तमोत्तम भोजन परोसने के बाद रति देवी के समान कामदेव भरतेश की नवीन भक्ति के साथ आरती उतारी ॥ ८१ ॥

After all articles of food had been served, the queens offered "arti" to their husband. *( 81 )*

पद्य—कुसुमांजलि माडि कैमुगि दोडनोंदु । देसेगे सारिदर बलेयरु ॥
नसुनक्का रायना सतियर दोंदु । होसबगे भक्तिय कंडु ॥ ८२ ॥

अर्थ—पुष्पाञ्जलि दी, एवम् हाथ जोड़ने के बादमें सब रानियां हट गईं और थोड़ी दूर बाजू में खड़ी हो गईं, इस नई भक्ति को देखकर भरतेश जी आनन्दित हो हँसने लगे ॥ ८२ ॥

There after they withdrew on either side and stood with their hands folded. Raja Bharat was pleased at their devotion and smiled. *( 82 )*

पद्य—कडुकु चिम्मुरि वोट्टु यज्ञोपवीत पो । न्नुडिदार दोत्रवेंविष्टु ॥
गडणिसि मैय्य मेलिद्दवु मत्तोंदु । तोडकिल्ल दोडनोप्पवडेदा ॥ ८३ ॥

अर्थ—राजा भरत जिस समय आहार के लिये बैठे थे उस समय उनके शरीर में केवल यज्ञोपवीत, तिलक व कटि मेखला और पहिनी हुई धोती, दुपट्टा इन वस्तुओं के अतिरिक्त अन्य कोई वस्तु नहीं थी ॥ ८३ ॥

Raja Bharat at this time was only putting on a "dhoti", a wrapper, sacred thread and a waist band *(kardhani)*. *( 83 )*

पद्य—हस्त प्रक्षालन कैगट्टि मोदलाद । प्रस्तुत क्रियेगळ माडि ॥
विस्तीर्णतलपद मेले बलिदनु प्र । शस्त पल्यंकासनव ॥ ८४ ॥

अर्थ—हस्त प्रक्षालन क्रिया और भी अन्य क्रियाओं को करने के बाद राजा भरत विस्तीर्ण

ऐसे दाहिने पांव को वांयें पांव की जंघा पर भली प्रकार से जमाकर प्रशस्त पल्यकासन से बैठ गये ॥ ८४ ॥

After washing his hands and performing the other usual routine, he placed his right foot on the left thigh and sat firmly in that position. ( 84 )

पद्य—एडद् गुल्फद मेले बलद गुल्फवनिट्टु । तोडे वेडेगेसेये कुळ्ळिदु ॥
एडद् हस्तद मेले बलद हस्तवनु सं। धडिसिट्ट नंप्रिय मेले ॥ ८५ ॥

अर्थ—इस प्रकार पल्यकासन से उन्होंने पांव को जमाकर वाद में वांई हथेली पर दाहिनी हथेली रखकर मुद्रा के साथ वैठ गये ॥ ८५ ॥

Then he placed his right hand and palm on the left hand and sat in a fixed position. ( 85 )

पद्य—शांत भावदोळु कण्मुच्चि नेनहु लो । कांतके नडिसि सिद्धरनु ॥
अंतरंग के तंदु पूजिसि वीळ्कोट्टु । कंनु सन्नेभनु कण्देरदा ॥ ८६ ॥

अर्थ—शान्त भाव पूर्वक अपनी दृष्टि को बन्द कर एवम् मन को लोकांत में पहुँचाकर सिद्ध भगवान को अपने अन्तरङ्ग में लाकर पूजा करने के उपरान्त में कर्म शत्रु को नष्ट करने वाले राजा भरत ने अपनी आंखें खोल दीं ॥ ८६ ॥

He then closed his eyes in a calm manner, and offered worship to Siddh Bhagwan after installing him in his heart through his mind. He then opened his eyes. ( 86 )

गद्य—कंगळिंदन्नवनोडे ज्ञानदोळंत । रंग दोळात्मन नोडि ॥
तुंग भाव दोळान्न पानव हंसना। थंगे समर्पणे गैदा ॥ ८७ ॥

अर्थ—अनन्तर अपने चर्म चक्षु से थाली में परोसे हुये भोजन को देखकर एवम् ज्ञान चक्षु से अन्तरङ्ग में अपनी आत्मा को देखा, श्रेष्ठ भाव से उत्पन्न हुआ ज्ञान मय अमृत को हँसनाथ ( अर्थात् अपनी आत्मा ) को समर्पण किया ॥ ८७ ॥

He saw the material food with his physical eyes, and by his inner vision his soul and offered the gift of right knowledge to his soul. ( 87 )

पद्य—कनक भृंगारद जलवनगैयोळां । तन घमंत्रंव नोल्दु जपिसि ॥
जनपनींदिद नेल्ल जय जयवेनल्दों। गोने वागिलोळु जयघंटे ॥ ८८ ॥

अर्थ—स्वर्ण कलश में रक्खे हुये जल को स्वयं अपने हाथ में लेकर अघनाशक मन्त्र अर्थात् पापों को नष्ट करने वाले मन्त्र को जपने के पश्चात् राजा भरत भोजन की तैयारी करने लगे, तब जय जय ऐसा शब्द करते हुये द्वार पर जय घण्टा नाद प्रारम्भ हुआ ॥ ८८ ॥

After taking water from the golden jar, he recited the sin-destroying "Mantras" and there after made himself ready to take food. Bells began to ring at that time in the courtyard outside. *( 88 )*

पद्य—वट्टिनमेलेडगै यूरि वलगैय्य । निट्टनु हरिवान दल्लि ॥
कोट्टनु तनुविगे हंसनाथगे मुन्न । कोट्ट दिव्यान्न पानगळा ॥ ८६ ॥
ज्ञानान्नव नात्म गर्पिसुगिहनन्न । पानव मैगीहुतिहनु ॥
ज्ञानिगळल्लदे भरतेशनेंदेय सँ । धानव वल्लवरारु ॥ ६० ॥

अर्थ—राजा भरत ने बायें हाथ का सहारा अपनी जंघा पर लेते हुये दाहिना हाथ भोजन पात्र में रक्खा और शरीर तथा आत्मा को एक साथ अन्नपान समर्पण करना प्रारंभ किया ॥ ८९ ॥

अर्थ—राजा भरत ने उस समय पुद्गलमय अन्न को शरीर तृप्तिके हेतु एवम् ज्ञानमय अन्न को आत्म तृप्ति के लिये एक साथ समर्पण करना प्रारम्भ किया । इस बात को ज्ञानी राजा भरत के विना हृदय के भाव को अन्य कौन जान सकता है ॥ ९० ॥

He rested his left hand on his thigh, and with his right hand started taking food, for the physical body and simultaneously with his inner vision he offered food of knowledge for his soul. Only the Raja could understand the mystery of it. *( 89-90 )*

पद्य—भक्ष सुखव मैगे तोरुव नात्मगे । मोक्ष सुखव तोरुतिहनु ॥
मोक्षगामिगळल्ल दवनतँरँग प । रीक्षेय वल्लवरारु ॥ ६१ ॥

अर्थ—अपने मनो भाव से खाने वाली योग्य भक्ष्य वस्तु को शरीर पोषणार्थ तथा आत्मार्थ मोक्ष सुख का उपदेशकर रहे थे । अतः मोक्ष गामी के अन्तरंग को मोक्षगामी के विना अन्य कौन जान सकता है ॥ ९१ ॥

He was pointing out material food to his body and bliss of liberation to his soul who can understand his inner feelings except a person of his own calibre, who is to attain liberation. *( 91 )*

पद्य—आ सवियन्नव मैगित्तु तनगे स । दासेवे माडेनुतिहनु ॥
आसन्न भव्य रल्लदे नृपनात्म वि । लासव बल्लवरारु ॥ ९२ ॥

अर्थ—उस रुचि कारक अन्न को शरीर सुख के निमित्त दिया करते थे कि तुम सदा आत्मा की सेवा करो, यह भाव आसन्नभव्य के विना राजाभरत की आत्माभिलाषा को दूसरा कौन जान सकता है ॥ ९२ ॥

He was offering the delicious food to his body so that it may help his soul in crossing the ocean of transmigration. Who can realize the inner feelings of Bharat's except one whose liberation from the mundane wandering is near. ( 92 )

पद्य—ओगरुप्प सिहि कहि हुळि हारगळ तेगे । तेगे दीवु तिहनू नालगेगे ॥
इ गव वोधन शक्ति सुखव नात्मगे बगे । बगेदीवु तिहनु भाव दोळु ॥ ९३ ॥

अर्थ—खट्टा, मीठा, नमकीन, कसैला तथा कटु इत्यादि षट्रस आहार को निकाल निकाल कर जिह्वा पर रख रहे थे , और ज्ञान-दर्शन वोध सुख शांति को; मनोभाव में लाकर आत्मा में अर्पण कर रहे थे ॥ ९३ ॥

He was placing food of different tastes, sweet, sour saline, pungent, bitter etc. to his tongue. At the same time he was offering the food of knowledge, conation, bliss and power through his mind to his soul. ( 93 )

पद्य—तंडुलान्नव कणिकान्नव तनुविगे । पिंडपिंडदोळीवुतिहनु ॥
कंडोळगीवुतिहनु हंसनाथग । खंडित वोध पिंडवनु ॥ ९४ ॥

अर्थ—चावल, रोटी, दाल इत्यादि अन्न को पिंडरूप ग्रास वनाकर शरीर के लिये अर्पण कर रहे थे और अखंडित वोध से पिंडरूपी ज्ञानमय अन्न को आत्मा में समर्पण कर रहे थे ॥ ९४ ॥

On the one hand he was offering the morsel of food prepared from rice, wheat etc. to his body, on the other hand he was offering the food of indestructible knowledge to his soul. ( 94 )

पद्य—हरिवान बट्टलुगळिगे बाय्देरेदाग । करतल संधान विहुदु ॥
गुरु हंसनाथगे सिद्ध लोकक्के पोगि । बरुतिहु देदेय संधाना ॥ ९५ ॥

अर्थ—कटोरी व सराव ( रकावी ) में रक्खे हुये पदार्थों को मिलाने के हेतु उसका साधन

दर्वी ( चम्मच ) थी वैसे ही गुरु हंस नाथ को सिद्ध लोक में पहुँचाने के निमित्त शुद्धभाव रूपी चम्मच थी ॥ ९५ ॥

With the silver spoon he was taking out food from cups and placing it in his mouth, while with the instrument of pure self absorption he was leberating the soul from the mind and wandering and placing it in the moksha. *( 95 )*

पद्य—हसिविल्ल दवनोव्व बंधुगळोगि ग्रा । थिसछु दाक्षिण्य कुंदते ॥
असम पुण्योदय सुखवनुदासीन । रसदोळुँडनु मोक्षारसिका ॥ ९६ ॥

अर्थ—जिस प्रकार तृप्तमनुष्य अपने किसी सम्बन्धी-मित्र एवम् बन्धु आदि के प्रार्थना करने से भूख न होने पर भी विवश होकर दो–चार ग्रास उनके घर में उदासीनता से खाता है, उसी प्रकार राजाभरत अपने पुण्योदय को उदासीनता से भोगते हुये मोक्षसाधन में रत रहते थे ॥ ९६ ॥

Like a person who has no appetite, but who on the entreaties of the friend, takes a couple of morsels without any relish in them, Raja Bharat was treating the fruit of his meritorious Karmas, the pleasures of the world, with indifference and was always busy in the attainment of moksha. *( 96 )*

पद्य—दुष्ट राजन मातनवन राज्य दोळिरु । वष्टु दिवस केळ्वरंते ॥
अष्ट कर्मदोळु तानिदु द नरिदात्म । दृष्टि युंडनु कालवरिदु ॥ ९७ ॥

अर्थ—जैसे दुष्ट राजा के राज्य में रहने वाले सज्जन पुरुषों को जितने दिन उसके राज्य में रहना पड़ता है उतने दिन उसकी बात माननी पड़ती है । उसी प्रकार दुष्ट कर्म रूपी राजा के राज्य में अपनी आत्मा को जितने दिन रहना है उतने दिन अपने को सम्हालते हुये आत्मा की ओर अपनी अन्तर दृष्टि रखते हुये राजा भरत तद्वत् उदासीनता से भोजन कर रहे थे ॥ ९७ ॥

As long as good persons have to remain under the rule of a wicked ruler, they have to carry out his orders perforce. In the same manner Raja Bharat realized that as long as he has to continue under the influence of the karmas he will have to bear their fruits perforce and had thus no feeling of attachment to their good and evil effects. In short he was viewing the fruits of his karmas, good or bad with equanimity. *( 97 )*

पद्य—गडिय दांडुव नोब्वन तुपिनाळुगळ ता । नोडने मन्निसि पोगुवंते ॥
कडेगात्म सिद्धिय पडेवव नन्नव । कोडुतिद् निंद्रिय गळिगे ॥ ६८ ॥

अर्थ—जैसे घर पर आये हुये अतिथि का सत्कार करके उनको विदा करने के पश्चात् मनुष्य अपने घर में आकर निश्चिंत हो जाता है उसी प्रकार भरत जी उस शरीर को अतिथि समझकर उसे खिलाते हुये वे अपने घर रूप आत्मा में पहुँचाते हुये सुख से रहते थे ॥ ९८ ॥

Like a person who after entertaining his guest and giving him a send off, returns to his house with a feeling of relief. Raja Bharat used to treat his body as if it were a guest and after giving it meals, absorbed himself in his soul, with a feeling of relief. ( 98 )

पद्य—कलसुव बेडगु कैविडि व कुशल जिव्हे । गोलिदु तुनिडु वोंदु जोके ॥
अळुगि सविवदोंदु गंभीरव व नुँव । चेळविके कोरैसु तिहुदु ॥ ६६ ॥

तर्थ—खाने के पदार्थों को मिलाकर ग्रास बनाने का ढंग उसी को उठाकर जिह्वा तक लाने का अपूर्व ढंग एवं उन ग्रासों का प्रथक प्रथक स्वाद लेने का जो ढंग था; इस प्रकार राजा भरत के गम्भीरता पूर्वक भोजन विधि की सुन्दरता का कहाँ तक वर्णन करूँ ॥ ९९ ॥

The manner of mixing different articles of food the method of combining them into a morsel, putting the morsel on tongue and the way of enjoying the taste of each article of the morsel sepocating was so peculiar as to defy description. ( 99 )

पद्य—ओनव नुंवग वडिगडि गोम्मोम्मे । पानव कोंवु दोंदंगा ॥
आनंद विडिदष्टु विश्रामिसुव ठीवि । तानोंदु गमक वागिहुदु ॥ १०० ॥

अर्थ—भोजन करते समय मध्य में पीने योग्य पदार्थ भी पान करलेते थे और उसके साथ साथ किंचित् विश्राम् कर लेने का भी एक ढंग था उस अपूर्व ढंग का भी कहाँ तक वर्णन करूँ ॥ १०० ॥

During the course, he would drink the delicious liquid preparations and then would relax a little. All this was peculiar to him and is difficult to describe it. ( 100 )

त्र गादि ॥
रंजिसितु ॥ १०१ ॥

रखते थे वह वस्तु पलट कर
के भीतर कोई कंकड़ फेंका
जावे तो उसकी डुबुक जैसी ध्वनि निकलती थी, उसके उपरान्त किंचित् विश्रान्ति के अनन्तर पुनः उचित ढंग से जिह्वा पर ग्रास रखते थे इस शोभा का क्या वर्णन किया जाय ॥ १०१ ॥

The manner of eating the morsel was also of special nature. He would put it on his tongue and when he swallowed it a sound like that of a stone dropped in water could be heard. He would then relax a little and again repeat the process. This was all extra ordinary, difficult to describe. ( 101 )

पद्य—अरत नारोगिसुतिद् किकरिणंद् । अरसियरुगळ्नोडिद्नु ॥
करव हिडिदु कोंडु सुम्मने कुळितिद्द । परिगोंडु विस्मय नादा ॥ १०२ ॥

अर्थ—राजाभरत ने भोजन करते करते अपनी रानियों की ओर कुछ तिरछी दृष्टि से ( नयन कटाक्ष मारते हुये ) देखा, तब उन्हें ज्ञात हुआ कि सब रानियाँ विना भोजन प्रारम्भ किये केवल अपने हाथ पर हाथ रक्खे बैठी हैं अतः उन्हें इससे विस्मय हुआ ॥ १०२ ॥

Mean while he just turned his looks to his wives. He was surprised to find that they had not started taking food but were sitting quietly. ( 102 )

पद्य—एके तुत्तिडरेंदु कैसन्नेयिंदव । लोकिसिद्नु नरनाथा ॥
आकुशलेयरेडे माडुवर करे । देकांत दोळु पेळ्द्रोंदा ॥ १०३ ॥
एडे माडुव वलेयरेयूतंदु राय तु । त्तिडुवन्न दोळु गोंदु तुत्ता ॥
तुडुकि तेगेदुकोंडु पोगि पेंगळिगेल्ल । एडे माडिदरु हवनरिदु ॥ १०४ ॥

अर्थ—भोजन करने के समय श्री भरतेश जी मौन थे इस लिये उन्होंने शिर हिलाते हुये एक रानी से संकेत करके पूछा आप भोजन क्यों नहीं कर रही हैं, तब उन रानियों में से एक रानी ने परोसने वाली एक कुशल एवं चतुर स्त्री को एकान्त बुलाकर उसके कान में कहा ॥ १०३ ॥

अर्थ—तब परोसने वाली उस कुशल रानी ने श्री भरतेश जी की थाली में से एक एक ( कवल ) ग्रास उठाकर उन सभी रानियों की थाली में परोस दिया ॥ १०४ ॥

Raja Bharat used to observe silence while taking food. He, therefore,



राजा भरत मुनियों को आहार दान देने के बाद अपनी सभी रानियों के साथ बैठकर अपने महल में भोजन कर रहे हैं।

[ यह चित्र महावीरप्रसाद सुपुत्र लाला [illegible] जी जैन, बाराबंकी की तरफ से छपा ]

beckoned to one of the queens by the nod of his head to tell her what the matter was and why they did not start taking food. That queen whispered something into the ears of another who was serving food. The latter picked up morsels of food from the Raja's dishes and placed one each in the plates of the queens. ( 103-104 )

पद्य—एल्लरु तुत्तिट्ट रदके रायनु तले । यल्लाडि तणिदनेदेयोळु ॥
अल्लवे मरोनु पति भक्ति मने मने । गेल्लके वहुदे लोकदोळु ॥ १०५ ॥

अर्थ—इसके पश्चात् सभी रानियों ने अपना अपना भोजन प्रारम्भ किया, राजा भरत ने देखा तो अपने संकेत मात्र से उन रानियों की चतुरता की प्रसंशा की और कहा वाह, वाह, राजा ने मन में विचार किया कि आज कल ऐसी ही पतिभक्ति घर घर में हो सकती है, क्या ? ॥ १०५ ॥

There upon, the queens started their meals. Raja Bharat saw this and indicated his appreciation by signal. The poet says, "Can we find such devotion to husband in the present times ?" ( 105 )

पद्य—पुरुष निधानन शेषान्न तावुंब । हरिवाण केय्तर रोडने ॥
पुरुनाथने वल्लनवर मनसिनोंदु । हरुष वनुँडरतियोळु ॥ १०६ ॥

अर्थ—अपने पतिदेव पुरुषोत्तम श्री भरतेशजी के शेषान्न को खाने से जो आनन्द उन रानियों को हो रहा था। उस आनन्द मय सुख को श्री आदिनाथ भगवान हीं जान सकते हैं ॥ १०६ ॥

Only Lord Adinath can know the pleasure which the queens experienced in relishing the morsels taken out from their husband's dishes. ( 106 )

पद्य—ओरेडे मारवे यरिदेडे माडुव । नारियरेडे माडुतिहरु ॥
भूरमणनु रमणीयरेल्लरुंडरु । ओरंते तृप्ति वडेदरु ॥ १०७ ॥

अर्थ—परोसने वाली रानियां आग्रह पूर्वक खाने की प्रत्येक वस्तु को पूँछ पूँछ कर परस रही थीं। महाराज भरत और उनकी रानियां आदि सभी भोजन करके तृप्त होगये ॥ १०७ ॥

The queens who were serving food, were playing their part with dexterity. They were persuasive. Every one got satisfied. ( 107 )

पद्य—जीव वलव देह वलव हेच्चिसुव सं । जीवनरस पिंडवेनेप ॥
मूवत्तेरडु तुत्तुगळिंद तनिदनु । भूवरना समय दोळु ॥ १०८ ॥

अर्थ—सिद्धांत में कहे हुये मन्त्र को स्मरण करते हुये एवम् चिदम्बर सिद्ध भगवान् को अपनी आत्मा में देखते हुये नमस्कार किया, तत्पश्चात् श्री भरतेश जी "जिन सिद्ध शरणं" परमानन्द के साथ उच्चारण करते हुये आंखें खोली ॥ ११५ ॥

He recited the "mantras" given in the sacred scriptures, saw the reflections of Sidh Bhagwan in his own souls, made obeisence to him, and after uttering the words "May Lord Jina protect me", opened his eyes. ( 115 )

पद्य—हच्चडवनु होदेयुत हावुगेय मेट्टि । सच्चिदानन्द रूपवनु ॥
मेच्चि भविसुत वंदनु चंद्रशालेगे । हेच्चु कुंदिल्लदा चंद्रा ॥ ११६ ॥

अर्थ—तदन्तर अपने रेशमी दुपट्टे को ओढ़ कर पांव में स्वर्ण निर्मित पादुका पहनकर श्री भगवान् सच्चिदानन्द का स्मरण करते हुये चन्द्रशाला ( विश्रामालय ) की ओर गये । जिस प्रकार चन्द्रमा में कलङ्क होते हुये प्रकाश में कमी नहीं पड़ती उसी प्रकार राजा भरत में संसार रूपी कलङ्क होते हुये भी किसी प्रकार का कलङ्क नहीं था, अतः चन्द्रमा की भांति चन्द्रशाला में विराजमान हो गये ॥ ११६ ॥

After putting on his silk wrapper and his gold sandals, he left for his retiring room. Just as the beauty of the moon is not blurred by the dark spot in it, so Raja's glory was not tarnished by his worldly duties. ( 116 )

पद्य—तूगु मंचद मेले पोरगुमूडेगे वाम । भागव निट्टु कुळितनु ॥
आगळे वंदरु घुळघुळनबलेय । रागाडिकार निद्दडेगे ॥ ११७ ॥

अर्थ—रत्न जटित भूले पर श्री भरतेश जी बांई करवट से लेट गये तत्क्षण सभी रानियाँ पाव में पहिनी हुई पैजनियों की भन्-भन्, छुन्-छुन् करती हुई भरतेश जी के समीप सेवार्थ चन्द्रशाला में आईं ॥ ११७ ॥

The king reclined on his left in a hammock embellished with jewels. At that time the queens came making jingling and tinkling noise of their ornaments for attending on their beloved. ( 117 )

पद्य—परिमळ दोडेयुत पन्नीर चिम्मुत । तिरहुत वीसणगे गळ ॥
चरणव नोत्तुत वीळेयगोडुत सों । दरियरिद्दरु बळसि नोळु ॥ ११८ ॥

अर्थ—कोई इत्र, केवड़े, से सुगन्धित जल छिड़कने लगी और कई सुगन्धित दानेदार इला-



राजा भरत मुनिराज के आहारानंतर भोजन करके विश्रांति ले रहे हैं और उनकी सभी रानियाँ उनकी सेवा कर रही है।

यह चित्र मातेश्वरी श्री सेठ प्रेमसुखजी, डालीगंज लखनऊ के द्वारा छपा।

यची, सौंफ, सुपारी सहित पान लाकर खिलाने लगीं। अन्य कई पांव दवाते हुए सुश्रूषा करने लगीं इस प्रकार सभी भद्र स्त्रियां अपने पतिदेव की सेवा में लीन होगईं ॥ ११८ ॥

All the gentle ladies began to do bit of their service. Some began to sprinkle rose water and perfume, some presented a betel containing cardamous nuts and other delicious material. Some did the massaging of their husband's legs. ( 118 )

पद्य—निंदोलग साकु कुळ्ळरि दोल । विंदवनीश तुडिदनु ॥
मंदगमनेयरु मृदु तल्प दोळ्गोजे । यिंदेल्ल रोल्दु कुळितरु ॥ ११६ ॥

अर्थ—अव सेवा हो चुकी, "जाओ और विश्राम करो" इस आज्ञा के अनुसार सभी स्त्रियाँ धीरे धीरे मन्द मन्द गति से चली गईं और परस्पर बातें करती हुई एक करवट से लेट गईं ॥११९॥

"Enough has been done please", said the Raja. "Please go and take rest." The queens left and went to sleep. ( 119 )

पद्य—वारजिद्यियरोळु सरस सल्लाप गं । भीर प्रसंग केळियोळु ॥
आ राज योगींद्र निरुतिद्दनिल्लिगे । आरोगणेय सुसंधि ॥ १२० ॥

अ—उन कमलाक्षियो के सरस कथा वार्ता को सुनकर और आमोद प्रमोद के साथ हँसते हुए श्री भरतेश जी भी गम्भीर विचार पूर्वक सोगए ॥ १२० ॥

Bharat Ji also relaxed into sound sleep after hearing the pleasent conversation of the queens. ( 120 )

पद्य—ई जिन कथेयनु केळिद्वर पाप । वीज निर्नाशन वहुद ॥
तेज वहुदु पुण्य वहुदु मुंदोलिदप । राजितेश्वर काणुवरु ॥ १२१ ॥

अर्थ—इस श्री जिनेश की कथा को जो भव्य जीव पढ़ेंगे या सुनेंगे उनका पाप रूपी वीज नष्ट होगा। तथा तेज कान्ति, पुण्य वृद्धि होकर अन्त में मोक्ष पद को प्राप्त होगो ॥ १२१ ॥

Those who will read or hear this 'katha' of Jinesh, the seed of their sins will be destroyed. They will achieve glory, splendour, pleasant acquisition and in the end attain "moksha". ( 121 )

पद्य—प्रेमदिंदेद नोदिदरे पाडिदरे केळ्द । रामोद वैदुवरवरु ॥
नेमदे सुररागि नाळे श्रीमंधर । स्वामिय काण्व रतियोळु ॥ १२२ ॥

अर्थ— इस कथा को जो प्रेम से पढ़ेंगे तथा सुनेंगे व आमोद को प्राप्त होंगे और नियम से देवपद को प्राप्त कर अन्त में विदेह क्षेत्र में जाकर प्रेम से श्रीमन्धरस्वामी का दर्शन करेंगे ॥ १२२॥

Those who will read this with attention and recite it with devotion will have the "darshan" of Simandhara Swami. *( 122 )*

पद्य—बरेय बारद तिद्द बारद कडेदरे । दोरेय बारद रुपिनभवा ॥
बरेदु बच्चणिसिदंते न्नेयेयोळ्गिरु । गुरुवे चिदंबर पुरुपा ॥ १२३ ॥

अर्थ—हे गुरो चिदम्बर पुरुष ! लिखने में , सुधारने में , तोड़ने में , न आने वाले ऐसे रूप का अनुभव लिखवाकर , छिपाकर रक्खे हुये के अनुसार मेरे हृदय में निरन्तर वास करो ॥ १२३ ॥

Oh Chidambar Purusha ! pen can not find words to describe your form, which is unassailable and indestructible. May you repose concealed in my heart for ever. *( 123 )*

॥ इति राज्य भुक्ति संधि प्रथमः भागस्य चतुर्थसर्गः संपूर्णम ॥ ४ ॥

# पंचमः सर्गः

## ❀ राज सौधन संधिः ❀

पद्य—कडेयिल्लदमृत संपदव निन्नोळगिट्टु । वडवनंतिळेगे काणिसुव ॥
वेडगिन सिद्ध सन्मतिदोरु भव्यात्म । रोडेय निरंजन सिद्धा ॥ १ ॥

अर्थ—हे सिद्ध आत्मन आपकी महिमा अपार है, अनन्त अमृतमय सम्पत्ति को अपने भीतर रखते हुये लोगों की दृष्टि में आप अकिंचन एवं निर्धन के तुल्य दिखाई देते हैं। किसी प्रकार के आभरणों ( शृंगार ) के न होने पर भी अत्यन्त सुन्दर दिखाई देते हैं आपकी बातें कृत्रिम नहीं हैं स्वाभाविक हैं। क्यों कि तुम यथार्थ पद को प्राप्त कर चुके हो भक्तजन अपने विचारों से कुछ का कुछ समझें यह अन्य बात है किन्तु हे भव्यजनों के शिरोमणि निरञ्जन सिद्ध भगवान ! मुझको शीघ्र ही सद्बुद्धि दो ॥ १ ॥

O Sidh Atman, your glory is unfathomable, you possess nectar like wealth of omniscience and omnipotence in you. The splendour of which is beyond discription. Although you have no material possessions or decorations, still your beauty is fascinating. There is nothing artificial about you. You are in your natural attributes, and have attained unconquerable position. Your devotees may, in their misguided zeal, impute different attributes to you, but that has nothing to do with you. May you, Sidh Bhagwan, the leader of the souls capable of liberation, bestow on me good sense. ( 1 )

पद्य—मत्तोंदु दिन दुदयदोळेद्दु जिनसिद्ध । रुत्त माराधने गैदु ॥
चित्तजरूप नुप्परिगेये ळोलग । वित्तनदेन बण्णिपेनु ॥ २ ॥

अर्थ—एक दिन की बात है श्री भरतेश जी प्रातःकाल नित्य क्रियाओं से निवृत्त होकर अपने सर्वो.रि महल में जाकर इस प्रकार विराजमान हो रहे हैं जिसका वर्णन करना दुष्कर है ॥ २

One morning, Raja Bharat after his usual routine, was sitting in all glory at the top his palace. ( 2 )

पद्य—कुंदनुप्परिगेय मेले नवरत्न । दिंदाद मंडपदल्लि ॥
पोदाबरेयंते होळेव गद्दुगेयल्लि । यंदु कुळितनु राजेंद्र ॥ ३ ॥

अर्थ—सोने के महल में स्थित जगमगाते हुये नवरत्नों से सुशोभित मण्डप में लाल कमल के समान सिंहासन पर बैठते हुए देवेन्द्र के समान श्री भरतेश जी विराजमान होगए ॥ ३ ॥

Sitting on his beautiful red lotus like throne under a canopy decorated with Navratna in his golden palace, Raja Bharat looked like Devendra in all his glory. ( 3 )

पद्य—बेगडेगिट्ट मलग नेम्मि होदेददे । बांग योगवट्टे बोळु ॥
वेंगे तोडिगे योग वंधव वलिदु वे । डगि नोळ्ळोलगवादा ॥ ४ ॥

अर्थ—पृष्ठ भाग में आश्रय देने वाला झालरदार सुकोमल तकिया और इधर उधर शीतल हवा प्रवाह करने वाली ( पंखा डुलाने वाली ) देव दासियां तथा सम्राट की देहपर स्थित दिव्य वस्त्र वस्तुतः अद्भुत शोभा दे रहे थे ॥ ४

There was a beautiful soft and frilled pillow behind his back, beautiful maid servants with fans in their hands, to stir cool breeze, were standing around. Raja Bharat was putting on precious and splendid apparels. ( 4 )

पद्य—तनुकांति भूषणकांतिया मण्डप । दनुपम कांति मेळैसे ॥
जनपति तानोप्प दिनपतियंतिर्द । दिनपति युदय कालदोळु ॥ ५ ॥

अर्थ—इतना ही क्यों, शरीर कान्ति, भूषण कान्ति तथा उस मण्डप की कान्ति ऐसी सभी कान्तियों से युक्त राजा भरत इस प्रकार प्रतीत होते थे, कि मानो दिनपति के समान ही जनपति शोभा पा रहा हो, अर्थात् राजा भरत उदित दिनपति के समान ही मालूम पड़ते थे ॥ ५ ॥

There was the beauty of the body, the beauty of the ornaments, and beauties of different other things. Invested with the beauties of all kinds, Raja Bharat looked like glorious sun. ( 5 )

पद्य—काळजि हडप चामर गिंडि मोदलाद । उळिग दंतुजाक्षियरु ॥
साल भंजि केगळंते डबलदल्लि निं । दोलैसुतिद्दरोजेयोळु ॥ ६ ॥

अर्थ—इतने में अन्तःपुर सभा के योग्य सर्व सामग्री वहां एकत्रित होने लगी, सोने की थालियों में अनेक प्रकार की सुगन्धित वस्तुयें, पान बीड़ा; कर्पूर, इलायची तथा छत्र-चामर एवम् कलश में सुगन्धित जल इत्यादि सामग्रियां हाथमें लेकर कमल मुखी दासियां दाहिने बांये पंक्ति-बद्ध होकर गौरव के साथ बैठ गईं ॥ ६ ॥

All articles suitable for the occasion, such as golden dishes full of scented articles, betels, camphor, cardamoms, rose water, small canopies, goblets of water, were all brought by beautiful maid-servants coming in rows, and placed there. *( 6 )*

पद्य—वीणे दंडिगे स्वर मण्डल किन्नरि । वेणु संपुटव होत्तगेया ॥
राणि योळ्‌तु वंदरसगेरगिदरु । गाणकार्तियरु गाडियोळु ॥ ७ ॥

अर्थ—तदनन्तर वीणा किन्नरी ( एक प्रकार का वाद्य ) पढ़ने की पुस्तकें एवम् चौथी हाथ में लेकर गायक स्त्रियाँ विनय के साथ राजा भरत को प्रणाम करती हुई सामने से पंक्ति बद्ध होकर बैठ गईं ॥ ७ ॥

Then came the songstresses in rows with books and small desks, and after saluting the king took their seat. *( 7 )*

पद्य—सारु तोलगु वरहेळ्विरवर नें । दा राया केळे नुडिवुत ॥
मेरु सौडवनेरि कैमुगिदरु वेंत्र । धायरिणियरु धराणि पतिगे ॥ ८ ॥

अर्थ—हाथों में बेत को रखने वाली व्यवस्थापक स्त्रियाँ ( स्वयं सेविकायें ) हटो । रास्ता छोड़ो उनको बुलाओ इन्हें उधर बैठालो इत्यादि शब्द करती हुई एवम् विनय के साथ भरत को शिर नवाकर राजसौध में आकर बैठ गईं ॥ ८ ॥

Lady monitors with canes in their hands were giving directions to other ladies for taking their seats in a proper manner. After making these arrangement they bowed to the king and sat down. *( 8 )*

पद्य—मंडितालंकार काव्यव रायन । पेंडिरि गोदि सिद्वळु ॥
पंडितेयेदेंव दादि वंदरसन । कंडु कैमुगिद ळतियोळु ॥ ९ ॥

अर्थ—अलंकार मंडित राजा भरत की रानियों को काव्य की पढ़ी हुई पंडिता नाम की दासी ने आकर अन्य दासियों के सहित महाराज भरत को विनय पूर्वक हाथ जोड़े ॥ ९ ॥

Then came the maid servant Pandita, the poetess, accompanied by other maid-servants and bowed to the king with clasped hands. *( 9 )*

पद्य—राणियरेल्ल सिंगरसि लीलेयेळु क । गाणिकेगळ कैविडिदु ॥
प्राणनाथन काळुप्परिगेयनु त्रि । न्नाणदिंद डारेद राग ॥ १० ॥

अर्थ—इतने में राजा भरत की सभी रानियां आनन्द के साथ अपना शृंगार करके लीला पूर्वक हाथ में कुछ भेंट लेकर प्राणनाथ राजा भरत को देखने के लिये गौरव के साथ चढ़ती हुई हुई महल में आ रही हैं ॥ १० ॥

Then were seen the queens ascending the staircase with an attractive gait to meet their beloved. Their person was beautifully decorated. They had one present or the other in their hands to offer to their husband. *( 10 )*

पद्य—मदन नर्तिगे मेरु गिरिय नेरळु तन्न । सुदतियररसि वहंते ॥
चदुरियरेरुतिद्रहमेरुसौधना । मद हिरिदुप्परिगेयनु ॥ ११ ॥

अर्थ—उस समय ऐसा विदित होता था मानो कामदेव के दर्शन के हेतु क्या रति ही तो नहीं मेरु पर्वत पर चढ़कर आरही है ? उसी प्रकार राजा भरत के ऊँचे महल हर चढ़कर सभी रानियाँ आरही थीं ॥ ११ ॥

The sight was so lovely that each queen appeared as if the goddess of beauty Rati was ascending on mount Meru to meet her husband, Cupid. *(11)*

पद्य—नोडि वा तंगि यच्चरिके यक्काजि कै । नीडक्क को हिडिताई ॥
ओडिदिरक्का वा वा तंगियेंदु मा । ताडुतेरिदरोलवि नोळु ॥ १२ ॥

अर्थ—वहिन देखकर आवो ? सावधानी से आओ " जरा हमारा हाथ तो पकड़ो " इस प्रकार हमको छोड़कर क्यों दौड़ती हो ? घबड़ाओ मत, आओ आओ वहन इस भाँति परस्पर नाना प्रकार की वार्तालाप करती हुई वे रानियाँ महल पर चढ़ रहीं थीं ॥ १२ ॥

While ascending the staircase they were having lively conversation. One said, "Come carefully, sister." The other said, "Catch hold of my hand, please." The third said, "Why are running away leaving me behind." The fourth said, "Do not be nervous, proceed on". *( 12 )*

पद्य—हरिवुतिद्पळिगे हरे हरे मुँदे नि । न्नरस नीवनु दोड्ड मेच्च ॥
वरलारदवरेन नाडरेनुत तावु । सरस माडुत पत्तुतिहरु ॥ १३ ॥

अर्थ—जल्दी जल्दी आगे जाने वाली ! तुम पर राजा भरत का वड़ा प्रेम रखता है क्यों कि जल्दी जल्दी चढ़ने वाली को क्या राजा भरत प्रेम करेंगे, अच्छा जावो । ऐसा आपसमें विनय पूर्वक वार्ता लाप करती हुई रानियाँ चढ़ी चली जा रहीं थीं ॥ १३ ॥



राजा भरतजी अपने महल के ऊपरी भाग में नृत्य करनेवाली तथा गायन करने वालियों के नृत्य व गाने ऊपर बैठे हुए सुन रहे थे। तब सभी रानियाँ पतिदेव के दर्शनार्थ हाथ में नाना प्रकार की भेंट लेकर ऊपर चढ़ी जा रही हैं।

यह चित्र ला० पदमचन्द सुपुत्र ला० शम्भूनाथ, चौक लखनऊ के द्वारा छपा।

"Hollo, you fast runner, Raja has special affection for you, go ahead." With this lively exchange they were going up. ( 13 )

पद्य—तवकिसि नडे नडे येनुतिप्पळिवळेण्डु । दिवसदिं काणळो पतिया ॥
निवगे हितव पेळ्दुदेन्नदु तप्पु मौ । नव माळ्पेनेनुतेरुतिहळु ॥ १४ ॥

अर्थ—पीछे वाली स्त्री आगे वाली स्त्री से कहती थी, क्या पतिदेव को तुमने अधिक दिनों से नहीं देखा ? भागो ! भागो ! राजा प्रसन्न होकर तुम्हें अवश्य कुछ न कुछ देंगे, जल्दी जाओ इस प्रकार कोई आगे जाने वाली रानी से कह रही थी ॥ १४ ॥

One who was lagging behind, called out to the one ahead, "well dear, has not our beloved husband seen you for a long time ? Run fast, he will certainly give you something." ( 14 )

पद्य—जव्वन सोक्कि वरिगे नोडु माडुव । कव्वरे गोडेरु तहरे ॥
अव्व नीवेनोडिरि चक्रवर्तिय । सुव्वलालेय नाडिसुवरु ॥ १५ ॥

अर्थ—देखो तो इनके पैरों में कितनी शक्ति है, कैसी अनूठी युवा अवस्था है न ! इसलिए इठलाती हुई जल्दी जल्दी उड़ी चली जा रही हैं । हां हां यह सब राजा भरत की बड़ी दुलारी और प्यारी हैं ॥ १५ ॥

"Look at the strength of her feet, how fast she is going. She is in the full bloom of her youth. Oh yes she is Raja's beloved." ( 15 )

पद्य—बरलारल वळिगे कैगोडिरेदेयल्लि । हिरिय होरेय होत्तवळु ॥
भरत चक्रेशगे कृपेयिल्ल माडके । बर हेळ बहुदे नोडिवळा ॥ १६ ॥

अर्थ—उन्हीं रानियों में एक जो स्वल्प स्थूल वदन ( ठिंगना कद व मोटी ) थी उसने कहा कि "देखो तो मुझे कोई हाथ का सहारा भी नहीं देती हैं क्या ?" मुझपर राजा भरत की कृपा नहीं है, जो मुझे ऊपर बुला रहे हैं ॥ १६ ॥

One of the queens was dwarfish and fattish. She said, "No body gives me any help. Am I not loved by Raja who has invited me ?" ( 16 )

पद्य—साकु निम्मुपचार तावेनु बरलार । राकेयिं मुदे नडेदरे ॥
इके गंडन काण हरिवळेंद परेंत्र । वाक्किगळुकि हिंदे वहेनु ॥ १७ ॥

अर्थ—बस बस, चुप रहो, न तो मुझे आगे जानेमें चैन लेने देती हो, और न पीछे ही चलने देती, यदि आगे जाती हूं तो पति प्रेम की उलहना देती हो, पीछे जाती हूं तो कहती हो कि राजा से प्रेम नहीं है। बड़ी कठिन समस्या है अतएव मैं आपके पीछे पीछे ही जाती हूँ॥ आगे जाने वाली रानी ने कहा, अच्छा बहन! अब मैं कुछ न कहूंगी॥ १७॥

"Stop your remarks, please", said one of them, "when I go ahead, you say I am my husband's special favourite, when I lag behind, you say Raja does not love me. It is a difficult problem for me. Now I shall follow you." The other replied, "All right, I shall pass no further remarks." *( 17 )*

पद्य—हेडतले होरेयोंदु नडुविन केळगेर। डोडनेदेयोळ् होरेयेरडु॥
पिडिवेंदु होरे यांतु नडेविरि लोगर। नुडिविरि होरे गिरयेंदु॥ १८॥

अर्थ—एक रानी ने कहा कि, एक तो वह गर्भिणी, दूसरा उस पर भी सिर का बोझा, तीसरा स्तन का बोझा और चौथा गर्भ का, तथा पाचवाँ जघाओं का बोझा, तथा संपूर्ण शरीर का भार लेकर वह पीछे पीछे धीरे धीरे चल रही है, क्या? राजा भरत को इस पर दया नहीं है, जो इसको बुलाया है॥ १८॥

One of the queens was big with child. The others observed, "Look at her, the king has no mercy on her. She is carrying so much weight, the weight of her head, the weight of her breasts, the weight of the child in the womb and the weight of her thighs. Poor creature she is dragging along slowly. Give her a little help please." *( 18 )*

पद्य—मौनवीकेगे तन्न गडनंतात्मन। जानिसुतैदु व परियो॥
एनेंदु तिळियबारदु हेळु निनगे सु। ध्यानव कलिसिदनारे॥ १९॥

अर्थ—जरा हाथ का सहारा तो लगा दे बहन? तब वह स्त्री कहने लगी कि, बस तुम अपनी बात रहने दो, मैं तुम्हारे आगे नहीं जासकूँगी, परन्तु, आगे जाने पर आपही कहती हैं कि, इसे पति के पास जाने की जल्दी है, यदि मौन रहूं तो कहती हैं कि, जैसे पतिदेव आत्मा के ध्यान में, मग्न रहते हैं उसी प्रकार यह भी ध्यान कर रही हैं, कुछ समझ में नहीं आता, जरा कहो, क्या? तुम्हें राजा ने तो ध्यान करना नहीं सिखा दिया॥ १९॥

Then she replied, "Please stop your jokes. I can not go ahead of you. When I go ahead, you say I am in a hurry to meat my husband, when I keep

तोते से कही उसे पड़ोस में रहने वाली 'सुमना' जी रानी ने सुना और चरित्र के रूप में उसकी रचना की ॥ ७ ॥

Rajan, while queen Kusumaji was pouring out her thoughts from her heart before a parrot in her palace, Sumnaji, her neighbour heard it and gave it the shape of a story. *( 7 )*

पद्य—सुमनाजियर निळ्यके निन्ने बिनदकें । दमराजियरु नडेतंदु ॥
अमृत वाचक नेंब गिळियोड नाके सं । क्रिमिसि नुडिवुद केळिदरु ॥ ८ ॥
कुसुमाजि नुडिदंद चन्नायतु सुमनाजि । होस कृतिय माडु नीनदनु ॥
ओसेदानु बरेवेनेंदमराजिबरेदुपे । ळिसिद काव्यव केळु राय ॥ ९ ॥

अर्थ—कल सुमना जी रानी के महलमें लीला विनोद के लिये 'अमरा' जी रानी आई हुई थीं तब दोनों रानियों ने उस बातचीत के सिलसिले को जोड़ कर चरित्र का रूप दे दिया ॥ ८ ॥

अर्थ—हे राजन् ! अमरा जी रानी से सुमना जी रानी कहने लगीं कि कुसुमा जी ने जो कुछ कहा, बहुत अच्छा कहा, तुम उसकी रचना करो, मैं उसको अच्छी तरह लिखती जाती हूं ॥ ९ ॥

What exactly happened was that yesterday Rani Sumnaji had come to visit Kusumaji for the sake of enjoyment. At that time Kusumaji was talking to the parrot on the most interesting topic. The two queens then gave the conversation the shape of a story.

Amraji another queen who had also come to see Kusumaji, then said, to them "Whatever Kusumaji has said is simply beautiful. You weave it into a story and I shall write it down properly." *( 8-9 )*

पद्य—आदरागलि नीनु कुळ्ळिरु काव्यव । नोदिसेंदनुनरनाथ ॥
ओदलुञ्जु,गे,से पुस्तकव नांतोर्व त । ळदोरि कुळितळिदिरोळु ॥ १० ॥

अर्थ—फिर राजा ने कहा, कुछ हर्ज नहीं है, ठीक है जिसने रचना की है तुम उनसे यहां बुलाकर हमारे सामने पढ़वाओ । तब पंडिता ने उनका हाथ पकड़कर बैठाया, और कहा कि आप इसे सुनें । भरत जी ने कहा अच्छी बात है मैं इसे सुनूंगा, किसी से भी सुनवाओ और तुम बैठी रहो । तब पंडिता कुसुमाजी का हाथ पकड़कर लाई और हाथ में पुस्तक देकर उनको बैठाया तथा स्वयं बैठ गई ॥ १० ॥

Raja said, "Does not matter Pandita. Please bring here the person who

is the author of this play and let her recite it before me". "Well Rajan", said Pandita, "Kindly just wait for a moment".

Then Pandita caught hold of Kusumaji's hand and brought her before Bharat, gave the book in her hands, and sat down. *( 10 )*

पद्य—थिगिल नेद्दळु कुसुमाजि केय्यगे दिंदु । हगलोंदु नोंपियुंटेनेगे ॥
सुगुत निवासके पोपनेंदळु राय । नगुत नुडिदनाकेगितु ॥ ११ ॥

अर्थ—इतने में उस सभा में स्थित कुसुमा जी रानी एक दम उठी और झूठ मूठ राजा भरत से कहने लगी कि आज दिन में मेरा एक 'व्रत' विधान है अभी मुझे मन्दिर में जाना है अतः अब तो मैं जाऊँगी, ऐसा कह कर जाने लगीं ॥ ११ ॥

Suddenly Kusumaji got up and cunningly said to the Raja, "I have some function to perform in connection with my fast for which I have to go to the temple". So saying she started to go away. *( 11 )*

पद्य—लेसाद्तु होगु कंकण वेडवे नोंपि । गी सुवर्णद्कंकणवनु ॥
को सुम्मनेके होदपे पिडियेंदु वि । लासदि कय नीडिदनु ॥ १२ ॥

अर्थ— अच्छा तो जाओ, इतने में महाराज हंसते हुये कहने लगे कि अच्छी बात है, तुम जासकती हो । परन्तु तुम्हारे व्रत विधान की निर्विघ्न परिपूर्णता के लिये वह स्वर्ण कंकण देना है लेती जाओ, चुप चाप क्यों जाती हो, इसे ले जाओ इस प्रकार कह कर अपना हाथ आगे बढ़ाया ॥ १२ ॥

"Very well, you can go", said the Raja, "but before you go please take this gold bangle for the successful termination of the function". He then extended his hand towards Kusumaji. *( 12 )*

पद्य—निजवेंदुरायन करद कंकणके वा । रिज मुखि कै नीडिदळु ॥
गज तन्न करणीय कर पिडिवंते भू । भुज पिडिदनु कैयनवळ ॥ १३ ॥

अर्थ—तव कुसुमा जी इस बात को सच समझकर पास में आई एवम् कंकण लेने के लिये आगे हाथ बढ़ाया, इतने में हाथी जिस प्रकार अपनी हथिनी की सूँड को पकड़ लेता है उसी प्रकार राजा भरत ने अपनी रानी के हाथ को पकड़ कर खींच लिया ॥ १३ ॥

Raja succeeded in befooling Kusumaji, who, thinking that Raja was





कुसुमा जी रानीसे राजा भरतने अपने पास बैठकर काव्य पढ़ने को कहा तब कुसुमा जी लज्जित होकर व्रत का वहाना कर मन्दिर जाने के लिये उठी इतने में राजा भरत ने उनके मन की बात को समझकर कगन देने के निमित्त उनको पास बुलाकर एक दम हाथ पकड़ लिया ।

यह चित्र—सौभाग्य वती श्रीमती इन्दकुमारी धर्मपत्नी ला० सुरेशचन्द जी जैन गणेशपुर के द्वारा छपा ।

serious, also extended her hand to take the bangle. Raja caught hold of her and hugged her to his bosom. *( 13 )*

पद्य—आरचाळिसुवौनिनगेनानरियदं । तारित्तरिंदुनोंपियनु ॥
सारे कुळ्ळिळरुसाकुनन्नाणेयेंदोत्ति । गारायनोय्यनाकेयनु ॥ १४ ॥

अर्थ—प्रिये ! तुम किसे ठग रही हो मुझे अज्ञात रखकर तुझे आज व्रत किसने दिया है रहने दो यहाँ बैठी रहो तुझे मेरी सौगन्ध है, सच कहो कि तुम्हारा व्रत है कि नहीं । यह कह कर भरत जी ने कुसुमा जी को अपने पास बिठा लिया ॥ १४ ॥

"Darling", Said he, "whom are you trying to make a fool of please, and who gave you this vow withought my knowledge? By my name please sit down and tell me correctly whether you have any vow to observe or not". Speaking in this manner he made Kusumaji sit by his side. *( 14 )*

पद्य—नीनर्ति गेंदर गिळिय नोदिसलदु । मानिनि ग्यरिगतियाय्तु ॥
नानद केळ्दतिमाडबेडवेसुख । गानदोळेळ्वरेमुग्ये ॥ १५ ॥

अर्थ—तुमने जो चरित्र मनो विनोदार्थ तोते से कहा उसे सुनकर तुम्हारी बहन खुशी हुई इसलिये उन्होंने उसकी रचना की । क्या ! मैं भी उसको सुनकर मनोविनोद न करूं । ऐसे आनन्द के समय क्यों उठकर जाती हो । सोचो तो सही ॥ १५ ॥

The conversation which you enjoyed with the parrot in fun pleased your sister and she wrote down a play on its basis. Will you not allow me to hear it and amuse myself? Why are you running away at such a pleasant hour"? *( 15 )*

पद्य—बल्लेनु नीनेद्द बगेय नीनेकांत । दल्लि गिळियोळाडिदुदनु ॥
एल्लर मुंदे रच्चेगे तंदरेंदेद्दे । यल्लवेकमलदळाक्षि ॥ १६ ॥

अर्थ—हाँ ! मैं तुम्हारे उठकर जाने का कारण समझ गया हूं तुमने जो एकान्त में तोते के साथ बातचीत की थी वह बाहर प्रगट होगई है इसलिये तुम लज्जा से उठकर जारही हो ॥ १६ ॥

"But I know why you want to go away. You are feeling shy as the cat is now out of the bag and whatever conversation you had with the parrot in secrecy has been disclosed to others". *( 16 )*

पद्य—अन्यरि गोळ्गुदोरदे नडेवुदु कुल । कन्यां गलन्नग वहुदु ॥
अन्य रारिवरेल्ल रेनव रल्लवे । शून्य मध्येय कुळ्ळिरेंदा ॥ १७ ॥

अर्थ—अपने हृदय की बात दूसरे को न मालूम होने देना कुलवती स्त्रियोंका धर्म है, परन्तु यह तो सोचो कि यहाँ पर दूसरा कौन है यहाँ तो सब अपने ही लोग यानी तुम्हारी ही वहिनें हैं फिर तुमको इतना संकोच क्यों ? चुपचाप वहीं बीच में बैठकर अपनी वहिनों को सुनाओ ॥ १७ ॥

It is certainly the principle of high class ladies not to disclose the secret of their mind to strangers. But just think, who is a stranger here. These are all your sisters. Why should you then be shy ? Just read it out to your sisters from here". *( 17 )*

पद्य—कंडेय पंडिते कुसुमाजि कुसुमद । चंडिनंतेद् लंघनवा ॥
कंडेनहुदु स्वामि कांतेयरोळ्गनु । कंडवरारुनिन्न ने ॥ १८ ॥

अर्थ—पुन: राजा भरत पंडिता जी से कहने लगे कि देखा पंडितानी ! देखा महाराज ! देखा कुसुमा जी । कुसुम गेंद के समान किस प्रकार उछलती जारहीं थीं ॥ १८ ॥

Raja said to Pandita, "Look at this fun Pandita". "Yes sire, I have been watching Kusumaji", said Pandita. She was just rolling away like a ball *( 18 )*

पद्य—लज्जेयादुदुदेवतन्नेदेयाटद । हज्जेतोरितु परगेंदु ॥
सज्जनसतियरगुणवदुनीनाके । गुज्जुगिसिद वोधेयायतु ॥ १९ ॥

अर्थ—हे राजन् ! देखलिया । स्त्रियों के हृदय की वात आपके विना और कौन जान सकता है । हे स्वामिन् अपनी गुप्त वार्ता दूसरों के सामने प्रगट हुई-इसी से उसे लज्जा हुई । लज्जित होना यह कुलवती स्त्रियों का धर्म है, जो अपने को अपने ही से समझा दिया वहुत अच्छा हुआ, इस प्रकार पंडिता ने कहा ॥ १९ ॥

"Rajan" continued pandita, "who else can understand the secret of a woman's heart except you. It is correct she feels shy, as her secret has leaked out. But this is in the nature of high family girls. It is good you have yourself made the point clear. *( 19 )*

पद्य—अदकल्ल नोडोंदु नोंपियेंदम्म नो । प्पदिचाळिसु दोंदु बगेया ॥
अदु निन्न गेलतक्क तंत्रवे मुग्धे । चदुरतुँटिहुदुराजेंद्र ॥ २० ॥

अर्थ—सम्राट भरत कहने लगे यह बात जाने दो परन्तु देखो तो सही । व्रत का बहाना कर यह मुझे किस प्रकार ठग रही थी । पंडिता कहने लगी, स्वामिन् उसके पास आपको जीतने का और कोई तन्त्र नहीं है, इस तन्त्र से वह आपको जीत नहीं सकती क्या करे वह मूढ़ ( मूर्ख ) है । इसलिये उसने यहाँ दूरदर्शित्व से विचार नहीं किया । स्त्रियों का चातुर्य ऐसा ही रहता है ॥ २० ॥

'But apart from it', said Bharat "Just see in what manner she was trying to make a fool of me by presenting an excuse of performing a function."

"Sire", replied Pandita, "poor girl, she has no other device to get the better of you. She failed with this plan of hers. A woman is usually like this. She does not see beyond the nose". *( 20 )*

पद्य—एकांतदोळु वेसगोंत्राग मुग्धेग । नेककुशल कलेयिहुदु ॥
लोकांतदोळु केळ्लोंदुविल्लेनलिह । ळाकेगा गुण निजवल्ते ॥ २१ ॥

अर्थ—एकान्त में स्त्रियाँ अनेक प्रकार की कला कुशलताओं को प्रगट करती हैं परन्तु लोक समाज में पूँछनेपर उनका सब चातुर्यपना नष्ट हो जाता है यह स्त्रियों का खास गुण है ॥ २१ ॥

"When they are alone, the ladies display different kinds of arts with cleverness, but if they are asked to do so before others, their cleverness bids them goodbye. This is the special trait of a woman's character". *( 21 )*

पद्य—बाले मातरियळु मुग्धे मुंदरियळु । आलस्यविल्ल मध्यमगे ॥
लोले निस्सारे विदग्धे तंत्रिणि येंब । कील नीनेबल्लेनृपति ॥ २२ ॥

अर्थ—स्त्रियों की अनेक जाति होती हैं उसमें 'बाला' बोलना नहीं जानती है । 'मुग्धा' आगे जाने से संकोच करती है या दूसरे के सामने मूर्ख बन जाती है । 'मध्यमा' को आलस्य नहीं रहता है । 'लोला' चञ्चल स्वभाव की होती है वह सार रहित है इसीप्रकार 'विग्धा' तंत्रणी आदि कई जातियाँ स्त्रियों की हैं । इन सबके मर्म को हे राजन् आपही जानते हैं ॥ २२ ॥

"There are several types of woman. 'Bala' is one who speaks very little, 'Mugdha' is that who is very shy and poses to be an idiot before others.

The 'Madhyma' type has no idleness. 'Lola' is very fickle minded. Similarly there are Vidagoha, Tantrani, and others. Rajan, only you are able to read their minds". ( 22 )

पद्य—बेडगाग्तु देवरु कुसुमाजियर हस्त । विडिदु निल्लिसिदु दिन्नाके ॥
ओडेय निन्नोत्ति नोल्गिरलु नाएचुवळ त । न्नोडहुट्टि दव रोत्ति लिरलि ॥ २३ ॥

अर्थ—स्वामिन, कुसुमाजी के हाथ को पकड़ कर आपने ठहराया यह अच्छा किया । परन्तु अकेली होनेके कारण वह आपके पास बैठे रहने में लज्जित रहती हैं । इसलिये उसको आप अपनी सहोदर के साथ बैठने की आज्ञा दीजिये । ऐसा पंडिता ने कहा ॥ २३ ॥

Pandita then said, "Sire, it is good you have caught hold of Kusumaji and made her sit near you, but being alone with you she is blushing. Kindly permit her to sit with her sister queens". ( 23 )

पद्य—अहुदे यादरे होगु कुसुमाजिनीवेल्ल । महिळेयरोडनेंदिनंते ॥
सहजदि कुळ्ळिरेंदरस वीळ्कोडलाके । वहिलदिंदे यिद्दु कुळ्ळितळु ॥ २४ ॥

अर्थ— महाराज भरत ने कहा ऐसा है तो, प्रिये कुसुमा जाओ । तुम मेरे पास बैठने में लज्जित होती हो ? यदि हाँ, तो जाओ । अपनी बहन के पास सदा की भाँति बैठो । इस प्रकार आज्ञा देने पर कुसुमा वहाँ से उठी । और जहाँ अन्य रानियां बैठी थीं वहाँ जाकर बैठ गई ॥ २४ ॥

"Well, my dear Kusuma", said Bharat, "If this is the matter and you feel a little odd in sitting with me, you can go and sit with the other queens as usual". On this indication Kusumaji got up and sat near the other queens. ( 24 )

पद्य—इन्नोदु काव्यवनेंदनापाड्व । कन्नेया होत्तिगे विडिदु ॥
कन्नेगोगिले ताने वायदेरेदुदोयेंव । चिन्नण बेसेये लोदिदळु ॥ २५ ॥

अर्थ—अब काव्य को पढ़ो, इस प्रकार सम्राट ने आज्ञा दी । तब एक कन्या ताड़-पत्र में लिखे गये ग्रन्थों को खोल कर बांचने के लिये बैठ गई ॥ २५ ॥

The Emperor said, "Dear Kusumaji, now let us hear the play". Then a young girl took the palm leaves on which the theme was written and sat down to read it. ( 25 )

पद्य—पडलिगे गिट्ट होंगिगेयदार वनोत्ति । सडलिसि किरिदोलेगळनु ॥
एडगैयोळांतोदिदळुवलगैयिंद । मिड्वुत भारिदंडिगेया ॥ २६ ॥

अर्थ—सामने एक सुवर्णमयी चौकी रक्खी थी। उस चौकी पर मखमली गद्दी बिछी हुई थी। उसके ऊपर ताड़-पत्र पर लिखे गये ग्रन्थ को खोला। और बायें हाथमें वीणा को लेकर बहुत विनय के साथ निम्नलिखित काव्य को पढ़ने लगी ॥ २६ ॥

She placed the book on a small gold desk placed in front of her, opened its pages, took a violin in her hand, and with devotion sang the following couplet. ( 26 )

पद्य—कुँजर मथनन मंडेय मेलप । रंजि दावरेय चंडिकेया ॥
रंजने सोंकदे निंदादि जिनपाद । कंजगळिगेनमिसुवेनु ॥ २७ ॥

तनुभार तवगिल्ल सुज्ञान तनुवागि । तनुवाततवेंब गाळियोळु ॥
अनुकाल सुखदोळोप्पुव सिद्धरडिगळ । नेनेवेनेन्न'त रंगदोळु ॥ २८ ॥

मूवरिल्लेनिसुव नवकोटि मुनिगळ । भावशुद्धियोळेरगुवेनु ॥
श्री वाणिगेरगुवेनुभयरतत्रय । भावने गैवेनर्ति योळु ॥ २९ ॥

विभु भरतेशन मनदोळु सुज्ञान । प्रमेय रुपागि काणिसुवा ॥
त्रिभुवनसार चिदंबर पुरुषगे । शुभचित्तदोळेरगुवेनु ॥ ३० ॥

अर्थ—सिंहासन के ऊपर जो सुन्दर सुवर्णमय कमल रक्खा हुआ है उसको स्पर्श न करते हुये जो उसमें निराधार खड़े हुये ऐसे श्री आदिनाथ भगवान के चरण कमलों को मैं नमस्कार करती हूं ॥ २७ ॥

अर्थ—शरीर भार से रहित अर्थात् ज्ञान ही जिनका शरीर है जो तनुवात वलय के बीच में स्थित सिद्ध शिला में विराजमान है उन सिद्ध परमेष्ठियों के चरण कमलों को हृदय से मैं स्मरण करती हूं। ॥ २८ ॥

तीन करोड़ मुनीश्वरों को मैं शुद्ध भाव पूर्वक नमस्कार करती हूं। एवं शारदा देवी को भी प्रणाम करती हूं। और भेदा भेदात्मक रत्नत्रय को मैं सदा भावना करती हूं। ॥ २९

अर्थ—सम्राट् भरत के हृदय में जो प्रकाश पुंज परमात्मा हैं, उन त्रिभुवनसार चिदंबर तथा सिद्ध भगवान को शुद्ध चित्त से मैं नमस्कार करती हूँ ॥ ३० ॥

"My obeisance to the feet of Lord Adinath,
who sits in the air unsupported,
Over the lotus beauteous,
above the throne gorgeous". *( 27 )*

"My respects to Siddhas
who are neither heavy nor light,
Omniscience is their body,
on Sidh Shila they reside,
in the Tanuwat sphere". *( 28 )*

"I bow with thoughts pure,
to the ascetics three crore,
"I bow to the Sharda goddess,
and contemplate the triple jewels". *( 29 )*

"I bow to the supreme light
that abides in the king's heart
the Chidamber Purusha, Tribhuvan sar
with the purity of heart". *( 30 )*

पद्य—हूच सोंकदेगगनदोप्पुवेम्मय । मावाजिरडिगळ नेनेदु ॥
भावाजि गेम्मक्कनमराजि याज्ञेयिं । दोविपेळ्ुवेनोंदक्रतिया ॥ ३१ ॥

अर्थ—कमल को स्पर्श न कर आकाश प्रदेश में खड़े हुये अपने श्वसुर (श्री आदिनाथ को नमस्कार कर अपनी बहन श्री अमरा जी की आज्ञा से इस चरित्र को वांच कर पतिदेव को सुनाऊँगी ॥ ३१ ॥

"I now bow to my father-in-law, Lord Adinath, who is standing in space without support above the lotus flower, and with the permission of my sister Amraji I shall read out the play". *( 31 )*

पद्य—श्रीगार हारन सोवगन नुडियवे । डंगनगिळियोडनेन्न ॥
तंगि योलिदु कुसुमाजि वन्निसिदुद । संगीत माडि पेळ्ुवेनु ॥ ३२ ॥

अर्थ—कुसुमा रानी जी ने जो अमृत वाचक तोते के साथ विनोद वार्ता की थी उसे एक चरित्र का रूप देकर यहाँ वर्णन किया जावेगा ॥ ३२ ॥



कुसुमाजी रानी अपने पतिदेव का वर्णन तोते के साथ अलग बैठकर कर रही हैं।

यह चित्र धर्मपत्नी सेठ नेमचंद जी जैन, छावड़ा बारादंको के द्वारा छपा।

"First I shall relate the pleasant discourse which Kusumaji delivered to Amrit Vachak parrot. *( 32 )*

पद्य—कुसुमाजि सरसकोंदमृत वाचकनेंब । हेसर गिळिय करे करेदु ॥
उसुरु तिद्ळु तन्न पतिय गुणवनद । रेसकवनेन वर्णिपेनु ॥ ३३ ॥

अर्थ—कुसुमाजी अमृत वाचक तोतेसे बार बार पुकारकर कहने लगी ! कि हे शुक ! मैं अपने पतिदेव के गुणों का क्या वर्णन करूँ ! ॥ ३३ ॥

Kusumaji- Dear parrot, in what manner should I describe the qualities of my beloved husband. *( 33 )*

पद्य—अमृत वाचक केळुभरतचक्रेश्वर । रमणीयरेल्लरमनवा ॥
भ्रमेगोळिसुव रूपनाव नोंपिय मुन्न । क्रमदल्लि नोंतु पडेदनो ॥ ३४ ॥

अर्थ—पुनः कुसुमाजी कहती हैं कि हे अमृत वाचक ( तोते ) कहो। भरत चक्रेश्वर ने सबको प्रमुदित करने वाला ऐसा सुन्दर रूपको कैसे प्राप्त किया ? इस स्वरूपके लिये पूर्वजन्ममें उन्होंने किस व्रत का आचरण किया होगा ? ॥ ३४ ॥

Dear Amritvachak, can you tell me how did the chakravarti acquire this all pleasing handsome person of his? What vows did he observe in his previous birth as a result of which he attained such a pleasing form ? *( 34 )*

पद्य—रूप रूपडेयलि रूपिगे तक्क श्रींगार । चापल विनय विडाय ॥
भूपति गेतारिंदादर्वितवर स्व । रूप हेळनगरगिळिये ॥ ३५ ॥

अर्थ—जगत् में रूप भी हर एक को प्राप्त होसकता है, परन्तु रूपके अनुसार शृङ्गार, चपलता व गम्भीरता को पाना प्रत्येकमें समान रूप से नहीं पाया जाता किंतु हे अमृत वाचक ( तोते ) राजा भरत में इन सभी गुणों का एक साथ ही कैसे प्रादुर्भाव (प्राप्त ) हुआ ॥ ३५ ॥

People do acquire beauty of person in this world but generally, they do not possess other qualities of considerateness and cleverness along with it.

But dear Amritvachak, how is it that Raja Bharat possesses beauty as well as other qualities. *( 35 )*

पद्य—कीर केळी प्रायवी चेलवी सिरि । ई रमणीय रोडनिर्दु ॥
आरिगोळ्गु गाणिसदे नडेयोंदु ग । भीरतानेतरिंदायृतु ॥ ३६ ॥

अर्थ—इस तारुण्य पूर्ण अपूर्व सौन्दर्य को पाकर स्त्रियों के मध्य रहने पर भी अपने हृदय की इंगित ( भाव ) को न बताकर चलने वाली गम्भीरता उनको कैसे प्राप्त हुई ! लोक में यौवन तथा सम्पत्ति पाना कठिन नहीं है, परन्तु उसके साथ विनय आदि गुणों का प्राप्त करना कठिन है ॥ ३६ ॥

Dear parrot, it is inexplicable how in his full bloom of youth he is able to control his inner feelings inspite of the company of us women.

It is not difficult for people to acquire youth and wealth in world, but it is not easy to acquire other qualities such as humility at the same time. *( 36 )*

पद्य—अंबर दोळगिद् सूर्य नोब्बनु जल । तुंबिद् हलवु कुंभदोळु ॥
विंबिसुवंतेल्ल पेंगळेदेयोळीत । निंतुगोंडिहपरियेनु ॥ ३७ ॥

अर्थ—जैसे आकाश में रहने वाला एक ही सूर्य जल भरे हुए अनेक घड़ों में प्रति विम्बित होता है उसी प्रकार एक ही राजा भरत अनेक स्त्रियों के हृदय में प्रति विम्बित होता है ॥ ३७ ॥

There is only one sun in the sky, but its reflection can be seen in the water contained in numerous pots, In the same manner the reflection of my beloved husband is visiable in the hearts of all his wives. *(37)*

पद्य—सार तापस निद्वनदल्लिहुलिहुल्ले । वैरविल्लदेसुळिवंते ॥
नारियरेल्लरु सवति मत्सर विल्ल । दी रायागोलिदंद वेनु ॥ ३८ ॥

अर्थ—जिस वन में उत्तम तपोधन रहते हैं वहाँ पर हिरन व हिंसक पशु आदि परस्पर के विरोधभाव को छोड़कर रहते हैं उसी प्रकार राजा भरत जैसे राजर्षि जहाँ रहते हों वहाँ पर स्त्रियाँ आपस में ईर्ष्या ( वैर ) भाव छोड़ कर रहती हों इसमें कौनसा आश्चर्य है ! ॥ ३८ ॥

In those forests where pious ascetics stay, deer and beasts of prey give up their mutual animosity and live peacefully. Exactly in the same manner, while a saintly king like Bharat lives, his wives do not entertain feeling of mutual jealousy and hatred but live with affection with each other. *( 38 )*

पद्य—तवरूर मरेयिसि निद्रेय तोरेयिसि । सविगळ नरियिसि नम्म ॥
दिवरात्रियन्नदे सुखदोळोलाडिसु । ववगडयातरिंदायतु ॥ ३९ ॥

अर्थ—हम लोगों को अपने माता पिता के घर को भुलवा कर एवम् निद्रा को भगाकर अनेक

प्रकार के सुमधुर वचनों से रात दिन न मालूम होते हुये ऐसा सुखमय आनन्द देने वाला ऐश्वर्य उनको ( राजा को ) कहां से प्राप्त हुआ ॥ ३९ ॥

He makes us forget our parents home and steals away our sleep by his sweet company in a manner that day and night fly away unnoticed. Well my parrot, how has he been able to secure this device ? *( 39 )*

पद्य—धरेयळोब्बरकंडुमत्तोम्मे कं । डरे मोदलनितोप्पविल्ल ॥
भरतेश दिन दिनकेम्म नोटके होस । पुरुप नागिय परियेनु ॥ ४० ॥

अर्थ—जगत् में एक बार एक व्यक्ति को देखने पर फिर कुछ काल पश्चात् उसी का दुबारा दृष्टिगोचर होने पर उसमें अनेक ( वृद्धि हीन ) परिवर्तन दिखाई देते हैं परन्तु राजा भरत हमारी दृष्टि में प्रतिदिन नवी नवी रूप-लावण्यता एवम् तरुणता में वृद्धि गत दिखाई देते हैं। यह अति आश्चर्य की बात नहीं है क्या ? ॥ ४० ॥

If you see a person once and then see him again, you find some change in him, but in the case of our sweetheart Raja Bharat, he is ever in his blooming youth. *( 40 )*

पद्य—मकुट वर्धनर नाळिद् नम्म प्राणना । यकन सर्वांग शोभेयनु ॥
मुकुट दिंदुगुँट मुट्टि वरिणसुवेनु । सुकराज केळु चन्नागि ॥ ४१ ॥

अर्थ—हे अमृत वाचक ( शुक ) षट्खण्ड के राज्य को पालन करने वाले पतिदेव का मैं मुकुट से लेकर चरण पर्यन्त तक का वर्णन करूंगी तुम सुनो ॥ ४१ ॥

Dear Amritvachak, now I shall give a detailed description of every part of his person from the crown of his head to the sole of his feet. Please hear with attention *( 41 )*

पद्य—पुरुप प्रमाणद केराव नडगिसि । सिरिदुरुविक्कि चुँगेसेये ॥
गरगरिके योळ् चिम्मुरि सुत्तिदोंदु सिं। गरवे सालदे नम्म नृपन ॥ ४२ ॥

अर्थ—पुरुप प्रमाण ( आजानु बाहुपर्यन्त ) केशों को छिपाकर उसे जूड़ा की तरह सुन्दरता से बाँधकर उत्तरीय वस्त्र पहिने हुये राजा भरत कितनी सुन्दरता को प्राप्त हो रहे हैं ऐसे पतिदेव का वर्णन कहाँ तक करूं ॥ ४२ ॥

Look at his lovely locks of hair of black colour and of the length of his

body. He has tied them into a knot so that one may not see their beauty. How sweet does he look with fine apparels on. Wonderful. Can't describe his beauty ? ( 42 )

पद्य—नगेय चलिकेय मोहन कांतिर सग्नु । मोगवच ललेदु दत्तत्त ॥
मोगेदु मोगेदु चल्लवंते रायन मुद् । मोगवोप्पु तिह्रुद रगिळिये ॥ ४३ ॥

अर्थ—मधुर हास्य की शोभा मोहन कान्तिरस को अपने मुखार विन्द से चारो ओर फैलाने वाले राजा भरत की मुख कान्ति का वर्णन कहाँ तक करूं ॥ ४३ ॥

How to describe the beauty of his face-so smiling, and so inviting. (43)

पद्य—मोरे नोसलहुदादरापेरेयोळगण । करेयस्त व्यस्त वेंददनु ॥
जरेवंते कस्तूरे तिलक वोप्प दोळ्गेगु । वेरेयन पणेगेल्द् देन्ना ॥ ४४ ॥

अर्थ— उनके मुख की हर्ष मुद्रा व आकर्षण करने वाली स्वरूपता जिधर राजा मुख फेरते हैं सभी को आकर्षित करती है । किन्तु उनके ललाट पर लगा हुआ कस्तूरी युत केसरिया तिलक बराबर सभी को अपनी ओर जिस प्रकार आकर्षित कर रहा है । इस आश्चर्य को हे शुक ! मैं कहाँ तक वर्णन करूं ॥ ४४

The beauty of his smiling face attracts the attention of everyone towards whom the Raja turns its looks, but the beauty of the 'Kesariya' Tilak on his forehead keeps us spele bound. What a wonder ? ( 44 )

पद्य—कब्बु विल्लगे कणेदोट्टु हेंगळ्नेसु । बुब्बसवेकेंदुकरेदु ॥
कब्बुविल्लगे हेळु भरत राजन निड्डु । हुब्बु नोलैसेंदु गिळिये ॥ ४५ ॥

अर्थ—हे शुक राज ! कामदेव को अपने बाणों के द्वारा स्त्रियों को वश करने का कष्ट क्यों दिया जाय । जावो उससे कहो कि तुम ( कामदेव ) हमारे भरतेश्वर के दर्शनीय भृकुटियों की सेवा करो तुम्हारा काम हो जावेगा ॥ ४५ ॥

"Tell Cupid. It is no use wasting his energies in shooting arrows from his bow of flowers at the ladies to win their hearts. He had better worship the brows on the forehead of Raja Bharat. He would achieve his object without botheration". ( 45 )

पद्य—तिंगळ वेळ्गु सोंकलु कूडे शशिकांत । रंगिसुवंतेम्म नृपन ॥
कंगळ प्रभेताग लोडने कांतेय रंत । रंग वोसरुवुदु पक्कि ॥ ४६ ॥

अर्थ—हे पक्षी, जैसे चाँदनी के स्पर्शमात्र से चन्द्रकान्त शिला से पानी झरने लगता है उसी प्रकार हमारे राजा की आँखों का प्रकाश पड़ते ही कामिनियों का मन पिघल जाता है ॥ ४६ ॥

"Dear bird, just as Chandra Kant rocks eject water on the fall of moon-light on them, so our hearts melt down when the Raja's look fall on us". *(46)*

पद्य—कंपि नुसुरिगे कविद तुँविगळ् सुख । दिंपाद नृपन नसिकके ॥
कंपिगे सोतेरगिद भृंगगळ कोलव । संपगे पाटिये कीरा ॥ ४७ ॥

अर्थ—पतिदेव के सुगन्धित श्वासोच्छ्वास के वशीभूत होकर जो भ्रमर आकर गुंजार करते हैं। उस सुगन्धि के देखने पर अपनी सुगन्ध से आकर्षित करने वाले चम्पा पुष्प का भी कोई महत्व नहीं है ॥ ४७ ॥

"The fragrance of his breath attracts the humble bees, which swarm round him. The scent emanating from the Champa tree of the palace has no place before the fragrance of the breath of our husband". *( 47 )*

पद्य—मिरुगुव कन्नडियोळु हरहिद सरण । हरुवेय त्रित्तु गळंते ॥
तुरुगिद बवरियिंदेसेव गल्लगळोंदु । गेरहु सालदे चक्रधरन ॥ ४८ ॥

अर्थ—पतिदेव के कोमल कपोल दर्पण के समान चमक रहे हैं वह चमक ऐसी मालूम देती थी कि मानो नदी का भंवर चक्र ही चमक रहा हो ॥ ४८ ॥

"His tender cheeks are shining like mirror. The shine is like that of a vortex in a river" *( 48 )*

पद्य—चिरादिच्छेय कर्णदोळु पेंगळोरेवाग । पत्तिद वेळ्नगेयंते ॥
चिराज रूपन किविगळोळेसेवुवु । मुत्तिन चोकुळि गिळ्ळिये ॥ ४९ ॥

अर्थ—पतिदेव के कानों में जो मुक्ता कुन्डल शोभित होरहे हैं वह ऐसा प्रतीत होता था कि कदाचित् प्रिय स्त्रियों के अन्तरंग की इच्छा को कान में कहते समय का हर्ष चिन्ह है ॥ ४९ ॥

"The diamond ! kundals ! in tha ears of our beloved are simply fascinating. They remind us of his whispering into our ears of our hidden sentiments". *( 49 )*

पद्य—कडे गएण कांति कर्णाभरणद कांति । थेडे माडलवन पल्नेयोळ् ॥
गडगिसि कार मुगिलोळ्डेयाडुव । कुडुमिंचिनंतिहुदलते ॥ ५० ॥

अर्थ—नेत्र कान्ति एवं आभरणों की कान्ति जब उनके कपोलों पर पड़ती थी तो यह विदित होता था कि मानो आकाश में गर्जना करती हुई बिजली ही चमक रही हो ॥ ५० ॥

"When the light of the eyes and the ornaments is reflected in the cheeks, It appears like a flash from lightening". ( 50 )

पद्य—कोब्बिद कोरि जव्वनद सोंकिन मद । बुब्बियोसरि हरिवंते ॥
हब्बिद चेल्व मीसेगळ साल्गळ दों । दोब्बुळि सालदे पतिय ॥ ५१ ॥

अर्थ—पति देव के शरीर में यौवनावस्था, ओत प्रोत भरी हुई थी। उनकी क्रमबद्ध बाहर फैली हुई मूँछों से युवावस्था प्रकट होती थी, इस प्रकार की शोभा से परिपूर्ण अपने पतिदेव का वर्णन कहाँ तक करूं ॥ ५१ ॥

"Every part of his body is bursting with youthfulness. The beautiful hair on the lips are obvious indication of it. I do not find words enough to express his beauty" ( 51 )

पद्य—मकरंद तुंबिद तावरे रवियुद । यके मेल्लनरे देरेवंते ॥
सुकराज सोगयिपुदलते कर्पूर वी । टिकेय केवांयदेरे दोरेय ॥ ५२ ॥

अर्थ--हे शुक राज ! हमारे पतिदेव के मुंह खोलने पर ऐसा प्रतीत होता है मानो मकरन्द से भराहुआ लाल कमल ही है। ऐसी कर्पूर वीटिका की अर्थात् मुंह की लाली की शोभा है ॥ ५२ ॥

"Dear Shukraj (parrot) ! When he opens his mouth, it appears as if the red lotus full of sweet juice has opened its petals. So attractive is the reddishness of his mouth". ( 52 )

पद्य—मुत्तिन मणिगलतेयूडि कुँवळ । विनिनंददि कोरे कोरेदु ॥
तेत्तिसि दंतेसेवनकेंबलगळ । वित्तरवारसोलिसदु ॥ ५३ ॥

अर्थ—हमारे पतिराज जी की दन्त पंक्ति की शोभा इस प्रकार से होरही थी कि मानों किसी ने मोती की माला ही गूँथ कर रख दी हो ॥ ५३ ॥

"My God ! His teeth are so white and shining that it appears as if a rosary of pearls has been set there". ( 53 )

पद्य—मरिगिळि केळेम्म नृपनोम्मे नुडिगे वा । यूदेरेये चेंदुटि जिव्हेयाटा ॥
नेरे कल्प वृक्षद तळिरु नेरिलहरणा । मरेयोळिहंतदेचित्रा ॥ ५४ ॥

अर्थ—हे शुकराज ! जिस समय राजा भरत मुख खोलकर बोलते थे, उस समय उनके दोनों लालिमा लिये हुये ओंठ के बीच में 'जीभ' ऐसी दिखाई देती थी कि मानों दो जामुन के बीच में कल्प वृक्ष का पत्ता ही छिपा है । यह कितनी विचित्रता है ॥ ५४ ॥

"Dear parrot, when he opens his mouth, his tongue visible between his two red lips, looks as if a leaf of Kalp tree was partly hidden by two fruits. How wonderful". *( 54 )*

पद्य—विंगद कुप्पिगेगिळिव कुँकुमद नि । रंगदि तांबूल रसवा ॥
नुँगुवागिदिरिगे तोरुवुदरसन । नुँगोरळेनवन्निपेनु ॥ ५५ ॥

अर्थ—कांच या अभ्रक की शीशी में उतरने वाले कुंकुम रस के समान ताम्बूल रस गले के नीचे उतरते समय राजा भरत का सुन्दर कण्ठ ऐसी शोभा को प्राप्त होरहा था कि जिसका वर्णन नहीं किया जा सकता ॥ ५५ ॥

"When he swallows the betel juice, his neck looks simply charming as if red 'Kumkum' was being poured into a glass bottle". *( 55 )*

पद्य—वेडगिन पेंगळु सरसकेंकांतदो । ळेडेबलदोळु निंदु नृपन ॥
मुडइ पिडिदु जडिदुय्य लाडुव रागि । मुडुहिष्टु कठिणा वागिहुदु ॥ ५६ ॥

अर्थ—हे शुकराज ! हमारे राजा की प्रिय स्त्रियाँ एकान्त में दोनों तरफ़ से खड़ी होकर उनके केश पाश द्वारा झूला झूलती हैं ऐसे उनके बलिष्ठ केशों का मैं कहाँ तक वर्णन करूं ॥ ५६ ॥

"Well dear bird, I do not know how to describe the strenght of his hairlocks. When we, his dear wives, are alone with him, we can use them as swings on either side i. e. the hairlocks can lift the weight of our bodies". *(56)*

पद्य—मोहिनियर मोह पाश होंवन्नद । राहुगळेणो वैरिशशिगे ॥
रुहिसि भृंगार चीर दोळ्जानु । बाहु गळेसेदुवा नृपन ॥ ५७ ॥

अर्थ—हमारे राजा की युगल भुजा, मोहनियों का मोहपाश हैं । वे स्वर्ण वर्ण से युक्त, राहु

के समान चन्द्रमा को भी तिरस्कृत करते हैं। वे दोनों आजानु बाहु शृंगार एवम् वीर रस को प्रकट करते हुये शोभा को प्राप्त होरहे हैं ॥ ५७ ॥

"What about his two long and powerful arms. They are like a grip of love for his sweet-hearts. They are the symbols of bot hlove and valour". (57)

पद्य—अरलंबगररसनिम्मडि चेल्वनवनेंदु । सरल नांतोडो हत्तु सरला ॥
दोरे पिडिवुदु मोडियेने करगळ हत्तु । वेरल्केसेदुवुसरलदोळु ॥ ५८ ॥

अर्थ—पाँच मोहनीय बाणों के धारण करने के कारण 'कामदेव' पंच बाण वाला कहलाता है किन्तु हमारे राजा तो उससे दुगुने सुन्दर हैं। उस राजा भरत के हाथों में दस बाण रूपी दश अंगुलियां, कामदेव के बाणों के तुल्य अत्यन्त शोभा को प्राप्त होरही हैं ॥ ५८ ॥

"Cupid is called 'Panch Ban' because he possesses five infatuating arrows. But our Raja is ten times more beautiful than him. Each finger of his hands is like the arrow of cupid". ( 58 )

पद्य—करतलगळ केंपु नखगळ ढाळ वुँ । गुरगळ रस्मि विंबिसलु ॥
वेरेके वर्णद तावरेय नाळगळंते । दोरेय भुजगळोप्पुतिहवु ॥ ५९ ॥

अर्थ—करतल भी अरुणवर्ण से युक्त है, उसमें भी नख की श्वेत कान्ति एवम् पहने हुये अंगूठियों की रत्न कान्ति जब प्रतिबिम्बित होकर पड़ती है तो वे दोनों बाहु अनेक वर्ण मिश्रित कमल नाल के समान मालूम होते हैं ॥ ५९ ॥

"His hands are also reddish and when the reflection of the shine on the finger nails, and the rings falls on them, then the two arms look like two stems of multicoloured lotus". ( 59 )

पद्य—भूवर निक्किद हारपदकद र । त्नावळि नेरेद पेरुरवु ॥
लावण्य जलधिय नडुविद रत्नद । दीवियोयेन लोप्पुतिहुदु ॥ ६० ॥

अर्थ—हे शुकराज ! राजा भरत के गले में पहिने हुये रत्नहार व पदक ऐसे मालूम होते थे मानो सुन्दर समुद्र के बीच रत्नदीपक प्रकाशित होरहे हों उनकी सुन्दरता का मैं क्या वर्णन करूँ ॥ ६० ॥

"The sparkle of necklace of pearls round the neck of our Raja looked as if lamps were glimmering in a beautiful lake. I do not know how to express the beauty". ( 60 )

पद्य—कुक्षियक्कुळिसेबेंगडर्वुदुसहज दो । ळीक्षिसे पुट्टडोळ्ळिहुदु ॥
पक्षि भूवरन तेळ्वसि रेसेवुदु जीव । रक्षेय तळिरोयंबंते ॥ ६१ ॥

अर्थ—हे पक्षी ! हमारे पतिदेव का पेट देखा जावे तो वह इतना मुलायम और कोमल है अर्थात् इतने दयार्द्र हृदय हैं कि वह सब जीवों की रक्षा करने के लिये कोमल पत्तों के सदृश है ॥ ६१ ॥

"Oh birdie, the stomach of our beloved husband is as tender as new leaves on a tree". *( 61 )*

पद्य—ललनेय रक्षिगळेंदेंबमींगळु । सुळिवोंदु शृंगार जलद ॥
कोळ्नोयेंबंते रायन नामियेहुदर । गिळियेहेळदिरारिगिदनु ॥ ६२ ॥

अर्थ—हे पक्षी ! राजा भरत की जो नाभि है, स्त्रियों के नेत्र रूपी मछलियों के क्रीड़ा करने योग्य सुन्दर तड़ाग तट के समान है । हे शुकराज ! इसे किसी को न बताना ॥ ६२ ॥

"His navel looks like a small pool for the eyes of us wives to play like fish in it". *( 62 )*

पद्य—मरेयेके केळोम्मे नृपन तेळ्वसिरिन । किरुरोमराजियकंडु ॥
इरुहिनसालेंदुतोडेदनदके राय । नुरेनक्क नानु नाणिचदेनु ॥ ६३ ॥

अर्थ—पक्षी ! छिपाने की क्या बात है । एक बार राजा को सुन्दर कुक्षि की रोमावली को चींटियों का समूह समझकर मैंने हाथ से हटाने का प्रयत्न किया तब मेरी कृति पर राजा को हंसी आगई और मैं लज्जित होगई ॥ ६३ ॥

"Dear bird, there is nothing to conceal about. Once I mistook the hair on the chest for ants and tried to remove them by hand, when Raja laughed at me and I blushed". *( 63 )*

पद्य—वर विजयार्ध दिक्केलदारु खंडव । धरिसुवसूचनेयंते ॥
कोरलल्लि मूरु तेळ्वसिरल्लि मूरु न । म्मरस गोप्पि हुवारुरेखे ॥ ६४ ॥

अर्थ—हे पक्षी ! राजा भरत के कण्ठ की तीन रेखायें एवम् कुक्षि की तीन रेखायें, यह छहों रेखायें देखने से ऐसा प्रतीत होता है कि महाराज श्रेष्ठ विजयार्ध पर्वत पर्यंत षट्खण्ड पृथ्वी के अधिपति हैं इस प्रकार उन रेखाओं से प्रतीत होता था ॥ ६४ ।

पद्य—बेगोडनाहितर्गे बेंगडे योळुविर्द । कंगळ कोडनु हेंगळिगे ॥
संगर मल्लन बेन्ने सेदेदु वीर । शृंगार वेरडाडग्गुडि ॥ ६५ ॥

अर्थ—शत्रुओं को हमारा राजा पीठ नहीं दिखा सकता । इसी प्रकार जिनकी आँखें पीठ पीछे हैं ( यानि जिन्होंने राजा भरत को नहीं देखा है ) इसी बात को सूचित करते हुये पतिदेव का पृष्ठभाग शृंगार और वीरता से शोभा को प्राप्त होरहा है ॥ ६५ ॥

"Enemies can not see his back in the battle field. His beautiful back gives an indication of that bravery". ( 65 )

पद्य—नेररिगुसुरदिरु गजदकुँभद मेले । मरे सिंहनिंद रीतियोळु ॥
पोर वारगळकिरुनडुवेम्मभूपगे । मेरेवुवुकेळलेकीरा ॥ ६६ ॥

अर्थ—हे पक्षी ! दूसरे से मत कहना हमारे राजा के मध्यप्रदेश ( नाभि-कुन्ड ) के देखने पर ऐसा मालूम होता है कि हाथी के कुंभ के ऊपर कोई बालसिंह ही खड़ा है । इस प्रकार से शोभित होरहे थे ॥ ६६ ॥

पद्य—तोडेगळु सोंकिदर्पंगळासरिके । तोडेवुवुकदळिगळवके ॥
पडियेंब पदनुळ्ळरद तोडे रायन । कडुचेल्व नरिदिरु विहगा ॥ ६७ ॥

अर्थ—हमारे राजा की जंघाओं का स्पर्श जो स्त्रियाँ करती हैं उनकी थकावट दूर होजाती है कदली खम्भ भी उनकी बराबरी नहीं कर सकता । अतः हे शुकराज ! हमारे पतिदेव के वर्णन को अच्छी तरह समझलो ॥ ६७ ॥

"The touch of his thighs removes our fatigue. Even the plantain trunk is no match to them in smoothness. Do you understand, birdie, the beauty of our beloved"? ( 67 )

पद्य—भूनुत कांति गंगेय कूर्मगळ मेले । मीनुगळेरडुनिंदंते ॥
मानव पतिय मेगाल्ग ळेसेदु मेले । जानुगळेरडोप्पुतिहुवु ॥ ६८ ॥

अर्थ—( अपार कान्ति ) अर्थात् पादपृष्ट के ऊपरी उठे हुये भाग की सुन्दर शोभा इस प्रकार से होरही थी कि मानो गंगा के ऊपर दो उत्तम कान्ति मछलियां खड़ी हों ॥ ६८ ॥

"The raised portions above the feet look like two fish peeping out of Ganga river". ( 68 )

पद्य—अडगिद परडु नुन्मड सएण बेरलोप्प । वडेद पावुगे वेञ्जे नृपगे ॥
कडुपिनगुर्गळु पद्तळगळोळु तो । ट्टिडुवंते केंपु रंजिसितु ॥ ६९ ॥

अर्थ—राजा भरत के पाद नख की कान्ति एवम् पादतल की शोभा इस प्रकार है मानों 'शिशु कुमार' की लाली ही सुशोभित होरही हो ॥ ६९ ॥

"His finger nails and the sole of the feet are reddish". ( 69 )

पद्य—हल कुलिशांकुश चक्र चामर शंख । कलश दर्पन चाप गोधे ॥
जलज मुंताद रेखेगळु रायन कर । तळ पादतळ दोळोप्पिहुवु ॥ ७० ॥

अर्थ—राजा के हस्तलत व पादतलमें कुलिसांकुश, चक्र-चमर-कलश-दर्पण-चाप-गोध कमल आदि अनेक शुभलक्षणों से लक्षित रेखायें शोभा को प्राप्त होरही हैं ॥ ७० ॥

"The palm of his hands and the soles of his feet have auspicious fate lines and other symbols". ( 70 )

पद्य—बेळु मत्ति कोरुळ्ळु सुप्रदक्षिणा वाद । सुळि कडेगंगळ केंपु ॥
कुळियोळोंदेंदे तोरुवमैय रोम सं । कुळ वेसेदुव चक्रधरगे ॥ ७१ ॥

अर्थ—इसके अतिरिक्त मंत्र-तंत्र शुभ लक्षणो से युक्तिल एवम् शुभ प्रदक्षिणा से युक्तभंवरी, नेत्र की ललाई तथा रोमावली आदि भी अतीव शोभा को प्राप्त होरहे थे । ७१ ॥

"In addition there are auspicious signs on other parts of the body". (71)

पद्य—आरंगुलद नडु नल्कुंगुल कोर । ळूरि जंघेगे सल्व तोळु ॥
कीर तन्नुद्द केशदिंदा गाडि । कारनाकार मोहिसितु ॥ ७२ ॥

अर्थ—राजा के छः अंगुल प्रमाण का नाभि देश, चार अंगुल प्रमाण कण्ठ देश तथा आजान बाहु एवम् दीर्घकेश । हे पत्नी ! इस तरह हमारे पतिदेव शोभा में अद्वितीय हैं ॥ ७२ ॥

Raja's neck was very beautiful. ( 72 )

पद्य—तेरपिन नोसलु तेरपिनेदे चलुवट्ट । पोरवारु कंबदोडेगळु ॥
मेरेदुवु भद्रलक्षण गळु पट्खंड । दोरेयन कोमलांग दोळु ॥ ७३ ॥

अर्थ—सुन्दर नाशिका, ललाट, अधर एवम् उनकी जंघायें पांव इत्यादि पर "भद्र लक्षण" पट् खण्ड पृथ्वी पति राजा भरत के शरीर में शोभा को प्राप्त होरहे हैं ॥ ७३ ॥

"His nose, forehead, lips, thighs, and feet are all beautiful" *( 73 )*

पद्य—गिंडियंदद नडु रक्त माणिक्यद । चेंदिनंतेसेव मडगळु ॥
पिंडायत तुँबिद मलांगदिंद भू । मंडलाधीश नोप्पिदनु ॥ ७४ ॥

अर्थ—कलश कण्ठ के समान उनकी कमर । माणिकरत्न के समान शोभायमान तथा गेंद के समान गोल नितम्ब भरे हुये पिंड के समान भूमण्डलाधिपति राजा भरत शोभा को प्राप्त होरहे थे ॥ ७४ ॥

"His neck and chest are charming". *( 74 )*

पद्य—नगेमोग दोड्ड नाशिक दोड्ड कण्णु का । डिगेमीसे वण्णदुटिगळु ॥
बगेगोंडवेम्मरसन तनुविनोळ्ळेले । खगराज कण्गे मोहिसुत ॥ ७५ ॥

अर्थ—पतिदेव के पिछले और अगले भाग में कहीं पर किसी प्रकार की त्रुटि ( व्रण, घाव-आदि ) नहीं है । सर्वत्र एकसा है । हे शुकराज ! क्या कहूँ । ॥ ७५ ॥

"All his body has the beauty of symmetry". *( 75 )*

पद्य—कायद हिंभाव मुँभाव दल्लि मे । लेय कीळायवेंबल्लि ॥
आयतवायुतु चेल्वायुतेंबु दल्लदे । रायगोंदिनिसुँटे कोरते ॥ ७६ ॥

अर्थ—किसी स्वर्ण पुतली को अच्छी तरह बनाकर एवं घिसकर तथा धोकर रखने पर उसमें जान आगई हो । उसी प्रकार स्वर्ण पुतले की तरह हमारे पतिदेव शोभायमान दीख पड़ते हैं एवम् हमारे अन्तरंग को आकर्षित करते हैं ॥ ७६ ॥

"He looks like a gold doll attracting our hearts". *( 76 )*

पद्य—तोळेदोप्प विट्ट परंजिय चेल्व पु । त्तळि जीव वडेदु द्दोयेनसि ॥
तोळगि तोळगि कण्गे पेण्गे काणिसिराय । तोळेव नेम्मंतरंगवनु ॥ ७७ ॥

अर्थ—क्या वह सुगन्ध द्रव्य से निर्मित पुरुष हैं ? अथवा क्या कान्ति से बने हुये पुरुष हैं तथा मन्द सुगन्धित वस्तु से निर्मित पुरुष हैं ? कौन जाने ? ॥ ७७ ॥

"Who knows whether he has been built from some scented substance". *( 77 )*

पद्य—कंपिन पुरुषनो कांतिय पुरुषनो । संपेगेयेसळ पुरुषनो ॥
तंपु गाळिय पुरुषनोयने पेएणेदे । गिंपुदोरुव नेननेंबे ॥ ७८ ॥

अर्थ—सभी स्त्रियों के हृदय को शान्त करने की शक्ति इनमें है इस प्रकार सर्वथा शारीरिक संगठन, सौन्दर्ययुक्त, शक्तिवान श्री भरतेश जी कहां से आये ! इसका वर्णन कैसे करूँ ॥ ७८ ॥

"He is capable of satisfying the hearts of all of us. He possesses that kind of beautiful, strong, and well built physique". ( 78 )

पद्य—उडिगे तोडिगेयिंद नीति रीतिगळिंद । नुडिनोट सरसगळिंद ॥
अडिगडिग बलेयरंतरंगद तडे · । योडयि सुतिह नेननेंबे ॥ ७६ ॥

अर्थ—हे शुकराज ! वस्त्राभरण रीति नीति, बोल चाल सरस व्यवहार आदि से वे हम सभी स्त्रियों को आकर्षण करते हैं । जिसका वर्णन मैं नहीं कर सकती ॥ ७९ ॥

"Dear parrot. He attracts us by his apparels, conversation, kind treatment etc.". ( 79 )

पद्य—नोट चेटद नगेनुडिय सिंगरद तडे स । घाटिके योळगेम्म नृपगे ॥
साटिये अमृतवाचक हेळु हेळ्निन्म । मोट्टुगब्बिन बिल्लिनवनु ॥ ८० ॥

अर्थ—हे अमृत वाचक ! बोलो । हमारे पतिदेव का सौन्दर्य, हंसना, बोलना एवम् श्रृंगार का करना आदि क्या कामदेव के भाग्य में होसकता है ? ॥ ८० ॥

"Well dear bird, can even the cupid be lucky enough to acquire the beauty, the smile, the mode of conversation, and the ornamentation of the person ? No". ( 80 )

पद्य—आयताक्षियर चेल्विंद सोलिसुदेम्म । रायन मुँदेले गिळिये ॥
स्त्रीयरनेच्चु जयसिदोंदु मूळ वि । डायवेतकेपंचशरगे ॥ ८१ ॥

अर्थ—अपने रूपसौन्दर्य द्वारा जब स्त्रियों को आकर्षित कर लेते हैं तब भला फिर कामदेव को स्त्रियों को जीतने का कोरा अभिमान क्यों ? ॥ ८१ ॥

"Cupid takes pride in winning over the female sex by his art. But Raja Bharat is able to capture their hearts by his beauty alone. Cupid has then no justification to feel proud of his achievment". (81)

पद्य—गाडि कातियर तन्नंग शृंगारद । गाडि गोडियोळु गेल्वेम्म ॥
गाडिकारण मुंद नुडिवरे डोंकु सिं । गाडि यिंदल्लु गेल्ववना ॥ ८२ ॥

अर्थ—हमारे राजा कामदेव को भी घबराहट पैदा कर सकते हैं, वे अङ्ग सौन्दर्यसे स्त्रियों को जीतने वाले और समराङ्गण में शत्रु को खड्ग ( असि ) से जीतने वाले हैं ॥ ८२ ॥

"Our Raja is capable of causing consternation to cupid even. He wins the women's heart by the attractiveness of his beauty and the battles by the force of his sword". *( 82 )*

पद्य—अंगज नलगु दोरुव नेम्म राय त । न्नंग कंतिय तोरि गेल्वा ॥
इंगित कुशल नारवनो नम्मरसो वि । हंग हेळेनगिद नीनु ॥ ८३ ॥
अँगसौंदर्यदिंद हेंगळ गेलवेकु । सँगरदोळु खड्गवेकु ॥
हेंगळ समरके खड्गवे हुविन । भँगार कग्निय काहे ॥ ८४ ॥

अर्थ—स्त्रियों के समर में पुष्पों के खड्ग की आवश्यकता है अर्थात् स्त्रियों को मोहित करने के लिये पुष्पबाण छोड़ने वाला कामदेव स्वरूप हो और सोने के लिये अग्नि की आवश्यकता है ॥ ८३-८४ ॥

पद्य—विंकद गिळिये केळेम्म नायक तन्न ॥ सोंकिदा क्षणवे नीरेयर ॥
मंकुमाड्व मतिदोरुव सुखदल्लि । तेंकाडिसुवनेननेंबे ॥ ८५ ॥

अर्थ—हे प्रिये ! अमृत वाचक सुनो । पतिराजके स्पर्श होते ही हम लोग सुख सागर में मग्न होजाती हैं यह बात कहनी नहीं चाहिये लेकिन तुमसे गोपनीय तौर पर कह रही हूं ॥ ८५ ॥

"Oh dear Amritvachak, listen. Between me and you I tell you that we lose ourselves completely by his mere touch". *( 85 )*

पद्य—नुडिय बारदु नुडिवेनु केळु कीर न । म्मोडेयनंगनेयरसोंकि ॥
नुडिगेडिसुव कूडे नुडिसुव नुडिगळ । तडबड गोळिसिनगुवनु ॥ ८६ ॥

अर्थ—कहना तो नहीं चाहिये था, तथापि कहे देती हूं, वे ( राजा ) हम लोगों को वार्तालाप से हका, बका कर देते हैं । हे शुकराज ! अनेक प्रकार की बातों से हमें हंसाते हैं और भी मीठी वार्तालापादि से हमें आनन्द कर देते हैं इसका मैं कहाँ तक वर्णन करूं ॥ ८६ ॥

"He keeps us spell bound by his sweet talk and makes us laugh at his pleasure". *( 86 )*

पद्य—नोडेम्म रमनणाटव मुगुदेयनोड । गूड्वागल्मुन्नोम्मे ॥
नोडिसि नोटगेडिसिमत्तेनोडिसि । वोडिसुवनुलज्जेर्यिद ॥ ८७ ॥
हगलिरुळ्तु तन्न होरेयोळिद्दा गेवे । देगेवष्टु वेळेगाणिसुवा ॥
अगलिद वेळेयोळरेघळिगेय नोंदु । युग माळ्पना मायाकारा ॥ ८८ ॥

अर्थ—हे शुकराज देखो ! श्री भरतेश जी जब रातदिन हमारे साथ रहते हैं तो हमें रात दिन व्यतीत होते मालूम नहीं पड़ते वल्कि क्षण के समान मालूम होते हैं; किन्तु जब उनका ( राजा का ) वियोग होता है तव वही समय एक युग के समान मालूम होता है। हमारे पतिदेव तो मायावी हैं मैं कहाँ तक उनका वर्णन करूं ॥ ८७-८८ ।

"Dear bird ! when Bharatji is with us time slips away un-noticed, but when there is separation, a moment passes like an aeon" ( 87-88 )

पद्य—मैयोळ् चुंबनकधरवे सिहियेंब । हुय्यलंतिरलि केळवन ॥
मैयेल्ल सिहियेंदरेन हेळ्लि नन्न । बय्यदिरेले पच्चे वर्णा ॥ ८९ ॥
नासिक दुसुरु कंपेंबरु गंधव । पूसि कंपेंबरेल्लरोळ् ॥
सोवगन तनुवेल्ल सहज दिव्य । वासनेयेन बणिणपेन् ॥ ९० ॥

अर्थ—शरीर चुम्बन तो मधुर है ऐसा कहते हैं, परन्तु हे पक्षी ! तुम आश्चर्य करोगे ! मेरे पतिदेव का सारा शरीर ही मधुर है। मुझसे नाराज मत होना। तथा मुझे गाली नहीं देना ॥ ८९ ॥

अर्थ—नासिकारन्ध्र का श्वासोच्छ्वास सुगन्धित है ऐसा लोग कहते हैं परन्तु हमारे राजा का सारा शरीर दिव्य गन्ध से सुगन्धित है उसका वर्णन मैं क्या करूं ॥ ९० ॥

"His whole body is sweet like his lips, and is fragrant like his breath". ( 89-90 )

पद्य—ओलिदव लोपन हलवु चंददि पोग । ळ्दुलिद ळेंदेनदिरु गिळियें ॥
मलमूत्र विल्लद दिव्यदेहिय गुण । गळ पेळ्ला नेण्टरवळ् ॥ ९१ ॥

अर्थ—प्रत्येक अङ्ग का वर्णन करने के पश्चात् कहने लगी कि हे अमृत वाचक ! तुम ऐसा मत कहना कि भरतेश जी तेरे पति हैं तभी तू इतना वड़प्पन देरही है हाँ भरतेश जी ! मेरे पति हैं अतः प्रणयन के वश होकर मैंने प्रशंसा की है। परन्तु तनिक तुम भी विचार करो, जिनके शरीर में तनिक भी मलमूत्र नहीं है। ऐसे पवित्र शरीर की सुन्दरता का वर्णन करने में क्या मैं समर्थ हूँ ? ॥ ९१ ॥

"Look here Sri parrot. Do not be led away by the impression that I have been eulogizing Raja Bharat, because he is my husband or I am under infatuation. The point is his body is free from excretae and naturally you can just imagine what would be the limit of his beauty. At least I cannot express it". ( 91 )

पद्य—पृथिवी पतिय कंडु हेब्बेब्ब गोंडितु । कथिसिदळेनदिरु खगवे ॥
प्रथम तीर्थेशन हिरिय कुमारन । कथनव पेळ्वळु नाने ॥ ९२ ॥

अर्थ—सम्राट को देखते ही यह स्त्री किंकर्तव्य विमूढ़ होगई, इसलिये चक्रवर्ती का वर्णन किया है ऐसा मत कहो । वे प्रथम तीर्थंकर श्री महेवाधिदेव श्री आदिदेव के पुत्र हैं ॥ ९२ ॥

"Do not say dear that I have been wonderstruck by the splendour of the Chakravarti and that is why I have been talking like this. You had better know that he is the son of the first Tirthankar, Lord Adinath". ( 92 )

पद्य—नल्लर देव नीरर देव कलेगळ । वल्लर देवनेंदेंव ॥
सोल्लिगे तक्क वनिने गोव्व भरतेश । नल्लवे हेळरगिळिये ॥ ९३ ॥

अर्थ—वे सब मनुष्यों के स्वामी हैं, व्यन्तरों के अधिपति हैं । विद्वानों के राजा हैं । इस प्रकार ख्याति प्राप्ति संसार में श्री भरतेश जी हैं उनका वर्णन कौन कर सकता है ॥ ९३ ॥

"He is the king of all men, the leader of all Vyantars ( peripetatic class of celestial beings, ) and the head of learned persons. Who can describe his fame ? At least I am incapable of it. ( 93 )

पद्य—गंडर गंड चेल्वर गंड . मलेवर । हिंडिन गंडनेंदेंव ॥
कोंडाट कोप्पुव नोव्वनी धरेगेम्म । गंडनल्लदे पेररुंटे ॥ ९४ ॥

अर्थ—वे सब राजाओं के महराजा हैं हम सभी स्त्रियों ( रानियों ) के पति व विद्वज्जनों के स्वामी हैं । तीनलोक में प्रशंसा के योग्य हमारे पतिदेव हैं । उनका वर्णन मैं किस प्रकार करूं ॥ ९४ ॥

"He is the Emperor of all Rajas and the lord of ninety six thousands queens". He deserves the praise of the whole world. How can I describe his glory. ( 94 )

पद्य—कब्बुविल्लिल्लद कंदर्प करेमेंगे । हब्बिदोरद पूर्ण चन्द्र ॥
गब्बु जव्वनेयर कएण नोटद होस । हब्बवल्लवे नम्म राया ॥ ९५ ॥

अर्थ—वे पुष्प बाणों से रहित कामदेव हैं, कलंक रहित पूर्ण चन्द्रमा हैं यौवन संयुक्त होने से स्त्रियों की दृष्टि में आनन्द पूर्ण पर्व हैं। हे शुकराज ! सुनो ऐसे हमारे पतिदेव हैं ॥ ९५ ॥

"He is the cupid without arrows of flowers, is the full moon without its spot, and a pleasant treat for us women". *( 95 )*

पद्य—अवन गुणवनव नोप्पुव कडेगंडु । विवरिसलेन्नळवल्ल ॥
इवु सूचनार्थ वर्ण नेगळेंदरिदु नी । नव धरिसमृतवाचांका ॥ ९६ ॥

अर्थ—मैं उनके अनन्त गुणों की प्रशंसा करने में असमर्थ हूं। हे अमृत वाचक ! यह तो केवल मैंने उनके गुणों की सूचनामात्र ही कथा कही है। इस प्रकार से तुम समझो ॥ ९६ ॥

"It is impossible to describe his infinite qualities. I have so far merely touched upon the subject". *( 96 )*

पद्य—निन्नोळगिरलि ना नुडिद नुडि गळिव । नन्निगरिगे हेळवेड ॥
नन्नवनेंदु निन्नोडने हेळिदेनल्ल । दिन्नोब्बरिगे हेळ्वळल्ल ॥ ९७ ॥

अर्थ—परन्तु ध्यान रहे, मैंने जो जो बातें कही हैं, उनको अपने मन में रक्खो किसी से मत कहना। तुम्हें अपना ही समझकर उपरोक्त बातें कहीं हैं अन्यथा मैं किसी से कहने वाली नहीं थी ॥ ९७ ॥

"Take care, Sri parrot, do not disclose this to anyone. I have told you because you are my own". *( 97 )*

पद्य—अहुदल्ल वेन्नदे सुम्मनिर्दपेयेले । विहिग पेळिन्नय मनके ॥
बहुवो बारवो नन्न नुडिगळेंदसियळा । ग्रहिसि केळिदळद रोडने ॥ ९८ ॥

अर्थ—हे अमृत वाचक ! अभी तक तो तुम मेरी चुप चाप सब बातें सुन रहे हो और कुछ भी उत्तर नहीं दे रहे हो। मैं जो कुछ भी कह रही हूँ वह सच है या झूठ। तुम्हारा विश्वास है कि नहीं, बोलो तो सही इस प्रकार साग्रह पूछने लगीं ॥ ९८ ॥

"So far, Amritvachak, you have been hearing me all the time without

uttering a word. I wonder whether you believe me or not. Dear, just speak out". ( 98 )

पद्य—अक्क निन्नी नुडि नन्न चित्तकेबार । दक्कद वंदरुगुरेंने ॥
पक्कि गेतके वहुदी जान्मेयेंदुद । चोक्कमातिन राजकीरा ॥ ६६ ॥

अर्थ—तब वह-अमृत वाचक पक्षी बोलने लगा कि हे बहन ! तुमने जो भी रहस्य कहा वह मेरे चित्त में आता ही नहीं और आया भी हो तो मैं उसे कह नहीं सकता हूं। पक्षी की जाति में जिसने जन्म लिया है भला उसमें क्या चातुर्यता होगी ॥ ९९ ॥

"Then the parrot said, "In the first instance I have not been able to grasp all what you have said and even if I have understood a little I am unable to express it properly. I have been born as a bird and do not possess the power of speech". ( 99 )

पद्य—धरेयोळेल्लर नडेनेडिगळ कलिवेनें । दरे वहवक्क केळ्निम्म ॥
पुरुपन नडेनुडि निम्मय नडेनुडि । पररिगे बारवशक्य ॥ १०० ॥

अदरिंद सुम्मनालि सुतिद्दे नक्क नी । नोदवि पेळेंद मेलेन्न ॥
एदेयरिदानित सोल्लिपेनु केळेंदुदिं । तिदु राजलावण्य संधि ॥ १०१ ॥

अर्थ—लोक में सबके बोलचाल को देख सुनकर सीख सकता हूं परन्तु बहन ! तुम्हारी व आपके पति की बोल चाल कुछ विचित्र सी है यह किसी दूसरे को नहीं आसकती अतः मैं चुप चाप सुन रहा था। अब तुम अधिक आग्रह कर रही हो इसलिये मैं कहता हूं उसे सुनो ॥१००-१०१ ॥

' But dear sister, one thing I can tell you, something is peculiar in your and your husband's conversation. I do not find it with anyone else. For this reason I have been hearing you without causing any interruption. But since you are pressing me, I shall have to speak out". ( 100-101 )

पद्य—ई जिन कथेयनु केळिद्वर पाप । बीज निर्नाशन वहुदु ॥
तेज वहुदु पुण्य वहुदु गुँदोलिप । राजितेश्वरण काणुवरु ॥ १०२ ॥

अर्थ—इस जिनेश्वर की कथा को जो सुनेगा उनका पाप बीज नष्ट होगा। तेज की वृद्धि होगी एवम् पुण्य बन्ध होकर अन्त में अपराजित पद को पावेगा ॥ १०२ ॥

Those person who will hear this glory of Raja Bharat with rapt attention will destroy the seeds of their sins, will get all the happiness and in the end attain un-conquerable position (liberation). ( 102 )

पद्य—प्रेमदिंद नोदिदरे पाडिदरे केळ्द । रामोद वैदुवरवरु ॥
नेमदि सुररागि नाळे श्रीमंधर । स्वामिय काण्बरतिंयोळ् ॥ १०३ ॥

अर्थ—इस कथा को जो लोग प्रेमसे पढ़ेंगे तथा सुनेंगे वे आमोदको प्राप्त होंगे ओर नियमसे देवपद को प्राप्त कर अन्त में विदेह क्षेत्र में जाकर प्रेम से श्रीमन्दरस्वामी का दर्शन करेंगे ॥ १०३ ॥

Those who will read this with attention and recite it with devotion will have the 'darshan' of Simandhara Swami in Videha Kshetra. ( 103 )

पद्य—घोर संसार कांतार दावानल । चारु केवल्य मांगल्य ॥
कोरैसु तेन्नंत रंग दोळिरु मेरु । धैर्य चिदम्बर पुरुषा ॥ १०४ ॥

अर्थ—अत्यंत घोर संसाररूपी दावानलको नष्ट करने वाले और उत्तम तथा सुन्दर केवलज्ञान युक्त और मंगल सहित, भव्यजीवों को भवसागर तथा संसार रूपी दावा नल से मुक्त करने वाले हे सिद्ध भगवान् ! आप हमेशा चमकते हुये धैर्य तथा मेरु पर्वत के समान मेरे हृदय में स्थिर रहो ॥ १०४ ॥

भव्य जीवों को प्रतीत होगा राजा भरत को इस प्रकार अतुल संपत्ति तथा भोग और भोग के साथ योग का भी साधन करते हुये संसार में तिल मात्र भी दुःख नहीं था, क्योंकि उन्होंने पूर्व भव में आत्मा और शरीर दोनों का भेद विज्ञान से अभ्यास किया था इस लिये उनको संसार में रहते हुये भी आत्म ज्ञानकी प्राप्ति हुई तथा संसार सुखको देवेन्द्र तुल्य भोग भोगते थे। इसलिये हे भव्यजीवों ! राजा भरत के समान आप भी भेद विज्ञान का अभ्यास करो तो आपको भी इस लोक तथा परलोक की सुख संपत्ति प्राप्ति होवेगी, यही उपदेश देशभूषण मुनिराज भव्य जीवों को बार बार संबोधन करते हैं कि तुमको भी इसप्रकार सुख शांति मिलेगी ॥

The destroyer of the fierce fire
of mundane wanderings
Invested with the glory of omniscience
and omni---potence
The Saviour of Bhavyas from the
fire of transmigration
Be fixed in my heart firm as Meru. ( 104 )

॥ इति प्रथमः भागस्य पञ्चम सर्गः राज लावण्य संधि संपूर्णम् ॥

# सप्तम् सर्ग:

## ॐ शुकालाप संधि ॐ

पद्य—भव्यर गेच्चे निर्भव्यरिगेदेगिल्छे । अव्ययसिद्धिय मोदले ॥
सुव्यक्त मतिदोरु सुखदोरु सन्मुनि । सेव्यनिरंजन सिद्धा ॥ १ ॥

अर्थ—हे सिद्ध भगवान् ! भव्य जीवों के लिये आप इष्ट हैं । अभव्यों के लिये नहीं । एवं प्रथम अव्यय सिद्धि को प्राप्त करने वाले आपही हैं अतः तपोधन मुनिराज आपकी सेवा में निरत रहते हैं । कृपया हमें भी सुबुद्धि देकर, सुख का मार्ग बताइये ॥ १ ॥

O Siddh Bhagwan, you are the object of veneration for the Bhavyas ( souls capable of attaining Nirvan ) . You are the first to attain salvation, hence saints remain steadfast in their devotion to you. Please also show me the path of eternal bliss by bestowing real knowledge. ( 1 )

पद्य—केळक्क कुसुमाजि निन्न मुँदिर्तेदु । हेळ्व दक्षनानल्ल ॥
हेळेंदु नीनेंद मेले निन्नाज्ञेय । तालि नुडिवेनु बल्लनिता ॥ २ ॥

अर्थ—बहिन कुसुमा जी ! आपके सामने मुझमें कथन करने की योग्यता नहीं है, किन्तु आपके अत्यन्त आग्रह वश मैं विवश हो कहता हूं । इसलिये जो मेरी समझ में आया है उसको मैं तुमसे कहूंगा ॥ २ ॥

Sister Kushumaji, I do'nt possess the ability to speak before you but because of your entreaties, I speak to you by sheer compulsion. Hence whatever has come to my mind, I will tell that to you. ( 2 )

पद्य—अक्क नीनाडिद नुडियेल्ल नृपतिगे । तक्कवल्लदे टोळ्युँटे ॥
मुक्कोडे योडेयन हिरिय पुत्रगे दश । दिक्कि नोळेनेयहरारु ॥ ३ ॥

अर्थ—बहिन ! तुम जितनी भी बातें अपने पतिदेव के विषय में कह चुकी हो वे सब पूर्ण तथा सत्य हैं, इसमें लेशमात्र सन्देह नहीं ।

रत्न त्रय छत्र धारी श्री महादेवाधिदेव श्री आदिनाथ के इन ज्येष्ठ पुत्र की बराबरी करने वाला दश दिशाओं में कौन है ? । ॥ ३ ॥

